महाकविश्रीभारविविरचितम्

# किरातार्जुनीयम्

( प्रथमसर्ग )

[आचार्य मल्लिनाथकृत घण्टापथ-व्याख्या, श्लोकान्वय, हिन्दी-अनुवाद]
संस्कृतभावार्थ व्याकरणात्मक टिप्पणी एवं छात्रोपयोगी
विस्तृत भूमिका सहित

व्याख्याकार
अभिराज डॉ० राजेन्द्र मिश्र
संस्कृत-प्रवक्ता, प्रयाग विश्वविद्यालय





अक्षयवट प्रकाशन
इलाहाबाद

# तृतीय संस्करण !!

महाकवि भारवि-प्रणीत किरातार्जुनीयम् महाकाव्य के प्रथम-सर्ग की यह व्याख्या मैंने स्वर्गीय श्री जमुना प्रसाद भट्ट के अनवरत निवेदन तथा पूज्यपाद पितृव्य डा० आद्याप्रसादमिश्र जी के आदेश मे सन् १६७० ई० मे लिखी थी ।

इसके पूर्व भी, कई एक लब्धप्रतिष्ठ व्याख्याकारो की पुस्तके इस एक सर्ग पर प्रकाशित हो चुकी है । अतएव यह कहने का मिथ्या-साहस न करूँगा कि 'इस नवीन व्याख्या के बिना छात्रो का काम नही चल सकता था' । फिर भी, यह कहने मे मुझे सकोच नही है कि किरातार्जुनीयम् की नारिकेलफलसम्मित पदावली के रसगर्भनिर्भरसार का जैसा व्याख्याजन्य आनन्द मुझे विद्यार्थी-जीवन मे, रमणीय पाठन-शैली के कारण, अपने श्रद्धेय गुरुजनो से मिला था अथवा प्रवक्ता बन जाने के बाद, उन्ही की नकल पर छात्रो को जैसा आनन्द देने का प्रयत्न मैं स्वय करता रहा हूँ विगत सस्करणो मे उस व्याख्या-सामग्री का अभाव था । प्रस्तुत प्रकाशन के सन्दर्भ मे उसी 'अभाव' को मेरी 'छात्रहित भावना' भी मान लीजिये ।

स्वर्गीय भट्ट जी द्वारा प्रकाशित प्रथम सस्करण सन् ७४ ई० के पूर्व ही समाप्त हो गया था । तब से निरन्तर छात्र-समुदाय मे इस व्याख्या की माँग होती रही । अनेक छात्र समय-समय पर मुझसे इस विषय मे पूछताँछ करते रहे । बाहर से भी अनेक प्रवक्ता मित्रो तथा शिष्यो के पत्र इस सन्दर्भ मे प्राप्त होते रहे । वस्तुत उन्ही आग्रहो के कारण सन् ७६ मे इस व्याख्यात ग्रन्थ का दूसरा सस्करण 'सरस्वती प्रकाशन मन्दिर' ( बैरहना ) द्वारा प्रकाशित किया गया और अब उसी क्रम मे 'अक्षयवट प्रकाशन' द्वारा तीसरा सस्करण प्रस्तुत किया जा रहा है । पिपीलिका-वृत्ति से इस व्याख्या को उपादेय बनाने का प्रयत्न मैने किया है, फिर भी प्रूफजन्य अथवा प्रमादजन्य त्रुटियो की सम्भावना को नकारा नही जा सकता । मै उन त्रुटियो के लिये हृदय से क्षमाप्रार्थी हूँ ।

प्रस्तुत सस्करण की प्रस्तुति मे मेरे अनुज तथा प्रकाशन के स्वत्वाधिकारी चि० सत्यव्रत मिश्र ने प्रशसनीय सहयोग दिया है । सुन्दर प्रेस-व्यवस्था तथा आकर्षक मुखपृष्ठ के लिये उन्हे सस्नेह आशीर्वाद देता हूँ ।

**भ्रमन् रौति कल भृङ्गो नाऽत्र कार्या विचारणा।**
**न स्वार्थोऽत्र न वैवश्यमेतदेवास्य जीवितम् !!**

अप्रत्याशित मूल्यवृद्धि के कारण, अब प्रकाशन-कार्य मे कोई आर्थिक लाभ नही है। फिर भी ग्रन्थ की उपादेयता को दृष्टि मे रखकर हमने प्रस्तुत व्याख्या प्रकाशित की है। सुरुचिपूर्ण मुद्रण के कारण इस सस्करण मे पहले की अपेक्षा एक फर्मा (१६ पृष्ठ) और बढ गया है। फिर भी ग्रन्थ का मूल्य मात्र छ रूपया रखा गया है।

रामनवमी — विनीत

मार्च, सन् १९८० ई० — **राजेन्द्र मिश्र**



## चतुर्थ संस्करण !!

प्रस्तुत सस्करण तृतीय सस्करण का ही सशोधित एव परिष्कृत रूप है।

जुलाई सन् १९८१ ई० — लेखक

# पाठकों के लिये

सस्कृत काव्यवाड् मय अपने वैविध्य के लिये प्रख्यात है। यह वैविध्य मुख्यत प्रतिपाद्य का, प्रतिपादन-शैली का, रस एव छन्द का है। एक ओर तो हम जीवन के सुभग आदर्शो की व्याख्या करने वाले कविकुलगुरु कालिदास के काव्य पाते है और दूसरी ओर केवल नायक-नायिका के उद्दाम प्रणयचित्रण के दर्पणभूत अमरुशतक प्रभृति आञ्चलिक काव्य। एक ओर व्याकरण के कठोर, शुष्क सिद्धान्तो की रसपेशल व्याख्या मे सवलित भट्टिकाव्य तो दूसरी ओर भूपति-विशेष का प्रशस्ति-विलास—नवसाहसाङ्कचरितम्। माँ भारती का आँगन इतना विशाल है और उसकी यशोगाथा इतनी सायाम है कि उसे सक्षिप्त करना असम्भव ही है। फिर भी भौतिक दृष्टि से हम यह कह सकते है कि सस्कृत काव्यवाड्मय रामायण से आज तक कई सहस्राब्दियो के युगक्षय का प्रतिफलन है। इसी विशाल काव्याकाश का एक लघु किन्तु ज्योतिष्मान् नक्षत्र है—भारवि। यह भूमिका छात्रो के लिये लिखी जा रही है अत समस्या-समाधान शैली मे इसी सुकवि से सम्बद्ध कुछ तथ्य प्रस्तुत किये जा रहे है।

**पहली समस्या**—यह है कि सस्कृत काव्य का सामान्य स्वरूप क्या है और महाकवि भारवि का उसमे क्या स्थान है? दशम शताब्दी ई० मे विद्यमान आचार्य अभिनवगुप्तपाद के काव्यगुरु आचार्य भट्टतौत ने अपने लक्षणग्रन्थ 'काव्यकौतुक' मे लिखा था—'तस्य कर्म स्मृत काव्यम्'। अर्थात् उस (कवि) के कर्म को ही काव्य कहते है। कवि उसे कहते है जो कवन (वर्णन) क्रिया करे—कवयति इति कवि। 'कवृ' धातु का प्रयोग वर्णन करने के अर्थ मे होता है। इस प्रकार व्युत्पत्ति की दृष्टि से कवृ धातु मे एक विशेष प्रत्यय जोड कर कवि शब्द बनता है जिसका सुस्पष्ट अर्थ यह है कि जो (निर्दोष रीति से गुणो, रसो तथा यथोचित अलङ्कारो मे भी सवलित शब्दार्थसमष्टिमय) वर्णन करे। और काव्य क्या है? वही कविकर्म अर्थात् ऐसा शब्दार्थसाहचर्य जो कि निर्दोष हो, गुणो से युक्त हो साथ ही साथ सालङ्कार भी हो। आचार्य मम्मट कहते हैं—तत् (काव्यम्) अदोषौ शब्दार्थौ सगुणौ अनलङ्कृती पुन क्वापि।

सस्कृत काव्यवाड्मय के मेरुदण्ड है कविकुलगुरु कालिदास। अतएव सौकर्य के लिए उन्हे ही केन्द्रविन्दु मानकर प्राय आलोचक-गण सस्कृत-काव्य के तीन

युगो की कल्पना करते है—पूर्व कालिदासयुग, कालिदासयुग और कालिदासोत्तर युग। कालिदास का समय ई० पू० प्रथमशती है अतएव उनका पूववर्ती युग स्थूलरूप से वाल्मीकीय रामायण से लेकर उनके उदयकाल तक है। यह युग कितने वर्षो का था, कुछ कहना सभव नही क्योकि रामायण का रचनाकाल आज भी एक अनवूझ पहेली ही बना हुआ है। फिर भी यदि भारतीय परम्परा का आश्रय ले तो महाभारत से भी पूर्व प्रणीत लौकिक सस्कृत का यह प्रथम महाकाव्य ई० पू० लगभग पाँच हजार वर्षो से पहले का ही होना चाहिए।

इस युग की प्रमुख काव्यकृति रामायण है। यदि आज उपलब्ध होने वाले ग्रन्थो एव ग्रन्थकारो के उल्लेखो पर विश्वास करे तो हम महर्षि पाणिनि प्रणीत जाम्बवतीविजय एव व्याडिकृत सग्रह ग्रन्थ (?) आदि को भी इसी युग की रचना स्वीकार कर सकते है। यह वह युग था जब कि हजारो वर्षो से अभि-व्यक्ति का साधन बनी रहने वाली वेदभाषा अपनी जटिलताओ के कारण प्रयोग से बहिष्कृत हो रही थी। आपिशलि काशकृत्स्न, स्फोटायन, शाकल्य, सेनक, शौनक, यास्क एव अन्यान्य प्राचीन आचार्य भाषा को एक सुस्थिर रूप देने के प्रयत्न मे जी जान से लगे थे। उनका यह प्रयत्न फलीभूत हुआ ई० पू० सातवी शती मे, जब कि महर्षि पाणिनि ने 'अष्टाध्यायी' का प्रणयन करके युगयुगान्तर के लिये भाषा का रूप निश्चित कर दिया। महर्षि पाणिनि ने प्रकृति-प्रत्यय सम्बन्धी सूक्ष्मातिसूक्ष्म असगतियो को भी एक सुस्थिर रूप प्रदान किया। तुमुन् प्रत्यय के अर्थ मे प्रयुक्त होने वाले लगभग चौदह प्रत्ययो को उन्होने असात्म घोषित किया, षष्ठी एव चतुर्थी विभक्तियो के वैकल्पिक प्रयोग पर उन्होने रोक लगाई। एक ही अर्थ मे प्रयुक्त क्त्वा तथा यक् (जैसे गत्वा-गत्वाय) प्रत्ययो मे से केवल एक 'क्त्वा' को उन्होने शुद्ध घोषित किया आदि आदि।

महर्षि पाणिनि के इन्ही कठोर व्याकरण-नियमो मे मँज कर अब भाषा निखर आई। उन्होने इसकी विसगतियो, विकल्पो एव दुरूहताओ का परिशोधन करके आमूलचूड सस्कार किया। फलत युग-युग से देववाणी, सुरभारती या वेदभाषा प्रभृति सज्ञाओ से मण्डित रहने वाली यह भाषा कालान्तर मे 'सस्कृत' कही गई। आचार्य दण्डी (सातवी शती) लिखते है—'सस्कृत नाम दैवी वागन्वाख्याता महर्षिभि।' यद्यपि रामायण पाणिनि से पहले की काव्यकृति है परन्तु भाषा की दृष्टि से हम उसे पाणिनियुगीन ही मान सकते है। इसमे एक ओर तो हम वेदभाषा से पृथक् लौकिकसस्कृत का वर्धमान प्राञ्चल रूप पाते है

तो दूसरी ओर 'प्रबोधयित्वा' जैसे अपाणिनीय प्रयोग भी पा जाते है जिनसे स्पष्ट ध्वनित होता है कि रामायण के रचना-काल तक भाषा का रूप स्थिर नही हो सका था। वस्तुत वह दो भाषाओ के पतनोत्थान की सान्ध्य-वेला मे प्रणीत काव्य कृति है।

पूर्वकालिदासयुगीन काव्यकृतियो का सर्वश्रेष्ठ वैशिष्ट्य यह है कि उनमे भावपक्ष का प्राधान्य है और भाषापक्ष या कलापक्ष की गौणता। कवि ने मानवीयभावो के सूक्ष्मातिसूक्ष्म चित्रण मे अपनी सारी रचनाचातुरी लगा दी है। इसका यह अर्थ नही कि इस युग के काव्यो के भाषा मे कोई कौशल नही। वस्तुत भाषा अत्यन्त सरल है उसमे कोई जटिलता नही। चित्रात्म-कता का नाम नही, वह अलङ्कार-भार से बोझिल नही। परन्तु भावो की तूलिका मे आबद्ध कल्पना के एक मे एक रमणीय चित्र साकार हो उठे है। वर्षाकाल मे पर्तदार कृष्णमेघो की घटा वृक्षो के ऊपर इस प्रकार घिर आई है कि यदि कोई चाहे तो इन मेघसोपानो से बढता हुआ सूर्य को भी कुटज एव अर्जुन की मालाओ से अलकृत कर दे—

**शक्यमम्बरमारुह्य मेघसोपानपंक्तिभिः।**
**कुटजार्जुनमालाभिरलङ्कर्तुं दिवाकरः॥** —किष्किन्धाकाण्ड।

पूर्वकालिदास युग की काव्यकृतियाँ प्राय मिलती नही है परन्तु प्रामाणिक साक्ष्यो से सिद्ध हो जाता है कि इस युग मे काव्यवाङ्मय अत्यन्त समृद्ध था। रामायण के अतिरिक्त महाभारत एव अनेक पुराण इसी युग की कृति है। भले ही हम उन्हे काव्य के स्थान पर 'इतिहासपुराण' की सज्ञा दे परन्तु उनके पृथुलकलेवर मे इतस्तत बिखरे मनोहर काव्य रत्नो को नकारा नही जा सकता। पाणिनिप्रणीत जाम्बवतीविजय एव व्याडिप्रणीत सग्रह ग्रन्थ की चर्चा ऊपर की जा चुकी है। मौर्ययुगीन कवि एव वार्त्तिककार, वररुचि कात्यायन की रचनाओ का भी परिचय हम आचार्य पतञ्जलि एव राजशेखर मे पाते है। पतञ्जलि 'वाररुच काव्यम्' का उल्लेख करते है जिसे कि राजशेखर ने 'कण्ठाभरण' नाम दिया है—'व्यवत्त कण्ठाभरण य सदारोहणप्रिय।' वासवदत्ता, सुमनोत्तरा तथा भैमरथी नामक आख्यायिकाएँ, कसवध तथा बलि-बन्धन नामक नाटक साथ ही दृष्टान्त रूप मे समुद्धृत सैकडो पद्याश—महा-भाष्यकार पतजलि द्वारा उद्धृत ये सब के सब काव्य यह बताते है कि **पूर्वकालिदासयुग कितना समृद्ध और सशक्त था।**

कालिदास के अभ्युदयकाल से लेकर भारवि के पूर्व तक का समय सस्कृत-काव्य-वाङ्मय का 'कालिदास-युग' है। यह युग भाव एव भाषा के समन्वय का है। व्यञ्जना शक्ति का अमोघ-आयुध लेकर 'कविकुलगुरु' कालिदास ने इस युग का नेतृत्व किया। भावपक्ष रामायण की ही भाँति समृद्ध रहा इस युग मे किन्तु भाषा मे अनेक चामत्कारिक परिवर्तन हो गये। वह अब एक अल्हड ग्राम्या किशोरी नही रह गई बल्कि कालिदास ने रसपेशल पदावली से, मञ्जुल पदशैय्या से तथा रमणीय अर्थालङ्कारो से अलकृत करके उसे एक नवबधू का रूप दे दिया। कालिदास की अभिव्यक्ति-कला, उनकी उपमाएँ, उनकी सूक्ष्मातिसूक्ष्म कल्पनाएँ, चराचरैक्यभावनाएँ—सब ने एकबारगी उन्हे उस युग का पुरोधा कवि बना दिया। उनका अनुसरण किया अश्वघोष, मातृचेट, कुमारदास एव अनेक बौद्ध कवियो ने।

परन्तु ईसा की छठी शताब्दी मे सस्कृत-काव्य मे एक उल्लेखनीय मोड आया जिसने इस समूची काव्यधारा को एक विपरीत दिशा मे मोड दिया। इस क्रान्ति का सूत्रपात किया महाकवि भारवि ने जिनका उदयकाल ५५० ई० के आसपास माना जाता है। भारवि ने भावपक्ष की अपेक्षा कला या भाषापक्ष को ही अधिक महत्त्व दिया। फलत सस्कृत कविता मे चित्रकाव्य का अवतार हुआ। कविता को अब रसानुभूति के लिये नही, चमत्कार मात्र पैदा कर देने के लिये लिखा जाने लगा। कवियो मे एक होड सी मच गई अपना बुद्धिवैभव तथा प्रतिभाप्रकर्ष प्रदर्शित करने के लिये। मुरज, पणव कमल, नाग, डमरुक, खड्ग एव गोमूत्रिका जैसे बन्धो का तथा अनुलोम, एकाक्षर, एकस्वर, भाषासम एव अन्यान्य काव्यप्रणयन शैलियो का विकास हुआ।

आलोचको ने पूर्वकालिदास एव कालिदास युग की कविता को 'सुकुमार-शैली' की सज्ञा दी थी और अब इस कविता को 'अलङ्कारशैली' कहा गया। महाकवि भारवि, माघ, भट्टि तथा आनदवर्धन आदि इसी शैली के कवि है। यह काव्यधारा सस्कृत काव्यवाङ्मय मे कई शतको तक रही। अनेक विस्मयोपपादक, गणित के समान नीरस किन्तु आश्चर्यचकित कर देने वाली काव्य-कृतियाँ इस युग मे प्रणीत हुई। परन्तु १२वी शती ई० के आसपास जनता पुन कालिदास के लिये लालायित हो उठी और एक बार फिर रसगर्भनिभर, सरल-सुमधुर काव्यसृष्टि होने लगी। मखक, विल्हण, श्रीहर्ष एव पण्डितराज जगन्नाथ आदि इसी युग का प्रतिनिधित्व करते है। आचार्य मखक का व्यक्तित्व

दुहरा था—आचार्य भी थे, कवि भी थे। उन्हे कालिदास के प्रति बडी आस्था थी, बडा ममत्व था। फलत उन्होने काव्यरसिको को खुलआम प्रेरणा दी कि वे अलकारशैली का वहिष्कार करे क्योकि यह कविता लोकानुरञ्जन के लिये नही, केवल आत्मप्रकर्ष-प्रख्यापन के लिये थी। उन्ही के एक सन्देश मे इस समस्या की समाप्ति की जा रही है—

> यातास्ते रससारसग्रहविधि निष्पीड्य निष्पीड्य ये
> वाक्तत्त्वेक्षुलता पुरा कतिपये तत्त्वस्पृशश्चक्रिरे।
> जायन्तेऽद्य यथायथं तु कवय. ये ह्यत्र सन्तन्वते
> येऽनुप्रासकठोरचित्रयमकश्लेषादिशल्कोच्चयम् ॥

**दूसरी समस्या**—यह है कि महाकवि भारवि कौन थे, कहाँ थे, कब थे ? उनकी उपलब्धियाँ क्या है ? भारवि की अमरकीर्ति का साक्षी उनका एकमात्र महाकाव्य 'किरातार्जुनीयम्' है जिसमे कि उन्होने अपने विषय मे एक शब्द भी नही लिखा है। फिर भी कुछ बहिरग साक्ष्यो के आधार पर हम उनके जीवनकाल, जन्मस्थान, जाति, धर्म एव अन्यान्य वैशिष्ट्यो के विषय मे कुछ जानकारी प्राप्त कर सकते है। वे प्रमाण इस प्रकार है—

१ अष्टाध्यायी के एक सूत्र 'प्रकाशनस्थेयाख्ययोश्च' (१।३।२३) की व्याख्या करते हुये 'काशिका' नामक वृत्ति के लेखक आचार्य जयादित्य ने उदाहरण के रूप मे किरातार्जुनीय के एक पद्यांश को उद्धृत किया है—सशय्य कर्णादिषु तिष्ठते य (किरात ३।१४) काशिकावृत्ति का रचनाकाल, चीनी यात्री इत्सिग के (जो सन् ६७३ ई० मे भारत-यात्रा पर आया था) विवरण के आधार पर ६६० ई० के आसपास स्वीकार किया जाता है। जयादित्य जैसे महान् वैयाकरण द्वारा किरात के पद्य का उदाहृत किया जाना यह सिद्ध कर देता है कि निश्चय ही तब तक भारवि एक सम्मान्य महाकवि का यश प्राप्त कर चुके रहे होगे। यदि इस प्रसिद्धि-अवधि को सौ वर्ष का समय दे दिया जाय तो भारवि का अभ्युदयकाल ५६० ई० के आसपास सिद्ध होता है।

२ दक्षिणापथ-नरेश पुलकेशिन् द्वितीय के प्रशस्तिलेख मे भारवि का सुस्पष्ट नामोल्लेख है। यह शिलालेख बीजापुर जिले के ऐहोल (ऐहोड या आयहोल) ग्राम के एक जैनमन्दिर मे प्राप्त हुआ है। इस लेख का समय ५५६

शकाब्द (अर्थात् ६३४ ई० है।[१] प्रशस्तिलेखक रविकीर्ति नामक किसी कवि ने काव्यप्रणयन मे अपने को कालिदास तथा भारवि की ही भाँति यशस्वी बनाया है—

> येनायोजि न वेश्म स्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म ।
> स विजयतां रविकीर्ति कविताश्रितकालिदासभारविकीर्ति ।।

इस उल्लेख से यह स्पष्ट हो जाता है कि भारवि के जीवनकाल की निम्नतम सीमा सन् ६३४ ई० है। यदि भारवि का उदयकाल इस प्रशस्तिलेख से सौ वर्ष पूर्व मान लिया जाय, जो कि अनुचित नही, तो उनका समय सन् ५३४ ई० के समीप सिद्ध होता है।

३ दक्षिणभारत मे विद्यमान गुम्मरेड्डीपुर नामक स्थान से प्राप्त एक पत्रलेख के प्रामाण्यानुसार महाराज दुर्विनीत ने किरातार्जुनीय के पन्द्रवे सर्ग की टीका लिखी थी।[२] दुर्विनीत कोङ्कणनरेश अविनीत का पुत्र, काञ्ची के पल्लववशी नरेश सिहविष्णु का समकालीन था। त्रिचनापल्ली से कुछ दूर 'उण्याकौण्डनतिरुमलाइ' नामक स्थान पर चोलनरेश परान्तक प्रथम का एक स्तम्भलेख भी मिला है जिसमे कि अनेक गगवशी भूपतियो के साथ दुर्विनीत का नामोल्लेख किया गया है।[३] गगवशी दुर्विनीति अपने नामार्थ से सर्वथा भिन्न अत्यन्त विनयी एव विद्वान् नरेश था। उसने बृहत्कथा का संस्कृत रूपान्तर 'शब्दावतार' नाम से किया था और किरात के उस सर्ग (१५ वाँ) पर संस्कृत-टीका प्रणीत की थी जो कि पूरे महाकाव्य मे सर्वाधिक क्लिष्ट, चित्रकाव्यो का अंश है। दुर्विनीत का समय आधुनिक इतिहासकार ५८० ई० के आस-

---

१ पञ्चाशत्सु कलौ काले षट्सु पञ्चशतासु च ।
समासु समतीतासु शकानामपि भूभुजाम् ।।

२ श्रीमत्कोकणमहाराजाधिराजस्य अविनीतनाम्न पुत्रेण शब्दावतार-कारेण देवभारतीनिबद्ध-बृहत्कथेन किरातार्जुनीयपञ्चदशसर्गटीकाकारेण दुर्विनीतनामधेयेन । (आर्कियोलाजिकल रिपोर्ट, कृष्णामाचारियर सन् १९१६ ई०)।

३ 'आर्कियोलाजिकल सर्वे ऑफ इण्डिया'—'साउथ इण्डियन इन्स्क्रिप्शन्स' ग्रन्थ दो, भाग तीन। पृ० ३८७।

पास स्वीकार करते है अतएव भारवि का उदयकाल इससे पूर्व ही होना चाहिए ।

४ महाकवि दण्डी विरचित 'अवन्तिसुन्दरीकथा' और उसी के आधार पर प्रणीत श्लोकमय 'अवन्तिसुन्दरीकथासार मे भी भारवि के जीवनकाल पर प्रभूत प्रकाश पडता है । इस कथा मे भारविविषयक जो सूचनाए प्राप्त होती है उनमे यह सुस्पष्ट हो जाता है कि भारवि चालुक्यवशीय सम्राट् विष्णुवर्धन के राजकवि थे । विष्णुवर्धन ऐतिहासिक प्रमाणो के आधार पर पुलकेशिन् द्वितीय का अनुज और उसी के द्वारा नियुक्त 'युवराज' भी था । सेनाध्यक्ष के रुप मे इसी विष्णुवर्धन ने पल्लवो को तथा कान्यकुब्जनरेश हर्षवर्धन को पराजित किया । गोदावरी नदी के किनारे 'पिष्टपुरम्' नगरी को राजधानी बनाकर वह अपने भाई के सरक्षण मे एक प्रदेश का शासन भी करता था । कालान्तर मे उसने अपने को स्वतन्त्र घोषित करके सन् ६१५ ई० म पूर्व चालुक्यवश की सस्थापना की ।[१] इस प्रकार भारवि विष्णुवर्धन के समकालिक सिद्ध होते है ।

इसी 'अवन्तिसुन्दरीकथा' से भारवि के विषय मे कुछ और प्रामाणिक सूचनाए उपलब्ध होती है । कथा मे उल्लिखित प्रामाण्यानुसार काञ्ची का पल्लवनरेश सिहविष्णु अत्यन्त प्रतापशाली था । किसी दिन अपनी प्रशस्ति मे पढी गयी एक आर्या को सुन कर जब उसने गायक गधर्व से उसके रचयिता का परिचय पूछा तब गन्धर्व ने सविस्तर वर्णन किया—"देव परमनुगृहीतोऽस्मि क्षणमवधानादनुगृहीततम ˙ णवास ततो हि निस्सृता सरस्वतीव ब्रह्म-लोकादगस्त्यमूर्तिरिव गीतोद्गीर्णम रचलम्य कृतनिवेशितमचलपुर नाम गवप्रोदक्पुष्पवासितकलकाननायासि सम्भृतघृतिरधिवसति कुशिकवशवर्धिनी सर्वातिथिरप्रतिगृहीत्री महत्यु˙ (ना) रायणस्वामिनो नाभीपद्म इव ब्रह्मक-धाम दामोदरस्वामिनामात्तमेत (?) सर्वाङ्गमनोहरया सवज्ञया विदग्धया सर्वभाषाप्रवीणया प्रमाणयुक्तया ललितपदविन्यास स्नेहमन्वज्यत । को हि नाम भगवतीभवितव्यतामतिक्रम्य यथासमीहितेन साधयति पथा (?) यत कौशि (बी) व पुण्यकर्मणि विष्णुवर्द्धनाख्ये राजसूनौ प्रणयमन्वबध्नात । एकदा च मृगया गच्छतामुना नीत यात्राप्रसङ्गेण दिनान्तराणि भ्रमण-

१ 'हिस्ट्री आफ क्लैसिकल सस्कृत लिटरेचर'—एम्० कृष्णमाचारियर पृ० १४७ ।

शीलकीर्तेर्गाङ्गेयकुलध्वजस्य दुर्विनीत इति विपरीतनाम्न वदनादिसौजन्य दर्शयता वशीकृततदभ्यामे वसन्त्यार्येयमिय च व सौ विंशतिवर्षदेशीय ।''

इस वर्णन का सक्षिप्त आशय यह है कि—'पश्चिमोत्तर प्रदेश मे आनन्दपुर नामक स्थान मे कौशिक गोत्रोत्पन्न एक शिखारत्न ब्राह्मण परिवार रहता था जो कि कालान्तर मे नासिक्यप्रदेश स्थित अचलपुर मे आकर रहने लगा। इसी परिवार मे नारायण नामक एक महापुरुष से दामोदर उत्पन्न हुए। अत्यन्त मेधावी, विद्वान्, वाणीनिपुण इन्ही कवि भारवि (दामोदर) ने अनुरोध सहित चालुक्यनरेश विष्णुवर्धन से मित्रता की[1]। एक दिन मृगयाप्रसग मे राजा के साथ वनप्रान्त मे जाकर क्षुधाविष्ट होकर भारवि-दामोदर ने अभोज्य मासभक्षण कर लिया और बाद मे इस पाप से त्राण पाने के लिये तीर्थयात्रा पर निकल पडे। मार्ग मे उनकी भेट असार्थक नाम वाले (गगवशी राजपुत्र) दुर्विनीत से हुई। उसी दुर्विनीत से भारवि ने यह आर्या कही।'

पल्लवनरेश सिंहविष्णु ने यह परिचय पाकर महाकवि भारवि को अपने दरबार मे बुलवाया और कवि का भरपूर सम्मान किया। इस प्रकार भारवि काञ्चीनगरी मे पल्लवनरेश सिंहविष्णु (५७५-६०० ई०) तथा बाद मे उसके पुत्र महेन्द्रविक्रम के साथ सुखपूवक रहने लगे। 'सिंहविष्णु से मिलते समय कवि की अवस्था केवल बीस वर्ष की थी' ऐसा कथा का प्रामाण्य है। ऐतिहासिक साक्ष्यो के आधार पर सिंहविष्णु का शासनकाल ५७५ से ६०० ई० तक माना जाता है। उसने मलय, पाण्ड्य तथा चोलनरेशो को पराजित करके कावेरी नदी के समीपवर्ती प्रदेशो पर अधिकार कर लिया था। सिंहविष्णु के पुत्र महेन्द्रवर्मन् या 'महेन्द्रविक्रम' ने (६००-६२५ ई०) 'शत्रुमल्ल' तथा 'अवनी' भाजन' उपाधियाँ धारण की। पिता की ही भाँति महेन्द्र भी सँस्कृत-भाषा का परमोपासक था। उसमे काव्यप्रतिभा भी थी जिसका कि प्रमाण हम उसकी कृति 'मत्तविलासप्रहसन' से प्राप्त हो जाता है। इस प्रकार सिंहविष्णु तथा महेन्द्रविक्रम के प्रीतिभाजन भारवि का समय छठी शती के उत्तरार्ध एव सातवी के पूर्वार्ध मे सिद्ध होता है।

---

१ दामोदर इति श्रीमानादि वाभवत् ॥
स मेधावी कविर्विद्वान् भारवि प्रभवो गिराम् ॥
अनुरुध्याकरोन्मैत्री नरेन्द्रे विष्णवर्धने ॥ अवन्तिसुन्दरीकथासार ।

इस सन्दर्भ मे एक तथ्य का उल्लेख कर देना आवश्यक है। वह यह कि 'अवन्तिसुन्दरीकथा' के जिस अश मे भारवि-दामोदर एव चालुक्यनरेश विष्णुवर्धन की मैत्री का साक्ष्य मिलता है, वह अश विवादास्पद है। ग्रन्थ के सम्पादक श्री रामकृष्ण कवि 'यत कौशिक व पुण्यकर्मणि विष्णुवर्धनाख्ये राजसूनौ प्रणयमन्वबध्नात्' इस अश को उद्धृत करके 'भारवि' को दामोदर का विशेषण मानते है फलत उनके मन्तव्यानुसार 'भारवि' दामोदर कवि की पदवी थी। भारवि के पुत्र थे मनोरथ। मनोरथ के चतुर्थपुत्र वीरदत्त तथा उनकी पत्नी गौरी से ही दण्डी पैदा हुए। यही दण्डी अवन्तिसुन्दरीकथा, काव्यादर्श एव दशकुमारचरितम् के प्रणेता है।

परन्तु जी० हरिहर शास्त्री ने, सस्कृत-पाण्डुलिपिप्रकाशन विभाग, त्रिवेन्द्रम् से प्राप्त उक्त ग्रन्थ की एक अन्य पाण्डुलिपि के आधार पर उपर्युक्त वाक्य को इस प्रकार पढा है—'यत कौशिककुमारो (दामोदरो) महाशैव महाप्रभाव प्रदीप्तभास भारवि रविमिवेन्दु अनुरुध्य दर्श इव पुण्यकर्मणि विष्णुवर्धनाख्ये राजसूनौ प्रणयमन्वबध्नात्।'

वस्तुत इस पाठ से श्री रामकृष्णकवि की मान्यता पूर्णत विनष्ट हो जाती है क्योकि शास्त्री जी ने जो पाठ निश्चित किया है उससे यह सिद्ध होता है कि भारवि एव दामोदर दो पृथक् व्यक्ति थे। भारवि का सम्बन्ध राजा विष्णुवर्धन से पहले भी था। हाँ, दामोदर ने अवश्य ही भारवि की कृपा से महाराज विष्णुवर्धन के दरबार मे प्रवेश प्राप्त किया। जो भी हो, चाहे भारवि तथा दामोदर एक हो (जैसा कि अवन्तिसुन्दरीकथा एव कथासार-गत श्लोक से सिद्ध होता है)[१] चाहे दोनो परस्पर मित्र रहे हो—इतना तो निश्चित ही है कि भारवि का सम्बन्ध चालुक्यनरेश विष्णुवर्धन से (६१५ ई०) पल्लवनरेश सिंहविष्णु से (५७५ से ६०० ई०) तथा कोकण के गगवशी नरेश दुर्विनीत (५८० ई० के आसपास) से अवश्य था। भारवि की प्रतिभा एव उनके महाकाव्य 'किरातर्जुनीयम्' का वैशिष्ट्रय देख कर ही विद्वान् नरेश दुर्विनीत ने किरात के १५ वे सर्ग की सस्कृतटीका लिखी थी। इन तीनो भूपतियो का एक साथ आकलन करने पर यह कहा जा सकता है कि यथावसर इनकी

---

१. अवन्तिसुन्दरीकथा, पृ० ६-७ (दक्षिणभारतीय ग्रन्थमाला—३) तथा अवन्तिसुन्दरीकथासार, श्लोक—१९-२६ तक।

छत्रछाया मे जीवनयापन करने वाले महाकवि भारवि का समय छठी शती के उत्तरार्ध मे सातवी शती ई० के पूर्वार्ध तक रहा होगा ।

५ यद्यपि उपर्युक्त साक्ष्यो के बाद अब अन्य किसी बहिरग साक्ष्य की अपेक्षा नही है, फिर भी एकाध उल्लेखनीय बाते रह जाती है । प्राय समस्त पाश्चात्य एव पौरस्त्य विद्वान् यह तथ्य स्वीकार करते है कि भारवि पर कालिदास का और माघ पर भारवि का सुस्पष्ट प्रभाव है । दूसरी बात यह कि बाणभट्ट कादम्बरी की पुष्पिका मे जहाँ अपने अनेक पूर्ववर्ती कवियो का उल्लेख करते है वही भारवि के विषय मे मौन है । लगता है कि या तो भारवि बाणभट्ट के बीच दस-बीस वर्ष का ही अन्तर रहा होगा अथवा बाणभट्ट के समय तक भारवि की ख्याति ही अपनी पराकाष्ठा पर न पहुच सकी होगी । अस्तु, बाण का समय स्पष्टत हर्ष का शासनकाल (६००-६४८ ई०) है अत भारवि का समय छठी शती का पूर्वार्ध ही होना सम्भव एव समुचित है ।

(क) इन समस्त बहिरङ्ग प्रमाणो का निर्गलितार्थ यह है कि महाकवि भारवि का जन्म नासिक के समीपवर्ती अचलपुर ग्राम मे हुआ । उनके पिता का नाम नारायणस्वामी था । उनका अपना मूलनाम दामोदर था । बीस वर्ष की नवीन अवस्था मे ही उन्हे काञ्चीनरेश सिहविष्णु (५७५-६०० ई०) से राजकीय-सम्मान मिला । अत निश्चय ही कवि की जन्मतिथि छठी शती ई० के उत्तरार्ध मे होगी । चालुक्यनरेश विष्णुवर्धन जब युवक थे तभी भारवि के आश्रयदाता बने । चूँकि विष्णुवर्धन की स्वतत्र राजवश-सस्थापन तिथि सन् ६१५ ई० है अत सिद्ध है कि भारवि सातवी शती के पूर्वार्ध मे विकासपथ पर थे । यही भारवि महाकवि दण्डी के प्रपितामह और किरातार्जुनीयम् महा काव्य के प्रणेता हैं ।

किन्तु यदि दामोदर एव भारवि एक ही व्यक्ति के दो नाम न हो तो ? तो भी कोई विशेष अन्तर नही, हानि केवल दामोदर की है । हा, तब महाकवि भारवि के परिचय मे परिवारविषयक थोड़ा परिवर्तन हो जायेगा । वह यह कि—भारवि विष्णुवर्धन, सिहविष्णु, महेन्द्रविक्रम एव दुर्विनीत के आश्रय मे रहने वाले एक दाक्षिणात्य कवि थे । उनके परमप्रिय मित्र का नाम था 'दामोदर' जो कि दण्डी के प्रपितामह थे । भारवि का दाक्षिणात्य होना कई तथ्यो से सिद्ध हो जाता है—(क) किरात के एक श्लोक मे (१८।३) किरात-

वेषधारी शकर एव अर्जुन के युद्ध-प्रसङ्ग मे कवि ने 'सह्यपर्वत से सागरतरगो के टकराने' का औपम्य प्रस्तुत किया है—

**उरसि शूलभृतः प्रहिता मुहुः प्रतिहति ययुरर्जुनमुष्टयः।**
**भृशरया इव सह्यमहीभृतः पृथुनि रोधसि सिन्धुमहोर्मयः॥**

इस रमणीय औपम्य की अनुभूति प्रत्यक्षदर्शी व्यक्ति ही कर सकता है अतएव प्रो० आर० अग० भागवत का मन्तव्य है कि भारवि अवश्य ही पश्चिमी सागरतट के निवासी थे।

(ख) शिथिलवसुमगाधे मग्नमापत्पयोधौ' (किरात १।४८) 'तदिश्रयार्यमिव यानुमथास्त भानुमानुपपयोधि ललम्बे' (किरात ६।२) तथा 'सामि मज्जति रवौ न विरेजे (किरात ६।५) आदि समस्त सूर्यास्तवर्णनो मे कवि सूर्य का तिरोधान सागर मे ही देखता है जब कि कालिदास आदि उसे अस्ताचल पर तिरोहित होता हुआ देखते है।[1] इन साक्ष्यो से भी भारवि का दाक्षिणात्य होना सिद्ध होता है

(ग) भारविकृत हिमालय-वर्णन भी उत्तरी-भारत, विशेष करके हिमगिरि के प्रति उनकी अल्पज्ञता अथवा पूर्ण-अज्ञता का ही द्योतक है। अर्जुन की इन्द्रकीलशिखर यात्रा मे वैसा कुछ भी तत्त्व नही है जैसा कि मेघ की अलकापुरी यात्रा मे। भारवि मार्ग मे पडने वाले भौगोलिक स्थानो का सविस्तर उल्लेख तक नही कर सके है। निश्चय ही उत्तरापथ से उनका कुछ विशेष परिचय नहीं था।

भारवि के विषय मे अन्य ज्ञातव्य तथ्य उनके धर्म एव व्यक्तित्व से सम्बद्ध है। बहिरग प्रमाणो एव किरातार्जुनीय मे प्राप्त व्यक्तिगत अभिरुचि को सकेतित करने वाले पद्यो के आधार पर यह कहा जा सकता है कि महाकवि भारवि का व्यक्तित्व बहुमुखी था। उन्होने काव्य, व्याकरण, नीति, काम, छन्दोऽलङ्कार एव अन्यान्य स्वयुगीन प्रचलित विद्याओ का भी पूर्ण अनुशीलन किया था।

---

१ यात्येकतोऽस्तशिखर पतिरोषधीनाम् आदि। शाकुन्तलम् ४।२ तथा
यातोऽस्मि पद्मनयने समयो ममैष सुप्ता मयैव भवती प्रतिबोधनीया।
प्रत्यायनामयमितीव सरोरुहिण्या सूर्योऽस्तमस्तकनिविष्टकर करोति॥
रत्नावली ३।६

निरन्तर राजाओ के साहचर्य मे रहने के कारण भारवि राजनीति के उद्भट पण्डित हो गए थे । किरात का दूसरा सर्ग उनकी नयज्ञता का परिचायक है । राजशेखर के प्रमाण्यानुसार तो कालिदास एव भर्तृमेण्ठ की भाँति भारवि क भी परीक्षा उज्जयिनी मे ली गई थी । प्रमाण इस प्रकार है— 'श्रूयते चोज्जयिन्या काव्यकारपरीक्षा—

इह कालिदासमेण्ठावत्रामररूपसूरभारवयः ।
हरिश्चन्द्रचन्द्रगुप्तौ परीक्षिताविह विशालायाम् ।।

तत्कालीन रसिक-समुदाय ने महाकवि भारवि को अत्यन्त सम्मान दिया था । उन्हे 'आतपत्रभारवि' की उपाधि भी मिली थी । जिस पद्य के कारण कवि को यह प्रतिष्ठा मिली थी वह किरात के पचमसर्ग मे इस प्रकार है—

उत्फुल्लस्थलनलिनीवनादमुष्मादुद्भूतः सरसिजसम्भवः परागः ।
वात्याभिर्वियति विवर्जितः समन्तादाधत्ते कनकमयातपत्रलक्ष्मीम्
।।५।३९

'पुष्पित कमलिनियो के वनप्रान्त से उत्पन्न कमलपुष्पचूर्ण आकाश मे चारो ओर वातचक्र से आन्दोलित होकर इस प्रकार सुशोभित हो रहा है मानो कनकछत्र तन उठा है ।' कितनी अनूठी कल्पना है कवि की ! इससे कवि की कल्पनाशक्ति के साथ-साथ उसकी सौन्दर्यात्मक अनुभूति का भी हमे ज्ञान होता है ।

भारवि परमशैव थे । यह तथ्य उनके कथानकचयन से ही सिद्ध हो जाता है । ग्रन्थ के १८ वे सर्ग मे कवि ने अर्जुन के मुख से भगवान् पशुपति की जो भावभीनी स्तुति कराई है वह उनकी वैयक्तिक शिवभक्ति का ही स्वर है । कवि की एकमात्र उपलब्धि उसका महाकाव्य 'किरातार्जुनीयम्' है जिसकी गणना 'वृहत्त्रयी' काव्यो मे किरातार्जुनीयम्, शिशुपालवधम् तथा नैषधीयचरितम्) की जाती है । इसमे कुल १८ सर्ग तथा १०४० श्लोक है ।

**तीसरी समस्या**—यह है कि महाकाव्य है क्या ? और एक महाकाव्य के रूप मे किरात के क्या वैशिष्ट्य है ? इस प्रसग मे अत्यन्त सक्षेप मे कुछ तथ्यो पर प्रकाश डाला जा रहा है । वस्तुत जिस काव्य की चर्चा 'पहलीसमस्या' शीर्षक मे की गई है वही काव्य 'इन्द्रियमध्यस्थता' की दृष्टि से दो प्रकारका

हो जाता है—दृश्य, जिसमे अभिनेय रूपक-वाङ्मय आता है और श्रव्य, जिसमे मुक्तक एव प्रबन्ध रचनाएँ आती है। प्रबन्धकाव्य का ही सर्वोत्तम निदर्शन 'महाकाव्य' है। आचार्य भामह, आचार्य दण्डी एव आचार्य रुद्रट आदि ने क्रमश पॉचवी, सातवी तथा दसवी शती ई० मे महाकाव्य के लक्षणो को प्रस्तुत किया है, युगानुरोधवश उनमे परिमार्जन एव परिवर्धन भी किया है किन्तु इस सन्दर्भ मे, महाकाव्य का स्वरूप जानने के लिए सर्वाधिक सरल और सुन्दर परिभाषा १४ वी शती ई० मे उत्पन्न आचार्य विश्वनाथ ने अपने लक्षण-ग्रन्थ साहित्यदर्पण मे दी है। उनके कथनानुसार— महाकाव्य एक सर्गबद्ध प्रबन्ध-काव्य है जिसमे कि कोई देवता अथवा सद्वश मे उत्पन्न धीरोदात्त गुणो से अन्वित एक या अनेक नरेश नायक होते है। महाकाव्य का प्रारम्भ इष्ट-देवता के प्रति नमस्क्रिया, आशीर्वाद अथवा वस्तुनिर्देश से होता है। शृङ्गार, वीर एव शान्त मे से कोई एक रस अङ्गी होता है, शेष अन्यान्य रस अङ्गभूत होते है। समस्त नाटकसन्धियाँ इसमे होती है। न बहुत छोटे और न बहुत बडे, ऐसे आठ से अधिक सर्ग होते है। प्रत्येक सर्ग मे एक ही प्रकार के छन्द होते है, हाँ सर्ग के अन्त मे छन्द परिवर्तन हो जाता है। कभी-कभी एक ही सर्ग मे अनेक छन्द भी होते है। सर्ग के अन्त मे भावी-सर्ग की कथा सूचित कर दी जाती है।

महाकाव्य मे यथावसर नगर, सागर, पर्वत, षड्ऋतु, चन्द्रसूर्योदयास्त, वनोपवन, जलविहार, सन्ध्या, प्रात, रजनी, मधुपान, रतोत्सव, सयोग, वियोग विवाह, कुमारजन्म, रणप्रयाण, विजय एव अभ्युदयादि का निबन्धन होना चाहिये। पुरुषार्थचतुष्टय (धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष) मे से कोई एक महाकाव्य का फल होता है। इस प्रकार के सल्लक्षणो से अलकृत महाकाव्य किसी महापुरुष के जीवन का व्यापकचित्र प्रस्तुत करता है।[1]

---

१ सर्गबन्धो महाकाव्य तत्रैको नायक सुर।
सद्वश क्षत्रियो वापि धीरोदात्तगुणान्वित ॥
एकवशभवा भूपा कुलजा बहवोऽपि वा।
शृङ्गारवीरशान्तानामेकोऽङ्गी रस इष्यते ॥
अङ्गानि सर्वेऽपि रसा सर्वे नाटकसन्धय।
इतिहासोद्भव वृत्तमन्यद्वा सज्जनाश्रयम् ॥
चत्वारस्तस्य वर्गा स्युस्तेष्वेक च फल भवेत्।

किरातार्जुनीय एक ऐसा ही महाकाव्य है जिसमे साहित्यदर्पणकार द्वारा बताये गये प्राय समस्त लक्षण घटित हो जाते हैं। प्रस्तुत सन्दर्भ मे केवल एक-एक अनुच्छेद मे किरात के नामकरण, कलेवर, कथावस्तु, नेतृनिर्णय, छन्दोयोजना, रसपरिपाक एव अन्याय काव्यात्मक वैशिष्ट्यो पर प्रकाश डाला जा रहा है।

१ **नामकरण**—प्राय महाकाव्यो के नाम उनके नायक के नाम पर (जैसे रघुवशम्) कथानक के नाम पर (जैसे कुमारसम्भवम्) अथवा अपने रचयिता के नाम पर (जैसे भट्टिकाव्यम्) होते है।[1] महाकवि भारवि ने अपने महाकाव्य का नाम 'किरातार्जुनीयम्' रखा है जो कि कथानामक अर्जुन से सम्बद्ध है। वस्तुत इस महाकाव्य के समस्त कथानक का केन्द्र है—'अर्जुन द्वारा किरात-वेषधारी भगवान् शङ्कर से पाशुपतास्त्र की प्राप्ति'। इस प्रकार किरात (शिव) तथा मध्यमपाण्डव वीर अर्जुन के सुचरित से सम्बन्ध यह ग्रन्थ किरातार्जुनीयम् है। इसकी व्युत्पत्ति इस प्रकार होगी—'किरातश्च अर्जुनश्च इति किरातार्जुनौ द्वन्द्वसमास) तौ अधिकृत्य कृत काव्यम इति किरातार्जुनीयम् (किरातार्जुन + छ प्रत्यय) महर्षि पाणिनि के मतानुसार शिशुक्रन्द यमसभ,

---

पृ० १७ का शेष

आदौ नमस्क्रियाशीर्वा वस्तुनिर्देशएव वा ॥
क्वचिन्निन्दा खलादीना सताञ्च गुणकीर्तनम् ।
एकवृत्तमयै पद्यैरवसानेऽन्यवृत्तकै ॥
नातिस्वल्पा नातिदीर्घा सर्गा अष्टाधिका इह ।
नानावृत्तमय क्वापि सर्ग कश्चन दृश्यते ॥
सर्गान्ते भाविसर्गस्य कथाया सूचन भवेत् ।
सन्ध्यासूर्येन्दुरजनीप्रदोषध्वान्तवासरा ॥
प्रातर्मध्याह्नमृगयाशैलर्तुवनसागरा ।
सम्भोगविप्रलम्भौ च मुनिस्वर्गपुराध्वरा ॥
रणप्रयाणोपयममन्त्रपुत्रोदयादय ।
वर्णनीया यथायोग साङ्गोपाङ्गा अमी इह ॥
कवेर्वृत्तस्य वा नाम्ना नायकस्येतरस्य वा ।
नामास्य सर्गोपादेयकथया सर्गनाम तु ॥

१ कवेर्वृत्तस्य वा नाम्ना नायकस्येतरस्य वा नामास्य—साहित्यदर्पण।

द्वन्द्वसमास तथा इन्द्रजनन आदि शब्दो से छ प्रत्यय होता है यदि उनके सम्बन्ध मे प्रणीत किसी ग्रन्थ की सज्ञा बनानी हो तो ।[१] प्रस्तुत सदर्भ मे किरातार्जुन (जिसमे कि द्वन्द्व-समास है) से सम्बद्ध एक काव्य का नामकरण करना था अत छ प्रत्यय को ईय आदेश हो जाने के कारण किरातार्जुनीयम् शब्द बनता है । ग्रन्थवाची शब्द सदैव नपुसकलिग मे प्रयुक्त होते है ।

२ **कलेवर**—सस्कृत काव्यवाङ्मय मे कुछ उत्कृष्ट रचनाओ का बहुत आदर है । आलोचको ने उन्हे दो वर्गो मे विभक्त कर रखा है—बृहत्त्रयी और लघुत्रयी । बृहत्त्रयी मे वे तीन उत्कृष्ट काव्यकृतियाँ है जो पृथुलकलेबर है—भारविप्रणीत किरातार्जुनीयम्, माघप्रणीत शिशुपालवधम् और श्रीहर्षप्रणीत नैषधीयचरितम् । इसी प्रकार लघुत्रयी मे कविकुलगुरु कालिदास के तीन ग्रन्थो की गणना की जाती है जो अपेक्षाकृत छोटे किन्तु अत्यन्त सम्मानार्ह हैं—रघुवशम, कुमारसम्भवम् तथा मेघदूतम् । इस प्रकार हम देखते है कि किरात बृहत् कलेवर वाला एक महत्त्वपूर्ण काव्य है । इसमे कुल १०४० श्लोक हैं तथा १८ सर्ग है ।

३ **कथावस्तु**—भारवि ने किरात का कथानक मूलत महाभारत के वनपर्व से लिया है । परन्तु कथा का विकास कवि ने अपनी प्रतिभा से किया है फलत किरात की सुमधुर काव्यात्मकता महाभारत के केवल वर्णनप्राण कथानक मे नही प्राप्त होती । पाण्डवाग्रज महाराज युधिष्ठिर बारह वर्ष के अरण्यवास की बाजी लगा कर कौरवो से जुआ खेलते है और पराजय पाकर अपने अनुजो तथा प्रियतमा द्रौपदी के साथ 'द्वैतवन' मे रहने लगते है । वन मे उन्हे अपने शुभैषी महर्षि वेदव्यास के दर्शन होते है जिनसे भावी कौरवपाण्डव-युद्ध की अवश्यम्भाविता जानकर, साथ ही साथ आत्मोद्योग के लिए प्रेरणा भी पाकर वीर धनुर्धर अर्जुन पाशुपत अस्त्र प्राप्त करने के लिये भगवान् शङ्कर के प्रसादनार्थ इन्द्रकील पर्वत की यात्रा करते है । अर्जुन की सच्ची लगन एव कठोर तपश्चर्या से पिनाकी प्रसन्न हो जाते है और किरात का वेष धारण करके, एक वनशूकर के लिए अर्जुन से युद्ध छेड देते है । भयङ्कर सग्राम होता है और अन्तत पार्थ के प्रचण्डपराक्रम से अभिभूत शङ्कर अपने सहज रूप मे प्रकट हो जाते हे । अर्जुन को अमोघ पाशुपत अस्त्रो की प्राप्ति हो जाती है ।

१ शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वेन्द्रजननादिभ्यश्च ।४।३।८८

२. आयनेयीनीयियः फढखछघाना प्रत्ययादीनाम् ।७।१।२

यही किरातार्जुनीयम् का सक्षिप्त कथानक है । यदि सर्गानुसारी व्याख्या की जाय तो इस महाकाव्य का यह स्वरूप होता है—१ वनेचर द्वारा सुयोधन की राज्यव्यवस्था का युधिष्ठिर के प्रति ज्ञापन तथा द्रौपदी का अमर्ष । २ युद्ध के लिए भीमसेन का उत्साह, कौरवो के प्रति क्रोध । युधिष्ठिर द्वारा क्रोधशमनोपाय तथा महर्षि व्यास का आगमन । ३ पाशुपतास्त्र की प्राप्ति के लिये व्यास द्वारा अर्जुन को प्रेरणा । अर्जुन का इन्द्रकील-शिखर की ओर प्रस्थान । ४ शरद्वर्णन । ५ हिमगिरि–वर्णन । ६ से ११ तक युवति-प्रस्थान, स्नानक्रीडा, सन्ध्या, सूर्यास्तगमन, चन्द्रोदय, सुराङ्गनाविहार एव सुर-सुन्दरी-सम्भोग आदि । १२ मे १८ तक—शिवोपासना के लिए इन्द्र द्वारा अर्जुन को उत्साहदान, अर्जुन की कठोर तपश्चर्या, स्कन्दसेना से युद्ध, शङ्कर से युद्ध तथा पाशुपतास्त्र की प्राप्ति । स्पष्ट है कि कवि ने मूल-कथा मे मनोनुकूल परिवर्तन किया है । महाभारत मे यह कथा वन पर्व मे वर्णित है । इस कथा को ध्यान मे रखते हुए महाकवि भारविकल्पित कथा मे कुछ विशेष परिवर्तन दृष्टिगोचर होते है—

क—महाभारत कथा मे महर्षि व्यास युधिष्ठिर को और युधिष्ठिर अर्जुन को पाशुपतास्त्र की प्राप्ति के लिए प्रेरणा देते है परन्तु किरात मे महर्षि व्यास स्वयमेव अर्जुन को मन्त्र देते है ।

ख मूलकथा मे अर्जुन मन्त्रबल से इन्द्रकील शिखर पर पहुँचते है किन्तु किरात मे एक यक्ष उन्हे मार्गदर्शन कराता हुआ वहाँ ले जाता है ।

ग—महाभारत मे अर्जुन को तपविरत करने के लिए देवराज इन्द्र स्वय आते हैं परन्तु किरात मे वे सर्वप्रथम गन्धर्वो एव अप्सराओ को प्रेषित करते हैं समाधि-भग करने के लिये और बाद मे स्वय आकर अर्जुन को प्रेरणा दे जाते है शिवोपासना के लिए ।

घ—वनेचर का कुरुप्रदेशवृत्तान्त-कथन, हिमालय, गन्धमादन तथा इन्द्रकील शिखरो का युगपद् धारावाही वर्णन, अर्जुन की कठोर तपश्चर्या का चराचर पर प्रभाव तथा सुरसुन्दरी-सम्भोगादि वर्णन, महाकवि भारवि की अपनी कल्पनाएँ है जो कि महाकाव्य के विकास मे प्रचुर सहयोग देती है ।

ङ—महाभारत मे किरातवेषधारी शङ्कर से अर्जुन का केवल मल्लयुद्ध होता है तथा पार्वती (किराती) एव शिव के गण (सभी किरात) उसके द्रष्टा बनते हैं परन्तु प्रस्तुत महाकाव्य मे सर्वप्रथम अर्जुन स्कन्द के सेनापतित्व मे

आई हुई शाङ्करीसेना से युद्ध करके विजयी होते है, बाद मे उनका युद्ध शङ्कर मे भी होता है ।

**च**––महाभारत मे किरातवेशधारी शिव, वीर अर्जुन के धराशायी हो जाने पर प्रकट होते है किन्तु किरात मे, आकाश मे उछलते समय अर्जुन द्वारा पैर पकड लिए जाने पर ।

**छ**––महाभारत मे पाशुपतास्त्र-प्राप्ति के बाद अर्जुन इन्द्र के साथ स्वर्ग-लोक की भी यात्रा करके अन्यान्य दिव्यास्त्रो की प्राप्ति करते है परन्तु किरात मे अस्त्रप्राप्ति के बाद वे सीधे अपने भाइयो के पास आते है ।

४ **नेतृनिर्णय**—किरातार्जुनीयम् का नायक कौन है ? यह प्रश्न प्राय ग्रन्थ के टीकाकारो अथवा अधुनातन विद्वानो के लिए भी विवादास्पद रहा है । दो परम्परायें है इस विषय मे । एक तो युधिष्ठिर के नायकत्व का अनुमोदन करती है और दूसरी अर्जुन के नायकत्व का । पहली परम्परा की मानने वाले किरात के एक टीकाकार चित्रभानु है । उनके तर्क इस प्रकार है––यदि अर्जुन कथानायक होते तो कथारम्भ मे ही उनकी नायक के रूप मे स्वतन्त्र स्थापना होनी चाहिये थी । परन्तु कथारम्भ तो ज्येष्ठ पाण्डव युधिष्ठिर से होता है और प्रधानता भी उन्ही की है । कथा के आदिभाग मे ही नही, मध्य एव अन्त भागो मे भी युधिष्ठिर की ही प्रतिष्ठा है । यद्यपि दिव्यास्त्रलाभ अर्जुन को हुआ किन्तु उस अस्त्र का प्रयोजन युधिष्ठिर के ही पक्ष मे है । वह उनके शत्रुदलोच्छेदन कार्य मे साधन रूप है अत अर्जुन द्वारा प्राप्ति मात्र होने से भी कोई विशेष अन्तर नही पडता । यदि यह कहा जाय कि ग्रन्थ का नाम 'किरातयुधिष्ठिरीयम्' क्यो नही रख दिया गया ऐसी स्थिति मे ? तो इसका उत्तर प्रस्तुत करते हुये चित्रभानु कहते है चूँकि अर्जुन के पराक्रम से ही कुरुकुल का विनाश हुआ अतएव प्रधानता उन्ही के चरितवर्णन की होनी चाहिये । फिर भी है तो वे युधिष्ठिर के अङ्ग ही । महाभारत का भी नामकरण 'भरतो' पर आश्रित है परन्तु चरितवर्णन प्रायेण युधिष्ठिर का ही है । इस प्रकार कथानायक युधिष्ठिर ही है ।

परन्तु टीकाकार चित्रभानु के ये तर्क बहुत स्थिर और सुदृढ नही है । यह कहना असगत है कि कथा का आदिमध्यावसान युधिष्ठिर की ही प्रमुखता से सवलित है । बल्कि सत्य तो यह है कि तृतीय सर्ग से अन्तिम सर्ग (१८वाँ) तक अर्जुन ही अर्जुन दिखाई पडते है । प्रथम सर्ग मे भी बार-बार कवि ने यही भाव उपन्यस्त किया है । सुयोधन को युधिष्ठिर जैसे धर्मप्राण से तिलभर

भी डर नही है पर हाँ, अर्जुन का नाम सुनते ही वह काँप उठता है। 'अनुस्मृताखडलसूनुविक्रम तवाभिधानात् व्यथते नतानन' इसका प्रमाण है। द्रौपदी द्वारा किये गये स्तवनो मे भी अर्जुन के ही प्रति सर्वाधिक निष्ठा व्यक्त होती है। वह युधिष्ठिर, भीम तथा नकुल-सहदेव के प्रति सकरुण है तो केवल उनकी दिनचर्या, अलकरण अथवा कोमल–सौख्य मे विपर्यय होने के कारण। किन्तु पार्थ के प्रति उसकी करुणा उनके अप्रतिम, लोकातिशायी शौर्य के ही कारण है, क्योकि वे उत्तरकुरु प्रदेश के विजेता, वासवोपम, प्रभूत वसुप्रदाता, तथा वीर धनञ्जय है। भला इसमे अधिक और क्या वैशिष्ट्य चाहिये एक नायक के लिये ? किसी भी महाकाव्य का परम प्रयोजन नायकाश्रित ही होता है। किरात का परमप्रयोजन है—'पाशुपत अस्त्र का लाभ' और वह लाभ भी अर्जुन को हुआ है। नायक के नाम पर ही ग्रन्थ का नामकरण हुआ है। इस प्रकार प्रत्येक दृष्टि से अर्जुन ही कथानायक सिद्ध होते है। और फिर अर्जुन का नायक होना युधिष्ठिर के सम्मान का ही सूचक है क्योकि— 'सर्वतो जयमन्विच्छेत् पुत्रादिच्छेत् पराजयम्।' पुत्र छोटे भाई को भी कहते है– सूनु पुत्रेऽनुजे रवौ। किरात के दूसरे स्वनामधन्य टीकाकार आचार्य मल्लिनाथ भी इसी मत के समर्थक है। उन्ही के शब्दो मे—

**नेता मध्यमपाण्डवो भगवतो नारायणस्यांशजः**
**तस्योत्कर्षकृतेऽनुवर्ण्य-चरितो दिव्यः किरातः पुनः।**
**शृङ्गारादिरसोऽङ्गमत्र विजयी वीरः प्रधानो रसः**
**शैलाद्यानि च वर्णितानि बहुशो दिव्यास्त्रलाभः फलम्॥**

५. **छन्दोऽलङ्कारयोजना**—महाकवि भारवि ने सम्पूर्ण महाकाव्य मे विविध छन्दो एव अलङ्कारो का प्रयोग किया है। यद्यपि महाकाव्यलक्षण के अनुसार ही कवि ने सर्ग के अन्त मे छन्द परिवर्तन कर दिया है फिर भी बहुलता की दृष्टि से सम्पूर्ण महाकाव्य की छन्दोयोजना इस प्रकार है— १ वशस्थ ( अन्त मे पुष्पिताग्रा तथा मालिनी ) २ वियोगिनी ( अन्त मे वियोगिनी एव उपजाति, पुष्पिताग्रा एव बसन्ततिलका ) ३ उपजाति ( अन्त मे वशस्थ, वियोगिनी एव मालिनी ) ४ वशस्थ ( अन्त मे पुष्पिताग्रा एव मालिनी ) ५ द्रुतविलम्बित ( औपच्छन्दसिक, क्षमा, प्रमिताक्षरा, प्रभा, रथोद्धता, जलधरमाला, प्रहर्षिणी, जलोद्धतगति, वसन्ततिलका, पुष्पिताग्रा, मालिनी ६ प्रमिताक्षरा ( अन्त मे वसन्ततिलका तथा मालिनी ) ७ प्रहर्षिणी

( अन्त मे वसन्त० ) ८ वशस्थ ( वसन्ततिलका ) ६ स्वागता ( अन्त मे वसन्त० तथा मालिनी ) १० पुष्पिताग्रा ( अन्त मे शिखरिणी ) ११. श्लोक ( अन्त मे उपजाति तथा वसन्त० ) १२ उद्गता ( अन्त मे प्रहर्षिणी ) १३ औपच्छन्दसिक ( अन्त मे वसन्त० ) १४ वशस्य ( अन्त मे द्रुतविलम्बित एव मालिनी ) १५ श्लोक ( अन्त मे वियोगिनी, उपजाति, वशस्थ एव वसन्त० ) १६ उपजाति ( अन्त मे मालिनी एव वसन्त० ) १७ उपजाति ( अन्त मे प्रहर्षिणी एव मालिनी ) १८ द्रुतविलम्बित, रथोद्धता, प्रमिताक्षरा, अपरवक्त्र, प्रमुदितवदना, उपजाति, प्रमिताक्षरा, शालिनी, औपच्छन्दसिक, स्वागता, मत्तमयूर, वशस्थ, प्रहर्षिणी, मालिनी, एव शिखरिणी ) ।

महाकवि भारवि अत्यन्त सफलता पूर्वक प्राय समस्त प्रमुख अलङ्कारो का प्रयोग करते है । किरातार्जुनीयम् का साकल्येन परिशीलन करने पर जो अलङ्कार दृष्टिगोचर होते है उनके नाम इस प्रकार है—अनुप्रास, अतिशयोक्ति, अनुमान, अर्थान्तरन्यास, अर्थापत्ति, अर्धभ्रमक ( ५।२७ ) उत्प्रेक्षा, उपमा, उदात्त, ऊर्जस्वल ( १०।१५ ) एकावली, कारणमाला, काव्यलिङ्ग, तदगुण, तुल्ययोगिता, दृष्टान्त, निदर्शना, परिकर, परिणाम, परिवृत्ति, पर्याय, पर्यायोक्ति, प्रेय ( ५।५१ ) भाविक, भ्रान्तिमान्, माला, मालोपमा, मीलन, यथासख्य, यमक, रसवत्, रूपक, विभावना, विरोध, विरोधाभास, विशेषोक्ति, विषम, व्यतिरेक श्लेष, सङ्कर समुच्चय, समासोक्ति, समाहित, सहोक्ति, सामान्य, स्मरण, स्वभावोक्ति, सशय, अपह्नुति एव हेतूत्प्रेक्षा । स्थानाभाव के कारण इन अलङ्कारो के महाकाव्यगत सन्दर्भ का सविस्तर व्याख्यान नही किया जा रहा है । इन अलङ्कारो के साथ ही साथ महाकवि ने चित्रकाव्य के अनेक स्वरूपो ( गोमूत्रिका, द्व्यक्षर, निरौष्ठ्य, प्रतिलोम, प्रतिलोमानुलोमपाद, शृ खलायमक एव सर्वतोभद्र आदि) का भी सफलतापूर्वक प्रयाग किया है ।

६. **रसपरिपाक**—आचार्य मल्लिनाथ के अनुसार किरात का प्रधान रस 'वीर' है । शृङ्गार आदि उसके अङ्ग है—'शृङ्गारादिरसोऽङ्गमत्र विजयी वीर प्रधानो रस ।' यह तथ्य सुस्पष्ट है कि महाकाव्य का आद्यन्त स्वरूप उत्साह, शौर्य एव पराक्रमादि का परिचायक है । पुरुषार्थचतुष्टय का एक विशेष अग 'अर्थ' इसका अभिमत फल है, फलत सम्पूर्ण महाकाव्य मे वीर-रस का ही प्रभावातिशय है । परन्तु महाकवि ने इस 'वीर' को पुष्ट करने के लिए अन्यान्य रसो का प्रयोग भी ग्रन्थ मे किया है, अर्जुन के इन्द्रकीलशिखर-प्रयाण मे द्रौपदी-गत वियोग-शृङ्गार तथा गन्धर्वोपभोग प्रसग मे सयोग शृङ्गार, और

किरातार्जुन युद्ध मे रौद्र एव भयानक रसो का भी परिपाक दृष्टिगोचर होता है। सदुक्तिकर्णामृतकार की तो घोषणा हे—प्रकृतिमधुरा भारविगिर ।' और शारदातनय के मतानुसार भारवि की वाणी मे भाव एव रस का तादात्म्य है—तादात्म्य भावरसयो भारवि स्पष्टमूचिवान् ।' वस्तुत महाकवि ने समस्त रसो का परिपाक ग्रन्थ मे नही प्रस्तुत किया है परन्तु यह सच है कि कवि द्वारा प्रयुक्त रस प्रसङ्गानुकूल है। अर्जुनकृत ईशस्तुति देवविषयक रति-भावना का सर्वोत्तम निदशन है।

७ **भारवेरर्थगौरवम्**—भारवि के महाकाव्य का सर्वश्रेष्ठ वैशिष्ट्य है उनका अर्थगाम्भीर्य जिसका कि तात्पर्य है—'अल्प शब्दो मे प्रभूत अर्थ का सन्निवेश ।' भारवि की कविता का आदर्श ही अप्रतिम है। उनका व्यक्तिगत अभिमत यह है कि 'सुस्पष्ट वर्णालङ्कारो से विभूषित, शत्रुओ को भी वशीभूत कर लेने वाली, प्रसादगुणोपेत, गम्भीर पदो वाली सरस्वती पुण्यहीनो के मुख मे कभी प्रकट ही नही होती'। देखिये—

**विविक्तवर्णाभरणा सुखश्रुतिः प्रसादयन्ती हृदयान्यपि द्विषाम् ।**
**प्रवर्तते नाकृतपुण्यकर्मणा प्रसन्नगम्भीरपदा सरस्वती ॥**

कि० १४।६

भारवि की पदावली परिस्फुट हे, अस्पष्ट नही। अर्थगाम्भीर्य से सवलित है, अर्थो की पुनरुक्ति से परे है और आकाक्षित भाव को प्रकट करने मे सर्वथा समर्थ है। कवि महाराज युधिष्ठिर के मुँह से अपनी वाणी का यह रमणीय आदर्श प्रस्तुत करता है—

**स्फुटता न पदैरपाकृता न च न स्वीकृतमर्थगौरवम् ।**
**रचिता पृथगर्थता गिरा न च सामर्थ्यमपोहित क्वचित् ॥**

कि० २।२७

भारवि की वाणी का अर्थगौरव प्रथम सर्ग से ही प्राप्त होने लगता है। सुयोधन की राज्यव्यवस्था का सम्यगाकलन करके जब वनेचर द्वैतवन मे महाराज युधिष्ठिर के पास आता है तभी उसके 'सन्देशज्ञापन' मे हम अर्थगौरव का प्रथम दर्शन करते है। कवि कहता है—'स सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी विनिश्चितार्थामिति वाचमाददे ।' वस्तुत यही एक वाक्य अर्थगौरव का लक्षण भी है। कवि ने प्रथमसर्ग के अनेक पद्यो के अन्तिम चरण मे सदुक्तियो का प्रयोग किया है। ये सदुक्तियाँ अल्पशब्दा होकर भी विपुल अर्थ का प्रकाशन करती हैं—'हित मनोहारि च दुर्लभ वच ।' विचित्ररूपा खलु चित्तवृत्तय ।

वर विरोधोऽपि सम महात्मभि ।' आदि इसी प्रकार की उक्तियाँ है। अर्थगाम्भीर्थ किरात के प्रत्येकपात्र के वचनोपन्यास मे प्राप्त होता है। दूसरे सर्ग मे यदि भीम 'उपपत्तिमद्' एव 'ऊर्जिताश्रय' वचन प्रस्तुत करते है तो द्रौपदी भी अर्थगौरव मे वागीश बृहस्पति तक को विस्मित कर देती है—'अपि वागधिपस्य दुर्लभ वचन तद्विदधीत विस्मयम्'। जैसे अल्पमात्रावाली शक्तिशाली औषधि मे गुणाधिक्य होता है उसी प्रकार द्रौपदी की वाणी व्यथित करने वाली होकर भी अन्तत सुख देने वाली है। महाकवि भारवि के ही शब्दो मे—

**परिणामसुखे गरीयसि व्यथकेऽस्मिन् वचसि क्षतौजसाम् ।**
**अतिवीर्यवतीव भेषजे बहुरल्पीयसि दृश्यते गुणः ॥२।४॥**

व्यवहारज्ञान कराना भारवि के काव्य का प्रमुख लक्ष्य है। जो व्यक्ति शठ के साथ शठता का व्यवहार नही करता वह मूर्ख है। क्योकि दुष्ट लोग ऐसे सीधे-सादे व्यक्ति का रहस्य जान कर उसी प्रकार उसे विनष्ट कर देते है जैसे तीखे बाण कवचविहीन योद्धा को—

**व्रजन्ति ते मूढधियः पराभव भवन्ति मायाविषु ये न मायिनः ।**
**प्रविश्य हि ध्नन्ति शठास्तथाविधानसवृताङ्गान्निशिता इवेषवः ॥**

कितनी सटीक बात है यह कि जिस व्यक्ति का क्रोध सफल होता है समस्त प्राणी उसके वशीभूत हो जाते है परन्तु खिसू व्यक्ति के खुश या नाराज होने से लोगो का कुछ भी बनता-बिगडता नही। कवि कहता है—

**अवन्ध्यकोपस्य विहन्तुरापदा भवन्ति वश्याः स्वयमेव देहिनः ।**
**अमर्षशून्येन जनस्य जन्तुना न जातहार्देन न विद्विषादरः ॥१।३०**

भारवि का यही अर्थगाम्भीर्य उनके प्रकृति-वर्णनो मे भी प्राप्त होता है। कवि ने साधारण सवादो मे भूपतियो का 'निसर्गदुर्बोधचरित' एव उनका 'निगूढतत्त्व नयवर्त्म समाहित कर दिया है। सुयोधन यथोचित रूप से समय का विभाजन करके, समान आदर के साथ अर्थ, धर्म एव काम का सेवन करता है, फलत कभी भी उसके इस पुरुषार्थत्रय मे कोई विरोध नही पैदा होता। दुर्योधन के एक वैशिष्ट्य-ख्यापन मे कवि नीतिशास्त्र का एक अध्याय ही उँडेल देता है—

**असक्तमाराधयतो यथायथं विभज्य भक्त्या समपक्षपातया ।**
**गुणानुरागादिव सख्यमीयिवान् न बाधतेऽस्य त्रिगणः परस्परम् ॥**
१।११

इसी प्रकार की अर्थगुरुता १।१५ सख्यक पद्य मे भी प्राप्त होती है ।

ऊपर भारबि के प्रकृतिवर्णन की बात कही गई है । भले ही भारवि कालिदास की भाँति प्रकृति को मानवीय भावो की सन्देशवाहिनी न बना सके हो, इतना तो स्पष्ट है कि किरात मे वर्णित प्रकृति कल्पनाचारुत्व मे, रसचर्वणा मे और सर्वाधिक अर्थगौरव द्योतित करने मे, अत्यन्त उदग्र है । कही-कही तो कवि कालिदास की ही भाँति जड-चेतन को एकीभूत कर देता है । प्रकृति एव नवयुवती के अनुपम सौन्दर्य को एक ही तुला पर तौलते हुये कवि शिशिरोपगम प्रस्तुत करता है—

**कतिपयसहकारपुष्परम्यस्तनुतुहिनोऽल्पविनिद्रसिन्दुवारः ।**
**सुरभिमुखहिमागमान्तशसी समुपययौ शिशिरःस्मरैकबन्धुः ॥**

शरद् ऋतु मे शिरीषपुष्प के समान हरितवर्ण शुकसमूह मूँगे के समान लाल चञ्चुपुट मे धान की पीली बालियाँ लिए आकाश मे उडा जा रहा है । इस प्रकार क्रमश हरित, रक्त, पीत एव नील वर्णो के परस्पर मिश्रण से आकाश मे एक मनोहर इन्द्रधनुषी शोभा की सृष्टि हो रही है—

**मुखैरसौ विद्रुमभङ्गलोहितैः शिखाः पिशङ्गीः कलमस्य बिभ्रती ।**
**शुकावलिर्व्यक्तशिरीषकोमला धनुःश्रियं गोत्रभिदोऽनुगच्छति ॥**

ये है भारवि की कविता के कुछ प्राञ्जल उद्धरण जिनमे उनका काव्यात्मक-वैशिष्ट्य (अर्थगौरव) साकार हुआ है । कवि दीर्घकाय समासो का प्रयोग नही करता अतएव उसकी कविता मे क्लिष्टत्वदोष नही है । चित्रकाव्यो मे अवश्य ही कुछ अर्थावगति मे बाधा होती है परन्तु उसका कारण कवि का अपना स्वारस्य नही प्रत्युत 'चित्रकाव्यता' मात्र है । उदाहरण के लिये पन्द्रहवे सर्ग का यह एकाक्षर श्लोक देखे—

**न नोननुन्नो नुन्नोनो नाना नानानना ननु ।**
**नुन्नोऽनुन्नो ननुन्नेनो नानेना नुन्ननुन्ननुम् ॥ १५।१४**

भारवि अत्यन्त निपुण वैयाकरण हैं अत अप्रसिद्ध पाणिनीयनियमो का उदाहरण प्रस्तुत करने मे वह कालिदास एव माघ से भी आगे हैं । युद्धप्रसङ्गो मे, चित्राकाव्यो मे तथा गूढ-नीति का प्रकाशन करने वाले पद्यो मे भाषा अत्यन्त भावमयी अथ च नीरस सी प्रतीत होती है । विशेषत प्रथम तीन सर्गो मे । इसी कारण इन्हे 'पाषाणत्रय' कहा जाता है ।

वस्तुत भारवि-काव्य, नारियल के समान कठोर भाषा की कञ्चुलिका मे तिरोहित है, परन्तु यह बहिरग कठोरता ही उसकी इयत्ता नही । नारियल के

अन्तराल की ही भाँति भारवि के काव्य का अन्तराल भी, रसगर्भनिर्भर, सरल एव सुमधुर है। आचार्य मल्लिनाथ ने ठीक ही कहा है—

**नारिकेलफलसमितं बचो भारवेः सपदि तद् बिभज्यते।**
**स्वादयन्तु रसगर्भनिर्भरं सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥**

इसी प्रकार की प्रशसा भारतचरित के प्रणेता कृष्णकवि ने भी की है जिसके अनुसार भारवि की कविता 'सत्पथदीपिका' सिद्ध होती है—

**प्रदेशवृत्त्यापि महान्तमर्थं प्रदर्शयन्ती रसमादधाना।**
**सा भारवेः सत्पथदीपिकेव रम्या कृतिः कैरिव नोपजीव्या।**

**चौथी समस्या**—किरातार्जुनीयम् के टीकाकार की है। अद्यावधि प्राप्त होने वाले सस्कृतसाहित्य के इतिहासो मे विविध विद्वानो द्वारा किरात की अनेक टीकाओ की गणना की गई है। श्रीकृष्णमाचारियर महोदय ने अपने ग्रन्थ मे किरात की कुल ३४ टीकाओ का उल्लेख किया है। परन्तु उनमे सर्वाधिक प्रसिद्ध, प्रामाणिक एव सारवती टीका आचार्य मल्लिनाथ की है जिसका नाम है—घण्टापथ। आचार्यमल्लिनाथ ने अपनी टीकाओ मे आत्मविषयक जो सूचनाएँ दी है उनसे उनके व्यक्तित्व पर प्रभूत प्रकाश पडता है। टीकाकार मल्लिनाथ काश्यपगोत्रोत्पन्न तेलुगुब्राह्मण थे। उनके पितामह का नाम भी मल्लिनाथ था और पिता का नाम कार्दिन्। पेड्डिभट्ट तथा कुमारस्वामी उनके पुत्र थे। इन्ही कुमारस्वामी ने सुप्रसिद्ध काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ 'प्रतापरुद्रयशोभूषणम्' की टीका लिखी।

मल्लिनाथ की आनुवशिक उपाधि 'कोलाचल' तथा व्यक्तिगत उपाधि, 'महोपाध्याय' थी। वे वैशेषिक, वेदान्त, साख्य, योग एव न्यायशास्त्र के प्रकाण्ड पण्डित थे। उन्होने स्वय घोषणा की है—

**वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासकीम्**
**अन्तस्तन्त्रमरस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत्।**
**वाचामाचकलद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुरा**
**लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषा सौजन्यजन्य यशः ॥**

आचार्य मल्लिनाथ का समय १४ वी शती का उत्तरार्ध माना जाता है। काञ्जीवरम् के समीप प्राप्त होने वाले एक अभिलेख के अनुसार विजयनगर नरेश देवराज ने उन्हे एक विवाद के निर्णयार्थ आमन्त्रित किया था। इसके अनुसार उनका समय १४००-१४ ई० सिद्ध होता है। दूसरी ओर स्वयं

आचार्य मल्लिनाथ ने कोमटिवेमविरचित 'साहित्यचिन्तामणि' से ( सन १४०९ ई० ) उद्धरण लिया है। अवश्य ही उद्धरण का आदान करते समय मल्लिनाथ प्रौढ अवस्था के रहे होगे। श्री के० बी० पाठक जी ने इन्ही प्रमाणो के आधार पर उनका समय १४ वीशती ई० का उत्तरार्ध निश्चित किया है।

'आचार्य मल्लिनाथ ने 'उदारकाव्य' तथा रघुवीरचरित' नामक मौलिक काव्यो का भी प्रणयन किया' ऐसी जनश्रुति है। परन्तु उनकी अमरकीर्ति की परिचायक उनकी अप्रतिम टीकाएँ ही ह। कालिदासप्रणीत रघुवश, कुमार-सम्भव एव मेघदूत पर सञ्जीवनी, भारविप्रणीत किरातार्जुनीय पर घण्टापथ, माघप्रणीत शिशुपालवध पर सर्वङ्कषा, भट्टिप्रणीत रावणवध तथा श्रीहर्षप्रणीत नैषधीयचरित पर जीवातु टीका आचार्य मल्लिनाथ ने लिखी। इसके अतिरिक्त उन्होने विद्याधरप्रणीत लक्षणग्रन्थ 'एकावली' वरदराजप्रणीत 'तार्किकरक्षा', प्रशस्तपादभाष्य, लघुशब्देन्दुशेखर तथा नलोदय प्रभृति ग्रन्थो पर भी टीकाये लिखी। आचार्य मल्लिनाथ की टीकाशैली अत्यन्त रमणीय है। वे प्रत्येक शब्द की आमूलचूड व्याख्या प्रस्तुत करते है तथा मूल लेखक के अभिप्राय को अधिक से अधिक समझाने का प्रयास करते है। इस विषय मे उन्होने आदर्श स्वय निश्चित किया है—

**इहान्वयमुखेनैव सर्व व्याख्यायते मया।**
**नामूल लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥**

अपनी टीकाओ मे मल्लिनाथ पौराणिक-कथाओ का अनेक उल्लेख करते है जिससे उनकी बहुश्रुतता का बोध होता है। कोश, व्याकरण एव छन्द का व्याख्यान भी वे अत्यन्त निपुणता से करते है। न अनपेक्षित व्याख्यानो से उन्होने ग्रन्थ का उपबृहण किया है और न ही आत्मवैदुष्य का प्रदर्शन। प्राय अपनी समस्त टीकाओ मे उन्होने कवि की काव्यशास्त्रीय ग्रन्थियो को सुलझाने का प्रयास किया है। किरातार्जुनीय की मल्लिनाथी टीका का नाम है 'घण्टापथ' जिसका शाब्दिक तात्पर्य है—'राजमार्ग। महाकवि भारवि की जटिल एव विषम पदावली का निबन्धन इतना दुरूह एव कण्टकाकीर्ण है कि पाठक सुख-पूर्वक उसमे प्रवेश कर ही नही सकता। फलत आचार्य मल्लिनाथ उस दुर्गम काव्यसौध तक पाठक को पहुँचाने के लिये एक 'घण्टापथ' का निर्माण करते है—

**नानानिबधविषमैकपदैर्नितान्त सार्शंकचङ्क्रमणखिन्नधियामशङ्कम्।**
**कर्तुं प्रवेशमिह भारविकाव्यबन्धे घण्टापथ कमपि नूतनमातनिष्ये ॥**

किरात की अन्य टीकाओ मे सर्वाधिक लोकप्रिय टीका 'शब्दार्थदीपिका' है जो महाकाव्य के केवल प्रथम तीन सर्गो पर है । इसके प्रणेता श्री चित्रभानु है जिनका कि समय कुछ निश्चित नही । इसका प्रकाशन श्री टी० गणपति शास्त्री ने 'त्रिवेन्द्रम् सस्कृतग्रन्थमाला' मे किया है

**पाचवी समस्या**—किरातार्जुनीयम् प्रथमसर्ग की है, जो पाठ्यक्रम मे निर्धारित काव्याश है । कुछ अपेक्षित तथ्यो पर प्रकाश डाला जा रहा है ।

किरातार्जुनीय प्रथमसर्ग का कथानक महाराज युधिष्ठिर द्वारा भेजे गए एक गुप्तचर के आगमन से प्रारम्भ होता है । पाण्डवबन्धुओं के अरण्यवासी हो जाने पर समृद्ध कुरुप्रदेश की कैसी दशा हुई, कही स्वार्थी सुयोधन ने आत्मसुख के लिए प्रजा हितचिन्तन विस्मृत ही न कर दिया हो ! इन समस्त तथ्यो को सविस्तार जानने के लिए ही कुरुप्रदेश के भूतपूर्व नरेश युधिष्ठिर ने उस बनेचर को भेजा था । वनेचर लौटकर दुर्योधन के शासनप्रबन्ध, पाण्डवभय, सेचनप्रबन्ध, अनुजीवियो के प्रति सद्व्यवहार, सैनिको के प्रति सदयभाव, धर्मप्रियता, यज्ञयागादि के प्रति आस्था तथा एवविध अन्यान्य गुणो का भी विस्तृत-वर्णन प्रस्तुत करता है ।

सुर्योधन की इस कल्पनातीत चतुर्मुखी समृद्धि का वृत्त महाराज युधिष्ठिर राजमहिषी द्रौपदी से कहते है । द्रौपदी का नारीहृदय शत्रुकृत अपमानो को याद करके उनका यह अभ्युत्थान नही सह पाता और वह फूट पडती है । भीम, अर्जुन, नकुल-सहदेव तथा स्वय धमराज के ही पूर्व-वैभवो का स्मरण कराती हुई वह उनके साम्प्रतिक दैन्य के प्रति महाराज का ध्यान आकृष्ट करती है और उन्हे शत्रुओ से युद्ध करने की प्रेरणा देती है । अन्त मे द्रौपदी द्वारा अभिव्यक्त की गई धर्मराज के प्रति मङ्गलकामना से ही सर्ग की समाप्ति हो जाती है ।

प्रथम सर्ग मे कुल ४६ पद्य है । पहले के ४४ पद्य वशस्थ बृत्त मे ४५ वाँ पुष्पिताग्रा वृत्त मे और ४६वाँ मालिनी मे । इन छन्दो के स्वरूप यथावसर व्याख्यात किये गये है । प्रथम सर्ग के प्रमुख अलङ्कारो मे अनुप्रास, यमक, पूर्णोपमा, श्लेष, अर्थान्तरन्यास, सहोक्ति एव उत्प्रेक्षा आदि है जिनके लक्षण यथावसर श्लोको मे सुस्पष्ट कर दिये गये है ।

किरात का प्रथम सर्ग महाकवि भारवि के अर्थगौरव का, उनकी वर्णन-चातुरी का, राजनीति-ज्ञान का, मनोहरकविकल्पना एव भावाभिव्यक्ति-क्षमता का सर्वोत्तम निदर्शन है । दुयोधन का शासन-प्रबन्ध और द्रौपदी की प्रतिक्रिया—यही दोनो प्रथमसर्ग के प्रतिपाद्य के दो मूलस्तम्भ है । सुयोधन ने यद्यपि विशाल

कुरुप्रदेश को हस्तगत कर लिया है, वह यह भी जानता है कि पाण्डवबन्धु कान्तारवासी हैं, फिर भी वह रात दिन भयभीत ही रहता है। क्योकि वह साम्राज्य उसे अपनी योग्यता एव प्रजाप्रियता से नही, जुआखोरी से मिला है। वह राज्य 'दुरोदरच्छद्मजित' है। फलत अब आगामी बारह वर्षो मे दुर्योधन अपने को प्रजा का 'न्याय्यसरक्षक' सिद्ध कर देना चाहता है। अपनी इस आकाँक्षा की पूर्ति के लिए सुयोधन ने सारे कुरुप्रदेश को, नहर आदि का सुप्रबन्ध करके 'अदेवमातृक' बना दिया है। कुरुप्रदेश की प्रजा बिना किसी विशेष परिश्रम के ही धन-सम्पत्ति से मालामाल हो उठी है—

**'वितन्वति क्षेममदेवमातृकाश्चिराय तस्मिन् कुरवश्चकासति।**

दुर्योधन ने यपने अनुजीवियो से मित्र जैसा, मित्रो से भाई जैसा और भाइयो से स्वामी जैसा व्यवहार कर रखा है। उसने नवयौवन-सम्पन्न अनुज दुश्शासन को युवराज-पद पर अभिषिक्त कर दिया है और स्वय पुरोहित के निदेशानुसार रातदिन यज्ञयागादि धर्मानुष्ठानो मे सलग्न हो उठा है—

**'मखेष्वखिन्नोऽनुमतः पुरोधसा धिनोति हव्येन हिरण्यरेतसम्।'**

सुयोधन सदैव एक निश्चित कार्यक्रम के अनुसार ही कार्य करता है। यही कारण है कि समपक्षपात-बुद्धि से प्रत्येक का सेवन करने के कारण 'धर्म-अर्थ और काम' इनका त्रिगण कभी भी परस्पर बाधा नही डालता—'न बाधतेऽस्य त्रिगण परस्परम्'। दुर्योधन की दण्डव्यवस्था सब के लिए समान है। एक न्यायपिय नरेश के रूप मे वह अपने पुत्र तक को भी समुचित दण्ड देने के लिए समुद्यत रहता है—'रिपौ सुतेऽपि वा निहन्ति दण्डेन स धर्मविप्लवम्।' अपनी लोकातिशायिनी समृद्धि के कारण सुयोधन कुबेर के समान ( वसूपमान ) हो गया है। वह इतना गुणशाली हो गया है कि माँ वसुन्धरा स्वय उसकी भव्याकाक्षिणी बन गई है। कवि कहता है—

**उदारकीर्त्तेरुदयं दयावतः प्रशान्तबाध दिशतोऽभिरक्षया।**
**स्वय प्रदुग्धेऽस्य गुणैरुपस्नुता वसूपमानस्य वसूनि मेदिनी॥**

सुयोधन को अपने अनुचरो, सैनिको एव सहायको से अनपायिनी प्रीति है। वह सेवको को कितना चाहता है, इसका एक मात्र प्रमाण वे पारितोषिक हैं जो कर्त्तव्यपालन के बाद सेवको को प्राप्त होते हैं—'कृतज्ञतामस्य वदन्ति सम्पद। न सुयोधन को कभी आँख तरेरने की अपेक्षा हुई, न धनुष उठाने की, क्योकि

अधीनस्थ नृपतिगण उसके इतने वशवर्ती है कि रात-दिन आदेशपालन के लिए लालायित रहते है—'उह्यते नराधिपैर्माल्यमिवानुशासनम्' । सैनिक सुयोधन को इतना मानते है कि प्राण देकर भी उसकी सिद्धि चाहते है—'प्रियाणि वाञ्छन्त्यसुभि समीहितुम् ।'

यह है सुयोधन के रमणीय शासन-प्रबन्ध एव उसके वैभवोत्कर्ष का एक चित्र जिसे महाकवि भारवि ने किरात के प्रथमसर्ग मे प्रस्तुत किया है । अब इसी सन्दर्भ मे कथानक के दूसरे स्तम्भ 'द्रौपदी' के विषय मे कुछ तथ्यो पर प्रकाश डाला जा रहा है ।

द्रौपदी एक नारी है, नारी स्वभाव से ही सुखवैभव से प्रीति रखने वाली होती है । और फिर द्रौपदी तो साधारण नारीस्तर से कही ऊपर थी ! पाञ्चालनरेश द्रुपद की कन्या, भरतवश की कुलवधू, पञ्चपाण्डवो की राजमहिषी, मनोरम, हृद्य एव अगणित सद्गुणो से मण्डित ! ऐसी राजकन्या यदि अपने पतियो की अज्ञता एव अकर्मण्यता के कारण दर-दर की ठोकरे खाती फिरे, भिखारिनो जैसा जीवन-यापन करे, तो शत्रुवर्ग का निरन्तर अभ्युत्थान सुन कर उसकी क्या प्रतिक्रिया होगी ? वस्तुत इसी मानसिकस्थिति मे द्रौपदी सुयोधन की अभ्युत्थानकथा अपने ही पति के मुँह से सुन एव सह नही पाती । स्त्रियोचित्त मर्यादा का बाँध टूट जाता है और द्रौपदी अपनी विषाक्त अन्तर्वेदना, व्यङ्ग्यबाणो से रूप मे प्रकट करने लगती है । अपनी विवशता को वह जानती है, स्वीकार भी करती है—'तथापि वक्तु व्यवसाययन्ति मा निरस्तनारीसमया दुराधय ।'

द्रौपदी युधिष्ठिर को उलाहना देती है कि उन्होने अपनी मनोरम सुन्दर, एव सद्वशोत्पन्न प्रियतमा की ही भाँति साम्राज्यलक्ष्मी को भी गँवा दिया है और इस कुचक्र के उत्तरदायी बे स्वय है । क्योकि यदि वे द्युतव्यसनी न होते तो यह स्थिति ही क्यो आती—

**गुणानुरक्तामनुरक्तसाधनः कुलाभिमानी कुलजा नराधिपः ।**
**परैस्त्वदन्यः क इवापहारयेन्मनोरमामात्मवधूमिव श्रियम् ॥**

द्रौपदी जानती है कि धर्मराज युधिष्ठिर जैसे महामहिम पडित व्यक्ति को कर्त्तव्य की शिक्षा देना उसके वश की बात नही—'भवादृशेषु प्रमदाजनोदित भवत्यधिक्षेप इवानुशासनम् ।' फिर भी बिना कुछ खरी-खोटी सुनाए उससे रहा नही जाता । वह कहती है कि ससार मे निष्फलक्रोध वाला व्यक्ति कुछ नही कर

सकता, उसकी अनुकूलता-प्रतिकूलता का कोई मूल्य ही नही। क्योकि दोनो ही स्थितियो मे वह किसी का कुछ हित-अहित नहीं कर सकता। स्वय धर्मराज ऐसे ही व्यक्ति है—

**अबन्ध्यकोपस्य विहन्तुरापदा भवन्ति वश्या स्वयमेव देहिन:**
**अमर्षशून्येन जनस्य जन्तुना न जातहार्देन न विद्विषादर: ॥**

वे मूर्ख व्यक्ति अवश्य ही पराभव प्राप्त करते है जो शठ के साथ शठता का ही व्यवहार नही करते। क्योकि जैसे तीखे बाण कञ्चुकविहीन योद्धा को छलनी कर देते है ठीक यो ही शठ लोग सीधे-सादे व्यक्तियो का साहचर्य करके, उनके रहस्य जान करके अन्तत उन्हे धराशायी कर देते है। महाराज युधिष्ठिर भी ऐसे ही ऋजु-व्यक्तित्व के प्रमाण है। द्रौपदी कहती है—

**व्रजन्ति ते मूढधिय: पराभव भवन्ति मायाविषु ये न मायिन:।**
**प्रविश्य हि घ्नन्ति शठास्तथाविधानसवृताङ्गान्निशिता इवेषव: ॥**

द्रौपदी को अपने वैभव के दिन याद आते है। राजसूय याग की वह शोभनवेला, जब वीर अर्जुन ने समस्त उत्तरकुरुप्रदेश की दिग्विजय करके अपार स्वर्ण-रजत सम्पत्ति ला दी थी। साम्राज्य के वे रमणीय दिन जब वीर वृकोदर लालचन्दन का अनुलेप करके मस्त पडे रहते थे, नकुल-सहदेव की वह कमल-कोमल जोडी जिसे देखने के लिये इन्द्रप्रस्थ नगर के नागरजन उत्कण्ठित रहते थे !! स्वय महाराज युधिष्ठिर, जो ब्रह्मवेला मे ही चारणो-वैतालिको द्वारा गाई गई स्तुतियो-गीतियो को सुनकर आँखे खोलते थे और अन्तत इन पाँचो वीर पाण्डवबन्धुओ की एकमात्र हृदयहारिणी, प्रियतमा राजमहिषी द्रौपदी !! कहाँ गये वे सुनहरे दिन !! द्रौपदी एक-एक करके महाराज युधिष्ठिर को याद दिलाती है—'महारथ सत्यधनस्य मानस दुनोति नो कच्चिदथ वृकोदर ? स वल्कवासासि तवाधुनाहरन् करोति मन्यु न कथ धनञ्जय ? कथ त्वमेतौ धृतिसयमौ यमौ विलोकयन्नुत्सहसे न बाधितुम् ?

और अन्त मे जब विहितवर्षण सघनघनघटा की भाँति द्रौपदी का अन्तस्ताप व्यक्त कर देने से शान्त हो जाता है तब वह अत्यन्त श्रद्धा एव आस्था के साथ महाराज युधिष्ठिर के अभ्युदय की कामना भी करती है—'रिपुतिमिरमुदस्योदीयमान दिनादौ दिनकृतमिव लक्ष्मीस्त्वा समभ्येतु भूय ॥'

महाकविश्रीभारविविरचितं

# किरातार्जुनीयम्

(आचार्यमल्लिनाथकृतघण्टापथव्याख्या अन्यान्यछात्रोपयोगिव्याख्यानैश्च समलङ्कृतम्)

## ( प्रथमः सर्गः )

**घण्टापथ**—अर्धाङ्गीकृतदाम्पत्यमपि गाढानुरागि यत् ।
पितृभ्या जगतस्तस्मै कस्मैचिन् महसे नम ॥
आलम्बे जगदालम्ब हेरम्बचरणाम्बुजम् ।
शुष्यन्ति यद्रज स्पर्शात् सद्य प्रत्यूहवार्धय ॥
तद्दिव्यमव्यय धाम सारस्वतमुपास्महे ।
यत्प्रकाशात्प्रलीयन्ते मोहान्धतमसश्छटा. ॥
वाणी काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासकी-
मन्तस्तन्त्रमरस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ।
वाचामाचकलद्रहस्यमखिल यश्चाक्षपादस्फुरा
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषा सौजन्यजन्य यश ॥
मल्लिनाथकवि सोऽय महोपाध्यायशब्दभाक् ॥
तत्किरातार्जुनीयाख्य काव्य व्याख्यातुमिच्छति ॥
नारिकेलफलसम्मित वचो भारवे सपदि तद्विभज्यते ।
स्वादयन्तु रसगर्भनिर्भर सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥
नानानिबन्धविषमैकपदैर्नितान्त साशङ्कचङ्क्रमणखिन्नधियामशङ्कम् ।
कर्तु प्रवेशमिह भारविकाव्यबन्धे घण्टापथ कमपि नूतनमातनिष्ये ॥
इहान्वयमुखेनैव सर्व व्याख्यायते मया । नामूल लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

अथ तत्रभवान् भारविनामा कवि "काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्य परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥' इत्याद्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात् काव्यस्यानेकश्रेय साधनताम्, 'काव्यालापाश्च वर्जयेत्' इति निषेधशास्त्रस्यासत्काव्यविषयता च पश्यन् किरातार्जुनीयाख्य महाकाव्य चिकीर्षुश्चिकीर्षितार्थविघ्नपरिसमाप्तिसम्प्रदायाविच्छेदलक्षणफलसाधनत्वात् 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वाऽपि तन्मुखम्' इत्याद्याशीर्वादाद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वाच्च वनेचरस्य युधिष्ठिरप्राप्तिरूप वस्तु निर्दिशन् कथामुपक्षिपति—

**श्रिय: कुरूणामधिपस्य पालनी,**
**प्रजासु वृत्ति यमयुङ्क्त वेदितुम् ।**
**स वर्णिलिङ्गी विदित समाययौ**
**युधिष्ठिर द्वैतवने वनेचर. ॥१॥**

श्रिय इति । आदित श्रीशब्दप्रयोगाद्वर्णगणादिशुद्धिर्नात्रातीवोपयुज्यते । तदुक्तम्—'देवतावाचका शब्दा ये च भद्रादिवाचका । ते सर्वे नैव निन्द्या स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा' इति । कुरूणा निवासा कुरवो जनपदा । 'तस्य निवास' इत्यण्प्रत्यय । जनपदे लुप् । तेषामधिपस्य सम्बन्धिनीम् । शेषे षष्ठी । दुर्योधनस्य श्रियो राजलक्ष्म्या । 'कर्तृकर्मणो कृति' इति कर्मणि षष्ठी । पाल्यतेऽनयेति पालनी ताम् प्रतिष्ठापिकामित्यर्थ । प्रजारागमूलत्वात्सम्पद इति भाव । 'करणाधिकरणयोश्च' इति करणे ल्युट् । 'टिड्ढाणञ्—' इत्यादिना ङीप् । प्रजासु जनेषु विषये । 'प्रजा स्यात्सन्ततौ जन' इत्यमर । वृत्ति व्यवहार ज्ञातु य वनेचरमयुङ्क्त नियुक्तवान् । वर्ण प्रशस्तिरस्यास्तीति वर्णी ब्रह्मचारी । तदुक्तम्—'स्मरण कीर्तन केलि प्रेक्षण गुह्यभाषणम् । सङ्कल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृत्तिरेव च । एतन्मैथुनमष्टाङ्ग प्रवदन्ति मनीषिण । विपरीत ब्रह्मचर्य-मेतदेवाष्टलक्षणम्' इति । एतदष्टविधमैथुनाभाव प्रशस्ति ('वर्णाद् ब्रह्मचारिणि' इतीनिप्रत्यय ) तस्य लिङ्ग चिह्नमस्यास्तीति वर्णिलिङ्गी । ब्रह्मचारिवेषवा-नित्यर्थ । स नियुक्त वने चरतीति वनेचर किरात । 'भेदा किरातशबरपुलिन्दा म्लेच्छजातय इत्यमर । 'चरेष्ट' इति टप्रत्यय । 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' इत्यलुक् । विदित वेदनमस्यास्तीति विदित । परवृत्तान्तज्ञानवानित्यर्थ । 'अर्श आदिभ्योऽच्' इत्यच्प्रत्यय । उभयत्रापि 'पीता गाव' 'भुक्ता ब्राह्मणा' 'विभक्ता भ्रातर' इत्यादिवत्साधुत्वम् । न तु कर्तरि क्त, सकर्मकेभ्यस्तस्य विधाना-भावात् । अतएव भाष्यकार—'अकारो मत्वर्थीय । विभक्तमेषामस्तीति विभक्ता । 'पीतमेषामस्तीति पीता' इति सर्वत्र । अथवोत्तरपदलोपोऽत्र द्रष्टव्य । 'विभक्तधना विभक्ता' 'पीतोदका पीता' 'भुक्तान्ना भुक्ता' इति । अत्र लोप-शब्दार्थमाह कैयट—"गम्यार्थस्याप्रयोग एव लोपोऽभिमत । 'विभक्ता भ्रातर' इत्यत्र च धनस्य यद्विभक्तत्व तद् भ्रातृषूपचर्यते । 'पीतोदका गाव' इत्यत्राप्यु-दकस्य पीतत्व गोष्वारोप्यते । 'भुक्ता ब्राह्मणा' इत्यत्र अन्नस्य भुक्तत्व ब्राह्मणेषु उपचर्यते" इति । तद्वदत्रापि वृत्तिगत विदितत्व वेदितरि वनेचर उपचर्यते ।

एतेन 'वनाय पीतप्रतिबद्धवत्साम्', 'पातु न प्रथम व्यवस्यति जल युष्मास्वपीतेषु या' एवमादयो व्याख्याता । अथवा विदितवान् । सकर्मकादप्यविवक्षिते कर्मणि कर्तरि क्त । यथा 'आशित कर्ता इत्यादौ । तथाऽऽह —"धातोरर्थान्तरे वृत्तेर्धात्वर्थेनोपसङ्ग्रहात् । प्रसिद्धेरविवक्षात कर्मणोऽकर्मिका क्रिया" इति । द्वैतवने द्वैताख्ये तपोवने । यद्वा द्वे इते गते यस्मात् तद् द्वीतम । तच्च तद्वनञ्च तस्मिन । शोकमोहादिवर्जित इत्यर्थ । युधि रणे स्थिर युधिष्ठिर धर्मराजम् । 'हलन्तात्सप्तम्या सञ्ज्ञायाम्' इत्यलुक् । 'गवियुधिभ्या स्थिर' इति षत्वम् । समाययौ प्राप्तवान् । अत्र 'वने वनेचर' इति द्वयो स्वरव्यञ्जनसमुदाययोरेकवैवावृत्त्या वृत्त्यनुप्रासो नामालङ्कार । अस्मिन् सर्गे वशस्थवृत्तम् । तल्लक्षणम्—'जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ' इति ॥१॥

**श्लोकान्वय**—कुरूणाम् अधिपस्य श्रिय प्रजासु पालनी वृत्ति वेदितुम् यम् अनुयुक्त, वर्णिलिङ्गी विदित स वनेचर द्वैतवने युधिष्ठिर समाययौ ।

**अनुवाद**—कुरुजाङ्गल प्रदेश के अधिपति ( दुर्योधन ) की साम्राज्यलक्ष्मी क प्रजाविपयक कल्याणात्मक व्यापार को हृदयङ्गम करने के लिए ( धर्मराज युधिष्ठिर ने ) जिसे नियुक्त किया था, ब्रह्मचारी वेप वाला ( एव समस्त शत्रु-विपयक ) वृत्तान्तो का ज्ञाता वह वनेचर द्वैतवन मे युधिष्ठिर के पास आया ।

**भावार्थ**—दुर्योधनप्रमुखै कौरवैस्सार्द्ध द्वादशवर्षात्मकम् अरण्यवास पणीकृत्य द्यूतक्रीडा समाचरन् ज्येष्ठ पाण्डुनन्दनो युधिष्ठिर दुर्योधनमातुलेन शकुनिना छलपूर्वक पराभूत अथ च स्वप्रतिज्ञाम् अनुपालयन् भीमसेनाद्यनुजै प्रियतमया द्रौपद्या च सार्द्ध कस्मिंश्चिद् द्वैताख्ये वने वसतिञ्चकार इत्यस्ति किञ्चिदाख्यान श्रीमन्महाभारते । अथ तमेव सन्दर्भमुररीकृत्य किरातार्जुनीयाख्य स्वमहाकाव्य प्रारभमाणो महाकविश्रीभारवि कथामुपक्षिपति । वनवासानन्तर प्रजावत्सलस्य नरपतेर्युधिष्ठिरस्य मनसि चिन्तेय समजायत—कच्चित् दुर्योधनस्य शासनप्रबन्धेऽपि कुरुप्रदेशस्य प्रजा कुशलिनी वर्तते ? कच्चित् दुरभिमानिना तेन दुर्योधनेनापि प्रजाकल्याणाय किञ्चित् कृत सौराज्य यद्वा स्वार्थमात्रमेव पूरितम् ? अथ एतत्सर्व वृत्त नि शेषेण परिज्ञातु स महाराजो वनेचरम् एक प्रेषितवान् । स च वनेचर सकलवृत्तान्त मनसावधार्य ब्रह्मचारिवेषेण आत्मान निगूह्य द्वैतवने सपरीवार निवसन्त युधिष्ठिर प्रति समाजगाम ।

**टिप्पणी—किरातार्जुनीयम्**—(किरातार्जुन + छ प्रत्यय) किरातार्जुन शब्द मे द्वन्द्व समास है—किरातश्च अर्जुनश्च इति किरातार्जुनौ, तौ अधिकृत्य कृत

काव्यम् इति किरातार्जुनीयम् । महर्षि पाणिनि के अनुसार शिशुक्रन्द, यमसभ, द्वन्द्वसमास तथा इन्द्रजननादि गण के शब्दो मे, ग्रन्थप्रणयन के सन्दर्भ मे छ प्रत्यय लगता है । सूत्र है—'शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वइन्द्रजननादिभ्यश्छ । इस छ को बाद मे ईय आदेश हो जाता है—'आयन्एय्ईन्ईय्इय फ ढ ख छ घाना प्रत्ययादीनाम्', नियम के अनुसार । इस प्रकार किरातार्जुन + छ (= ईय) = किरातार्जुनीयम् । किरात का तात्पर्य किरातवेषधारी भगवान् शङ्कर से है ।

**कुरूणाम्**—कुरुप्रदेश के । कुरु शब्द के षष्ठी बहुवचन का रूप । कुरुजाङ्गल प्रदेश महाभारतकाल मे हरियाणा प्रान्त से मेरठ तक फैला हुआ था । ऐसी मान्यता है । निवास-क्षेत्र होने के कारण 'तस्य निवास ' पाणिनीय सूत्र से कुरु शब्द मे अण् प्रत्यय जुडता है परन्तु 'जनपदे लुप्' (अर्थात् निवास-क्षेत्र यदि जनपद के अर्थ मे हो तो अण् प्रत्यय का लोप हो) नियम से उसका लोप हो जाता है । साथ ही साथ 'लुपि युक्तवत् व्यक्तिवचने' नियम से कुरु शब्द बहुवचन हो जाता है । इस प्रकार 'कुरूणाम्' का तात्पर्य है—कुरूणा निवासा कुरव जनपदास्तेषाम् । इसका सम्बन्ध अगले शब्द 'अधिपस्य' से है (शेष षष्ठी) । **अधिपस्य**—नरपते अर्थात् अधीश्वर की । अधि पाति इति अधिप (अधि उपसर्ग + पा + कर्त्तरि क प्रत्यय + षष्ठी एकवचन) अर्थात् जो रक्षा करे, वह अधिप है । **श्रिय**—राजसमृद्धे, साम्राज्यलक्ष्मी की । यहाँ इसका तात्पर्य दुर्योधन के राजकीय वैभव से है । जो पुरुष का आश्रय ले, सवरण करे वही श्री है । सुभाषित भी है—साहसे श्री प्रतिवसति अथवा उद्योगिन पुरुषसिहमुपैति लक्ष्मी । श्रयति आधारत्वेन स्वीकरोति पुरुषम् इति श्री (श्रिधातु + कर्त्तरि क्विप् प्रत्यय + कर्मणि षष्ठी, एकवचन) । **प्रजासु**—निवासिषु, प्रजाओ मे या प्रजाविषयक (प्र + जन् + कर्त्तरि ड प्रत्यय + टाप् स्त्रियाम् – सप्तमी बहुवचन) **पालनीम्**—सरक्षणाश्रिताम् अर्थात् योगक्षेम प्रदान करने वाली (वृत्ति) जिसके द्वारा किसी का पालन किया जाय, या किसी को सरक्षण दिया जाय उसे पालनी कहते हैं । पाल्यते अनया इति पालनी, ताम् (पाल् + करणे ल्युट् + स्त्रिया ङीप् द्वितीया एकवचन) । **वृत्तिम्**—व्यापारम् अर्थात् व्यवहार को । जिसके द्वारा किसी भाव को कार्यान्वित किया जाय, चरितार्थ किया जाय, वह वृत्ति है—वर्त्यते अग्रेसरीक्रियते अनया इति (वृत् करणे क्तिन्, द्वितीया एकवचन) । **वेदितुम्**—अधिगन्तु, परिज्ञातुम्, जानने के लिये (विद् धातु + भावे तुमुन् प्रत्यय) । **यम्**—जिस वनेचर को । **अयुङ्क्त**—नियुक्त किया (युज् + लङ् लकार प्रथमपुरुष एकवचन) । **वर्णिलिङ्गी**—वटुवेषधारी । वर्ण का अर्थ है

प्रशस्ति अर्थात् कामविकारो का अभाव । यह वर्ण या प्रशस्ति जिसके पास हो, उसे वर्णी कहेगे, जैसे गुण से युक्त गुणी, उसी प्रकार वर्ण से युक्त वर्णी । लिङ्ग का अर्थ है चिह्न । इस प्रकार वर्णी(कामभावनाओ से दूर रहने वाला ब्रह्मचारी) का लिङ्ग (चिह्न) उसके विशिष्ट वस्त्रविन्यास ( जटाजूट, बल्कल, मृगचर्म, कमण्डलु आदि) को इङ्गित करता है । अतएव वर्णिलिङ्ग का अर्थ है—वटुवेष और इस वटुवेष से सम्पन्न व्यक्ति को 'वर्णिलिङ्गी' कहा जायेगा । आचार्य मल्लिनाथ के अनुसार—वर्ण प्रशस्ति अस्य अस्ति इति वर्णी, ब्रह्मचारी (वर्ण+इनि —'वर्णाद् ब्रह्मचारिणि' सूत्र मे), तस्य लिङ्ग चिह्नम् अस्य अस्ति इति वर्णिलिङ्गी (वर्णिलिङ्ग+इनि प्रत्यय) । **विदित** —शत्रुविषयकवृत्तान्तविद्, जिसे जानने योग्य बाते ज्ञात हो गई हो। मल्लिनाथ के अनुसार—विदित वेदनम् अस्य अस्तीति विदित , परवृत्तान्तज्ञानवान् इत्यर्थ (विदित —मत्वर्थीय अच् प्रत्यय—अर्श आदिभ्योऽच् सूत्र से) । विदित शब्द की गणना अर्शादि शब्दो मे की गई है अत यहाँ अच् प्रत्यय हुआ है (विद् धातु+भावे क्त = विदित+अच् प्रत्यय) । **स वनेचर** —वह वनेचर, वह अरण्यचारी जिसे भेजा गया था । जो वन मे सञ्चरण करे वह वनेचर है—वने चरति इति (वने+चर्+ट प्रत्यय—'चरेष्ट सूत्र से) । वस्तुत शब्द होना चाहिये था वनचर, परन्तु वने मे आई 'ङि' (सप्तमी एकवचन) विभक्ति 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' सूत्र के कारण लुप्त नही हुई। इसका आशय है—तत्पुरुष-समास मे कृतप्रत्ययान्त शब्द यदि परे हो तो विकल्प से विभक्ति का लोप नही होता । चर शब्द कृत्प्रत्यय (ट) से अन्त होने वाला है और सन्दर्भ भी तत्पुरुष समास का है, अत विकल्प से 'वने' की सप्तमी का लोप नही हुआ । **द्वैतवने**—एक विशिष्ट वन, जहाँ पाण्डव— बन्धु निवास करते थे । द्वि अर्थात् शोक और मोह, इत अर्थात् गत (इ+क्त प्रत्यय) विलीन हो जहाँ उसे द्वीत कहेगे—द्वि+इतम् = द्वीतम् । द्वीतम् एव द्वैतम् (प्रज्ञादित्वात् स्वार्थे अण् प्रत्यय) । द्वैतञ्च तद् वनञ्च इति द्वैतवनम् (कर्मधारय समास), तस्मिन् । द्वैतवन मे । **युधिष्ठिरम्**—धर्मराज युधिष्ठिर के पास । युधि सग्रामे स्थिर इति युधिष्ठिर तम् (सप्तमी तत्पुरुषसमास) 'हलन्तात् सप्तम्या अलुक्' सूत्र से सप्तमी विभक्ति का लोप नही हुआ है तथा 'गवियुधिभ्या स्थिर' सूत्र से स्थिर के सकार को षत्व हो गया है । **समाययौ**—आया, प्राप्त हुआ । सम्+आ+या+लिट् लकार (णल् = अ) ।

प्रस्तुत पद्य मे पालनीम् एव प्रजासु मे प की, वृत्ति एव वेदितुम् मे व की, वर्णिलिङ्गी एव विदित मे व की तथा वने-वनेचर मे पुन 'वने' की आवृत्ति

होने के कारण वृत्त्यनुप्रास अलङ्कार है। इस सर्ग मे आरम्भ मे ४४वे पद्य तक वशस्थ छन्द का प्रयोग है जिसका लक्षण है—जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ अर्थात् जिसमे क्रमश जगण-तगण-जगण एव रगण क्रम मे आएँ, वही वशस्थ छन्द है। प्रस्तुत सन्दर्भ मे देखे—

श्रिय कु— ।ऽ। ( =जगण ) रूणाम = ऽऽ। ( =तगण ) धिपस्य = ।ऽ। (=जगण) पालनीम् = ऽ।ऽ (=रगण)। चूँकि वशस्थ समवृत्त छन्द है, अतएव चारो ही चरणो मे वर्णो का यही क्रम होगा।

सम्प्रति तत्कालोचितत्वमादेशयस्तस्य तद्गुणसम्पन्नत्वमादर्शयन्नाह—

**कृतप्रणामस्य मही महीभुजे,**
**जिता सपत्नेन निवेदयिष्यत ।**
**न विव्यथे तस्य मनो न हि प्रिय**
**प्रवक्तुमिच्छन्ति मृषा हितैषिण: ॥२॥**

कृतप्रणामस्येति। कृतप्रणामस्य तत्कालोचितत्वात्कृतनमस्कारस्य सपत्नेन रिपुणा दुर्योधनेन 'रिपौ वैरिसपत्नारिद्विषद्द्वेषणदुर्हृद' इत्यमर। जिता स्वायत्तीकृता मही महीभुजे युधिष्ठिराय क्रियाग्रहणात् सम्प्रदानत्वम्। निवेदयिष्यतो ज्ञापयिष्यत। 'लृट सद्वा' इति शतृप्रत्यय। तस्य वनेचरस्य मनो न विव्यथे। कथमीदृगप्रिय राज्ञे विज्ञापयामीति मनसि न चचालेत्यर्थ। 'व्यथ् भयचलनयो' इति धातोर्लिट्। उक्तमर्थमर्थान्तरन्यासेन समर्थयते—न हीति। हि यस्मात् हितमिच्छन्तीति हितैषिण स्वामिहितार्थिन पुरुषा मृषा मिथ्याभूत प्रिय प्रवक्तु मेच्छन्ति अन्यथा कार्यविघातकतया स्वामिद्रोहिण स्युरिति भाव। "अमौढ्यमान्द्यममृषाभाषित्वमभ्यूहकत्व चेति चारगुणा" इति नीतिवाक्यामृतम् ॥२॥

**श्लोकान्वय**—कृतप्रणामस्य, सपत्नेन जिता मही महीभुजे निवेदयिष्यत तस्य मन न विव्यथे। हि हितैषिण मृषा प्रिय प्रवक्तु न इच्छन्ति।

**अनुवाद**—प्रणामक्रिया से निवृत्त (तथा) शत्रु (दुर्योधन) द्वारा जीत ली गई पृथ्वी (के वृत्तान्त) को महाराज युधिष्ठिर के प्रति निवेदित करते हुये उस वनेचर का मन व्यथित नही हुआ, क्योकि कल्याण चाहने वाले (स्वपक्षीय)लोग मिथ्याभूत मधुरवचन बोलने की इच्छा नही करते है।

**भावार्थ**—दुर्योधनेन यत्किञ्चिदपि भव्य सर्वजनहिताय सर्वजनसुखाय विहित यादृशश्च शोभनोऽशोभनो वा व्यवहारस्तेन स्वायत्तीकृत तत्सर्वमेव मनसा सम्प्रधार्य असौ वनेचर समाजगाम। प्रथममेव स महाराजाय स्वप्रणाम पश्चाच्च वैरिणा दुर्योधनेन जिता साम्राज्यभूमि तद्वृत्तान्त वा निवेदितवान्। एव ब्रुवतस्तस्य मन व्यथाक्रान्त न बभूव। यत हितेच्छव जना सत्यमेव वदन्ति, तच्च सत्य कियदपि कठोर प्रतिकूल वा भवेत्। न पुनस्ते असत्यभूत प्रिय वक्तु समीहन्ते।

**टिप्पणी**—**कृतप्रणामस्य**—कर लिया है प्रणाम जिसने। कृत प्रणाम येन स तस्य। बहुव्रीहि समास (कृ + भावेक्त = कृत, प्र + नम्—भावे घञ् प्रत्यय = प्रणाम)। **सपत्नेन**—वैरिणा अर्थात शत्रुद्वारा। वस्तुत सपत्नशब्द अव्युत्पन्न प्रातिपदिक है, काशिकावृत्ति मे कहा गया है—'सपत्नशब्द शत्रुपर्याय शब्दान्तरम् अव्युत्पन्नमेव।' परन्तु कुछ लोग इसकी व्युत्पत्ति इस प्रकार स्वीकार करते हे—सपत्नीव सपत्न, सपत्नी—अ ( निपातनात् ) तेन अनुक्तेकर्त्तरि तृतीया। **जिता महीम्**—जीती गई पृथ्वी को। **महीभुजे**—महाराज युधिष्ठिर को ( के लिए ) मही पृथ्वी भुनक्ति इति महीभुक् तस्मै महीभुजे ( चतुर्थी ए० व०) मही + भुज्धातु + क्विप् प्रत्यय कर्तरि। वस्तुत प्रयोग होना चाहिए था 'महीभुज निवेदयिष्यत' परन्तु ऐसा हुआ नही क्यो कि व्याकरण का एक नियम है कि जब तुमुन् प्रत्यय से युक्त धातु का प्रयोग परोक्ष हो तो उसके कर्म मे चतुर्थी विभक्ति होती है। उपर्युक्त प्रयोग मे 'महीभुज बोधयितु निवेदयिष्यत' कहने से ही पूरा अर्थ निकलता है किन्तु 'बोधयितुम्' का प्रयोग प्रत्यक्षत हुआ नही, फलत इस क्रिया के कर्म अर्थात् 'महीभुजम्' मे चतुर्थी हो गई। सूत्र है—'क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिन'। **निवेदयिष्यत**—निवेदित करते हुए का (नि + विद् + णिच् + लृट् + शतृ प्रत्यय, षष्ठी एकवचन)। **तस्य मन. न विव्यथे**—उसका मन नही व्यथित हुआ। विव्यथे—व्यथ् धातु—लिट् लकार प्रथमपुरुष एकवचन। **हि**—यत क्योकि। **हितैषिण**—हित चाहने वाले लोग। हित कल्याणम् इच्छन्ति इति हितैषिण ( हित + इष् + णिनि ताच्छील्ये, प्रथमा—विभक्ति बहुवचन का रूप )। **मृषा**—असत्य। यह अव्ययपद है। मल्लिनाथ इसे 'प्रिय' का विशेषण स्वीकार करते है। अमरकोश के अनुसार—'मृषा मिथ्या तु वितथे'। **प्रियम्**—प्रिय लगने वाली बात को। **प्रवक्तुम्**—प्रकृष्ट रूप मे कहने के लिए ( प्र + वच् + तुमुन्)। **न इच्छन्ति**—नही चाहते है।

प्रस्तुत श्लोक मे, प्रथम तीन पक्तियो मे एक विशेष कथन का उपन्यास किया गया है और चौथी पक्ति मे विद्यमान एक सामान्य बात से उसका समर्थन किया गया है, फलत यहाँ अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है। लक्षण इस प्रकार है—

सामान्य वा विशेषेण विशेपस्तेन वा यदि।
कार्यञ्च कारणेनेद कार्येण च समर्थ्यते।
सावर्म्येणेतरेणार्थान्तरन्यासोऽष्टधा मत ॥

तथापि प्रियार्हे राज्ञि, कटुनिष्ठुरोक्तिर्न युक्तेत्याशङ्क्य स्वाम्यनुज्ञया न दुष्यतीत्याशयेनाह—

**द्विषा विघाताय विधातुमिच्छतो**
**रहस्यनुज्ञामधिगम्य भूभृत. ।**
**स सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी**
**विनिश्चितार्थामिति वाचमाददे ॥३॥**

द्विषामिति। रहस्येकान्ते स वनेचरो द्विषा शत्रूणाम्। कर्मणि षष्ठी। विघाताय विहन्तुमित्यर्थ। 'तुमर्थाच्च भाववचनात्' इति चतुर्थी। भाववचनाश्च' इति तुमर्थे घञ्प्रत्यय। अत्र तादर्थ्यमपि न दोष। तथापि प्रयोगवैचित्र्यविशेषस्याप्यलङ्कारत्वादेव व्याचक्षते। विधातु व्यापार कर्तुमिच्छत। 'समानकर्तृकेषु तुमुन्'। द्विषो विहन्तुमुद्युक्तज्ञानस्येत्यर्थ। अत एव भूभृतो युधिष्ठिरस्यानुज्ञामधिगम्य। सुष्ठु भाव सौष्ठव शब्दसामर्थ्यम्। सुष्ठुशब्दादव्ययादुद्गात्रादित्वादञ्प्रत्यय। उदारस्य भाव औदार्यमर्थसम्पत्ति तयोर्द्वन्द्व सौष्ठवौदार्ये। अत्रौदार्यशब्दस्याजाद्यदन्तत्वेऽपि 'लक्षणहेत्वो क्रियाया इत्यत्राल्पस्वरस्यापि हेतुशब्दस्य पूर्वनिपातमकुर्वता सूत्रकृतैव पूर्वनिपातस्यानित्यत्वज्ञापनान्न पूर्व निपात। उक्त च काशिकायाम्—"अयमेव लक्षणहेत्वोरिति निर्देश पूर्वनिपातव्यभिचारचिह्नम्" इति। त एव विशेष तयोर्वा विशेष तेन शालते इति सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी ताम्। ताच्छील्ये णिनि। विनिश्चितार्था विशेषत प्रमाणतो निर्णीतार्थामिति वक्ष्यमाणरूपा वाचमाददे स्वीकृतवान्। उवाचेत्यर्थ ॥३॥

**श्लोकान्वय—**द्विषा विघाताय विधातुम् इच्छत भूभृत अनुज्ञाम् अधिगम्य स रहसि सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी विनिश्चितार्थाम् वाचम् इति आददे।

**अनुवाद**—( दुर्योधनप्रभृति ) शत्रुजनो का विनाश करने के लिये प्रयत्नाभिलाषी महाराज ( युधिष्ठिर ) की अनुमति प्राप्त करके उस वनेचर ने एकान्त मे, सौष्ठव (शब्दसामर्थ्य) एव औदार्य (अर्थ-गौरव) के वैशिष्ट्य से समलङ्कृत तथा विनिश्चित ( प्रामाणिक ) अर्थ वाले वचन इस प्रकार कहे ।

**भावार्थ**—प्रणामानन्तर स वनेचर शत्रुजनविनाशाय समुद्यतस्य भूपतेर्युधिष्ठिरस्य अनुमति प्राप्य काञ्चिद् वाचम् एकान्ते उपस्थापयामास । कीदृशी वाचम् ? सौष्ठवम् शब्दवैचित्र्य सचमत्कारकथन वा । औदार्यम् अर्थगाम्भीर्यम् । तयोश्च यद्वैशिष्ट्यम् अतिशयन्व तेन समलङ्कृता वाचम् । पुनश्च कीदृशीम् ? विशेषेण प्रमाणतो निश्चित निर्णीत अर्थ तात्पर्य यस्या सा ता वाचम् ।

**टिप्पणी—द्विषाम्**—शत्रूणाम्, शत्रुओ का । द्विषन्ति द्वेष कुर्वन्ति इति द्विष तेषा द्विषाम् ( द्विष्+क्विप् कर्तरि, षष्ठी बहुवचन ) विघात शब्द मे आने वाला घञ् प्रत्यय चूँकि कृत् प्रत्ययो मे से एक है तथा द्विष शब्द मूलत उसका कर्म है (अर्थात् होना चाहिये—द्विष विहन्तुम्) । अतएव 'कर्तृकर्मणो कृति' ( अर्थात् कृदन्त क्रिया का कर्ता य कर्म कृदन्त क्रिया के साथ षष्ठी विभक्ति मे रखा जाता है ) नियम के अनुसार 'द्विषाम्' मे षष्ठी बहुवचन का प्रयोग किया गया है । **विघाताय**—विनाशाय अर्थात् विनाश के लिए (वि+हन्+घञ् भावे) वस्तुत 'विघाताय' का अभिप्रेतार्थ 'विहन्तुम्' रूप ( वि+हन्+तुमुन्) मे निहित है परन्तु 'भाववचनाच्च' (अर्थात् तुमुन् प्रत्यय के अर्थ मे, भाववाच्य मे धातु के साथ घञ् प्रत्यय सयुक्त हो ) सूत्रानुसार तुमुन् के स्थान पर घञ् प्रत्यय हुआ और बाद मे 'तुमर्थाच्च भाववचनात्'(अर्थात् किसी धातु मे तुमुन् प्रत्यय जोडने से जो अर्थ निकलता है जैसे गन्तुम्—जाने के लिये, उसी अर्थ को प्रकट करने के लिए, उसी धातु से निष्पन्न भाववाचक सज्ञा का प्रयोग करने पर उसमे चतुर्थी विभक्ति होती है । जैसे—यष्टु याति अथवा यागाय याति । यहाँ याग शब्द भाववाचक सज्ञा है, यष्टुम् के ही अभिप्रेतार्थ को व्यक्त करने वाला है तथा उसी धातु से बना शब्द है । यही सादृश्य विहन्तुम् तथा विघाताय मे भी जानना चाहिए ) नियम से चतुर्थी हो गई है । **विधातुम्**—व्यापार कर्तुम् ( वि+धा+तुमुन् ) प्रयत्न करने के लिए । **इच्छत**—अभिलषत, इच्छा करते हुए (का) इष्+शतृप्रत्यय षष्ठी एकवचन । **भूभृत**—भूपाल युधिष्ठिर की । भुव पृथ्वी बिभर्ति पालयति इति भूभृत्, तस्य भूभृत ( भू+भृ+क्विप् कर्तरि, षष्ठी एकवचन ) **अनुज्ञामधिगम्य**—अनुमति को प्राप्त करके । अनु+ज्ञा+अड् प्रत्यय भावे द्वितीया एकवचन अधि+

गम्+ल्यप् प्रत्यय । **स**—वह वनेचर । **रहसि**—एकान्त मे ( रम्+असुन् = रहस् , सप्तमी एक वचन) । अमरकोश के प्रामाण्यानुसार —'विविक्तविजनच्छन्ननि शलाका तथा रह ।' **सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनीम्**—सौष्ठव एव औदार्य के विशेष ( अतिशय ) से विभूषित (वाणी) को । सुष्ठु भाव सौष्ठवम् (अव्ययपद सुष्ठु+अञ् भावे ) उदारस्य भाव औदार्यम् ( उदार+ष्यञ् प्रत्यय ) सौष्ठवञ्च औदार्यञ्च इति सौष्ठवौदार्ये ( इतरेतर द्वन्द्वसमास ) तयोर्विशेष ( वि+शिष् +भावे घञ् ) अतिशय इति सौष्ठवौदार्यविशेष ( षष्ठी तत्पुरुष समास ) तेन शालते शोभते इति सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी ( सौष्ठवौदार्यविशेष+शाल्+णिनि ताच्छील्ये+ङीप् स्त्रियाम् द्वितीया एकवचन ) सौष्ठव का अर्थ है—शब्दवैचित्र्य और औदार्य का अर्थ है—अर्थगाम्भीर्य । **विनिश्चितार्थाम्**—प्रमाणत निर्णीत अभिप्रायवाली । वि-विशेषेण अर्थात् प्रमाणादिना निश्चित निर्णीत अर्थ यस्या सा ताम् वाचम् (बहुव्रीहिसमास ) **इति आददे**—इस प्रकार बोले ( आङ्+दा+लिट्लकार प्रथमपुरुष एकवचन ) आङ् उपसर्ग के साथ दा धातु आत्मनेपदी तभी होती है जब उसका अर्थ 'आस्यविहरण' ( मुँह फैलाना) न हो । सूत्र है—'आङो दोऽनास्यविहरणे' । यहाँ 'आददे' का तात्पर्य ग्रहण करने (लक्षणया कहने) से है ।

प्रस्तुत पद्य मे विघाताय-विधातुम् तथा विनिश्चितार्थाम्-वाचम् आदि स्थलो पर वकार की आवृत्ति के कारण वृत्यनुप्रास अलङ्कार है ।

प्रथम तावत्प्रत्यक्षक्षोभकमात्मान प्रत्यक्षोभ याचते —



**क्रियासु युक्तैर्नृप चारचक्षुषो,**
**न वञ्चनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः ।**
**अतोऽर्हसि क्षन्तुमसाधु साधु वा,**
**हितं मनोहारि च दुर्लभ वचः ॥४॥**

क्रियास्विति । हे नृप ! क्रियासु कृत्यवस्तुषु युक्तै नियुक्तै रनुजीविभिर्भृत्यै । चारादिभिरित्यर्थ । चरन्तीति चरा । पचाद्यच् । त एव चारा । चरे पचाद्यजन्तात्प्रज्ञादित्वादण्प्रत्ययः । त एव चक्षुर्येषा ते चारचक्षुष । 'स्वपरमण्डले, कार्याकार्यावलोकने चाराश्चक्षूंषि क्षितिपतीनाम्' इति नीतिवाक्यामृतम् । प्रभवो निग्रहानुग्रहसमर्था स्वामिनो न वञ्चनीया न प्रतारणीया । सत्यमेव वक्तव्या

इत्यर्थ । चारापचारे चक्षुरपचारवद्राज्ञा पदे-पदे निपात इति भाव । अतोऽप्र-तार्यत्वाद्धेतो । असाध्वप्रिय साधु प्रियवा । मदुक्तमिति शेष । क्षन्तु सोढुमर्हसि । कुत । हित पथ्य मनोहारि प्रिय च वचो दुर्लभम् । अतो मद्वचोऽपि हितत्वाद-प्रियमपि क्षन्तव्यमित्यर्थ ॥४४॥

**श्लोकान्वय**—नृप ! क्रियासु युक्तै अनुजीविभि चारचक्षुष प्रभव न वञ्चनीया । अत असाधु साधु वा क्षन्तुम् अर्हसि । हित मनोहारि च वच दुर्लभम् ।

**अनुवाद**—हे राजन् ! करणीय कार्यों मे (स्वामी द्वारा) नियुक्त किये गए सेवको को चाहिये कि वे गुप्तचर रूपी नेत्रो वाले अर्थात् सर्वात्मना गुप्तचरो पर समाश्रित (समर्थ) प्रभुओ को प्रवञ्चना न दे । अतएव मेरे अप्रिय अथवा प्रिय कथन को आप सहन करे (क्योकि) हितकारिणी, साथ ही साथ मनोहर (भी) वाणी दुर्लभ होती है ।

**भावार्थ**—अयि महाराज ! सन्धिविग्रहसमर्था नरपाला सर्वतोभावेन गुप्तचराश्रिता भवन्ति । अतएव भृत्यभूताना तेषा गुप्तचराणामपि पवित्रतम तावदिद कर्तव्य यत्तो स्वप्रभून् न प्रवञ्चयेयु । अयमपि वराको जनस्तादृश एव कोऽपि सेवक अतएव यत्किञ्चिदपि कर्णसुखद कर्णस्फोटक वा वचनम् अनेन जनेन प्रकाश्यते तत्सर्व सोढु समर्थोऽसि । अपि च प्रभो ! ईदृशी वाणी सुदुर्लभा भवति या खलु कल्याणदात्री स्यात् मनोहारिणी चापि भवेत् ।

**टिप्पणी—नृप**—हे राजन् ! (नॄन् मनुष्यान् पाति रक्षति इति नृप (नृ+पा+क कर्त्तरि, उपपद तत्पुरुषसमास, तत्सम्बुद्धौ हे नृप !) जो मनुष्यो की रक्षा करे वह नृप है । **क्रियासु युक्तै. अनुजीविभि.**—कर्त्तव्यनिरत सेवको द्वारा । अनुजीवितु शीलम् एषाम् इति अनुजीविन (अनु+जीव्+णिनि ताच्छील्ये कर्त्तरि) तै भृत्यै इत्यर्थ । **चारचक्षुष.**—गुप्तचर रूपी नेत्रो वाले (प्रभव का विशेषण है) चरन्ति स्वामिकार्येण गूढ पर्यटन्ति इति चरा (चर्+अच कर्त्तरि) चरा एव चारा (चर+प्रज्ञादित्वात् स्वार्थे अण् प्रत्यय) त एव चक्षूषि येषा ते चारचक्षुष (बहुव्रीहि समास) । राजा शासनक्षेत्र के कोने-कोने मे स्वय नही पहुँच पाता परन्तु अपने विश्वस्त गुप्तचरो द्वारा वह प्रत्येक घटना को प्रत्यक्ष कर लेता है, इसीलिए वह 'चारचक्षु' है । **प्रभव**—स्वामी लोग । प्रभवन्ति प्रकर्षेण वर्तन्ते इति प्रभव (प्र+भू+डकर्त्तरि, उक्ते कर्मणि प्रथमा) **न वञ्चनीया**—न प्रतारणीया, ठगे नही जाने चाहिये (वञ्च+

णिच्+अनीयर्, उक्ते कर्मणि प्रथमा, बहुवचन)। **अत**—अस्मात् कारणात् इसलिए, इस कारण से। (एतत्+इमि+तसिल् पञ्चम्यास्तसिल्) **असाधु साधु वा**—अप्रिय अथवा प्रिय (कथन) को। **क्षन्तुम्**—सोढुम्, क्षमा करने के लिए, सहन करने के लिए (क्षम्+तुमुन्)। **अर्हसि**—समर्थ हो, योग्यता रखते हो (अर्ह+लट् लकार, मध्यम पुरुष एकवचन) **हितम्**—कल्याणकरम्, लाभप्रद। **मनोहारि**—चित्ताकर्षकम्, प्रियरूप (मनो हर्तुं शीलमस्येति मनोहारि—मनम्+हृ+णिनि ताच्छील्ये) **च वच**—भी वचन या कथन। **दुर्लभम्**—दुःखेन लभ्यत इति दुर्लभम्, उपपद तत्पु० समास (दुर्+लभ्+खल कर्मणि), हित वच, यह पूरी पंक्ति एक सुभाषित है जिसका आशय यह है कि हितकर तथ्य कभी भी मनोहर नही होता है और उसी प्रकार मनोहर तथ्य शायद ही कभी कल्याणकर होता हो। इस प्रकार दोनो का संयोग एक कल्पना ही है। इसीलिए कहा गया है—'अप्रियस्य च पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभ।'

इस पद्य मे भी प्रथम तीन पंक्तियो मे निबद्ध एक विशेष तथ्य का समर्थन चतुर्थ पंक्तिगत सामान्य सुभाषित से किया गया है, अत अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है (परिभाषा के लिए द्वितीय श्लोक की टिप्पणी देखे)।

तर्हि तुष्णीम्भाव एव वरमित्याशङ्क्य आह—

**स किंसखा साधु न शास्ति योऽधिप**
**हितान्न य. संश्रृणुते स किम्प्रभुः।**
**सदानुकूलेषु हि कुर्वते रतिं**
**नृपेष्वमात्येषु च सर्वसम्पदः ॥५॥**

स इति। य सखा अमात्यादि अधिप स्वामिन हित न शास्ति नोपदिशति। 'ब्रुविशासि' इत्यादिना शासेर्दुहादिपाठाद् द्विकर्मकत्वम्। हितानुपदेष्टा कुत्सित सखा किंसखा। दुर्मन्त्रीत्यर्थ। 'किम क्षेपे' इति समासान्तप्रतिषेध। तथा य प्रभुर्निग्रहानुग्रहसमर्थ स्वामी हितादाप्तजनाद्धितोपदेष्टु सकाशात्। 'आख्या-तोपयोगे' इत्यपादानत्वात्पञ्चमी। न संश्रृणुते न श्रृणोति हितमिति शेष। 'समो गम्यृच्छि' इत्यादिना सम्पूर्वाच्छृणोतेरकर्मकत्वादात्मनेपदम्, अकर्मकत्व वैवक्षिकम्। स हितमश्रोता प्रभु किंप्रभु कुत्सितस्वामी पूर्ववत्समास। सर्वथा

सचिवेन वक्तव्य श्रोतव्य च स्वामिना। एव च राजमन्त्रिणोरैकमत्य स्यादित्यर्थ । ऐकमत्यस्य फलमाह सदेति । हि यस्मान्नृपेषु स्वामिषु अमा सह भवा अमात्यास्तेषु च । 'अव्ययात्त्यप्'। सदानुकूलेषु परस्परानुरक्तेषु सत्सु सर्वसम्पद सदा रतिमनुराग कुर्वन्ति। न जातु जहतीत्यर्थ । अतो मया वक्तव्य त्वया च श्रोतव्यमिति भाव । अत्रैव राजमन्त्रिणोर्हितानुपदेश-तदश्रवणनिन्दासामर्थ्यसिद्धैरैकमत्यलक्षणकारणस्य निर्दिष्टस्य सर्वसम्पत्सिद्धिरूपकार्येण समर्थनात् कार्येण कारणसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासोऽलङ्कार । तदुक्तम् 'सामान्यविशेषकार्यकारणभावाभ्या निर्दिष्टप्रकृतसमर्थनमर्थान्तरन्यास' इति ।।५।।

**श्लोकान्वय—**य अधिप साधु न शास्ति स किं सखा ? य हितात् न सम्शृणुते स किं प्रभु ? हि नृपेषु अमात्येषु च अनुकूलेषु सर्वसम्पद सदा रतिं कुर्वते ।

**अनुवाद—**जो राजा को समुचित उपदेश नही देता है क्या वह मित्र है ? ( कभी नही) अथवा वह किसखा = कुत्सित मित्र है। ( इसी प्रकार ) जो शुभाकाक्षी व्यक्ति से ( सदुपदेश ) नही सुनता है क्या वह प्रभु है ? ( कभी नही ) अथवा वह किंप्रभु = निन्दनीय नरेश है। क्योकि राजाओ तथा सचिवो के परस्पर अनुकूल रहने पर ही समग्र सम्पत्तियाँ सदैव अनुराग करती है ( अन्यथा नही) ।

**भावार्थ—**आत्मान मित्र मन्यमान य कोऽपि जन स्वस्वामिन समुचित-रीत्या नोपदिशति, गुह्य निगूह्य गुणान् न प्रकटीकरोति कि स सखा वर्तते ? न कदापि। यत खललक्षणमेतत् । एवमेव आत्मान प्रभु मन्यमान य कोऽपि जनः स्वभव्योपदेशकात् हितवचनानि न सम्यक्तया शृणोति स किं प्रभु ? न कदापि। वस्तुतस्तु यत्रैव नृपा अमात्याश्च परस्परानुरक्ता अन्योऽन्यानुकूला सन्ति तत्रैव सकलसम्पत्तय सातत्येन राराज्यन्ते ।

**टिप्पणी—अधिपम्—**राजानम्, राजा को। **साधु न शास्ति—**हित न उपदिशति । कल्याणकर उपदेश नही देता है। 'साधु' शब्द शास्ति क्रिया-पद का कर्म है। शास्ति = शास् धातु लट् लकार, प्रथम पु० ए० व०। शास् धातु द्विकर्मक है ( दुह्याच्-पच् दण्ड्रुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमथमुषाम् । कर्मयुक् स्यादकथित तथा स्यान्नीहृकृष्वहाम् । ) अतएव उसके दो कर्म है। प्रधान कर्म 'साधु' और गौण कर्म 'अधिपम्' । **स किं सखा—**वह क्या मित्र है ? आचार्य

मल्लिनाथ 'घण्टापथ' मे 'कि' को प्रश्नवाचक न मानकर पूरे 'किसखा' शब्द को एक समस्तपद मानते है। उनके अनुसार इसका अर्थ होगा—कुत्सित सखा इति किमखा (कर्मधारयसमास) यद्यपि तत्पुरुष समास मे राजन्, अहन् तथा सखि शब्द के अन्त मे आने पर समामान्त टच् प्रत्यय लगता है ( राजाह-सखिभ्यष्टच् ) और इस प्रकार किम्+सखि+टच् = किंसख रूप बनना चाहिए था। परन्तु ऐसा हुआ नहीं क्योकि 'किम्' शब्द के क्षेप अथवा कुत्सावाची होने पर समासान्त प्रत्यय नही होते ( किम क्षेपे-सूत्र से ) किसखा का अर्थ मल्लिनाथ करते है—**दुर्मन्त्री**। अमरकोश किम् को पृच्छा एव जुगुप्सा, दोनो ही अर्थो मे प्रस्तुत करता है—'कि पृच्छाया जुगुप्सने'। परन्तु भङ्गीभणिति की दृष्टि से 'किम्' को यहाँ पृच्छा के ही अर्थ मे लेना उचित है। **य· हितात् न मश्रृणुते**—जो भलाई चाहने वाले व्यक्ति की बात नही सुनता है। हित शब्द हितेच्छु के अर्थ मे प्रयुक्त है—धा धातु+नपुमके भावेक्त—हितम् ( कल्याण ) हितम् अस्यास्तीति हित ( हित+अच् प्रत्यय-अर्शआदिभ्योऽच्' सूत्र से ) तस्मात् हितात् अर्थात् शुभेच्छु से। 'आख्यातोपयोगे' अर्थात् जिस गुरु से कोई चीज नियम पूर्वक पढी जाय या ज्ञात की जाय वह अपादान होता है जैसे—'उपाध्यायात् अधीते' मे उपाध्याय शब्द। हितात् मे पञ्चमी विभक्ति इसी नियम से हुई है। **स किंप्रभु**—वह क्या प्रभु है? अर्थात् वह व्यक्ति क्या सही अर्थ म प्रभु कहा जाने योग्य है, कत्तई नही। मल्लिनाथ 'कुत्सितप्रभु' अर्थ करते है ( कर्मधारय० ) **हि**— यत क्योकि। **नृपेषु**—राजाओ मे। **अमात्येषु च**—और सचिवो मे। अमा सह भवा अमात्या सचिवास्तेषु। 'अमा' एक अव्यय पद है जो 'सह' के अर्थ मे प्रयुक्त होता है ( अमा+त्यप्+सुप् ) **अनुकूलेषु**—परस्परानुरक्तेषु ( सत्सु ) अनुकूल रहने पर ( कूलम् अनुगता इत्यनुकूला तेषु-प्रादितत्पुरुषसमास )। **सर्वसम्पद**—सकलसम्पत्तय, सारी सम्पदाएँ (सम्पद्यन्ते इति सम्पद—सम्+पद्+क्विप् प्रथमा बहुवचन, सर्वा सम्पद इति सर्वसम्पद—कर्मधारयसमास ) **रतिम्**—अनुराग ( को ) रम् धातु+भावे क्तिन् द्वितीया ए० वचन। **कुर्वते—करती है**। सामान्यत कृ धातु परस्मैपदी होती है परन्तु नियम है—'स्वरितञित कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' अर्थात् स्वरितेत् तथा ञित् धातुए आत्मनेपदी हो जाती है, बशर्ते क्रियाफल की प्राप्ति कर्ता को हो रही हो। यहाँ चूंकि रतिफल की प्राप्ति कर्ता को हो रही हो। फलत डुकृञ् धातु (ञ् इत् होने के कारण) आत्मनेपद मे प्रयुक्त हुई।

इस श्लोक मे अर्थान्तरन्यास अलङ्कार का एक विशिष्ट रूप द्रष्टव्य है—कार्य से कारण का समर्थन (इद कार्येण च समर्थ्यते) 'सकलसम्पत्तिलाभ' कार्य है और 'भूपाल एव अमात्य की परस्पर अनुकूलता' कारण है। कारण का समर्थन कार्य से किया गया है।

सम्प्रति स्वाहङ्कार परिहरति —

**निसर्गदुर्बोधमबोधविक्लवा.**
**क्व भूपतीना चरित क्व जन्तवः ?**
**तवानुभावोऽयमवेदि यन्मया**
**निगूढतत्व नयवर्त्म विद्विषाम् ॥६॥**

निसर्गति। निसर्गदुर्बोध स्वभावदुर्ग्रहम्। 'ईषद्दु' इत्यादिना खल् प्रत्यय। भूपतीना चरित क्व। अवोधविक्लवा अज्ञानोपहृता जन्तव। मादृशा पामरजना इत्यथ। क्व नोभय सङ्घटत इत्यर्थ। तथापि निगूढतत्त्व सवृतयाथार्थ्य विद्विषा नयवर्त्म पाड्गुण्यप्रयोग। 'सन्धिविग्रहयानानि सस्थाप्यासनमेव च। द्वैधीभावश्च विज्ञेया षड्गुणा नीतिवेदिनाम् ॥' इत्यादिरूपो यन्मयावेदि। ज्ञातमिति यावत्। विदे कर्मणि लुङ्। अयम्। इद वेदनमित्यर्थ विधेयप्राधान्यात् पुँल्लिङ्गनिर्देश। तवानुभाव सामर्थ्यम्। अनुगतो भाव अनुभाव इति घञन्तेन प्रादिसमास न तूपसृष्टाद् घञ् प्रत्यय.। 'श्रिणीभुवोऽनुपसर्गे' इत्यनुपसर्गाद् भवतेर्धातोर्घञ् विधानात्। अत एव काशिकायाम्-'कथ प्रभावो राज्ञा प्रकृष्टो भाव इति प्रादि- समास' इति। दोषपरिहारौ सम्यग्ज्ञात्वैव विज्ञापयामि। न तु वृथा कर्णकठोर प्रलपामीत्याशय ॥६॥

**श्लोकान्वय—**निसर्गदुर्बोध भूपतीना चरित क्व ? अबोधविक्लवा जन्तव क्व ? विद्विषा निगूढतत्त्व नयवर्त्म यन्मया अवेदि, अय तव अनुभाव।

**अनुवाद—**( हे स्वामिन् ) स्वभावत अत्यन्त कष्टपूर्वक समझ मे आ सकने वाला कहाँ (तो) राजाओ का चरित और कहाँ अज्ञान के कारण विकलीभूत (मुझ जैसे) पामर जीव ! (फिर भी) गुप्त तत्त्वो वाले, शत्रुओं के नीतिमार्ग को जो मैंने जान लिया, वह आप (ही) का प्रभाव है।

**भावार्थ—**राजन् ! दुर्योधनविषयक यत्किञ्चिदपि वृत्त मया सप्रयास ज्ञात तत्र न किञ्चिन् मदीय वैशिष्ट्यम् विद्यते। भवन्त. एव तावच्चिन्तयन्तु—क्व

भूपतीना निसर्गादेव दुर्ग्राह्य स्वभावादेव अननुमेय चरित, क्व च अस्मादृशा वराका क्षुद्रजन्तव॰ ये सततमेव अज्ञानेन विकलीभूता । एवम्भूतेऽपि भवच्छत्रूणा दुर्योधनप्रभृतीना रहस्याकुलो नीतिमार्ग मया विज्ञात एव । परन्तु स्वामिन् अस्मिन् कर्मणि न तावन्मदीय किमपि बुद्धिवैलक्षण्य प्रत्युत भवदीयैव कृपा वरीवर्ति ।

**टिप्पणी—निसर्गदुर्बोधम्**— निसर्ग अर्थात् स्वभाव से ही दुर्बोध । जिसका मूलत॰ सर्जन हो उसे 'निसग' कहते है—निसृज्यते इति निसर्ग (नि+सृज्+घञ् भावे) और जो दु खपूर्वक अर्थात् अत्यन्त कठिनता से समझ मे आ सके उसे दुर्बोध कहते है—दु खेन काठिन्येन बुध्यते ज्ञायते इति दुर्बोधम् (दुर्+बुध्+खल् कर्मणि), निसर्गात् दुर्बोधम् (पचमी तत्पुरुष) । **भूपतीनाम्**—पृथ्वीपतीनाम्, राजाओ का । जो रक्षण करे वही पति है, पृथ्वी की जो रक्षा करे वह भूपति है—पातीति पति (पा+डति कर्त्तरि) भुव पति इति भूपति (षष्ठी तत्पु॰) तेषाम् । **चरितम्**—वृत्तम् अर्थात् चरित्र । **क्व**—कहाँ ! दो 'क्व' का एक साथ प्रयोग महान् अन्तर सूचित करता है । 'तप क्व वत्से क्व च तावक वपु' (कुमारसभव ५।४) की व्याख्या मे मल्लिनाथ कहते है—द्वौ क्वशब्दौ महदन्तर सूचयत । राजा का चरित एव वनेचर की बुद्धि— इन दोनो मे भी इसी प्रकार का महान् अन्तर है । **अबोधविक्लवा**—अज्ञानोपहता अर्थात् अज्ञान या मौढ्य से विकलीभूत लोग । बोध या ज्ञान के अभाव को अबोध कहते है (बुध्+घञ्=बोध । न बोध इति अबोध —नञ् तत्पुरुष) जिसका क्लव अथवा शक्ति क्षीण हो जाय उसे 'विक्लव' कहते हैं-विगत क्लव शक्ति येषा ते विक्लवा (बहुव्रीहिसमास) अबोधेन विक्लवा इति अबोधविक्लवा (तृतीयातत्पुरुष) **जन्तव**—सामान्यजना । जायते इति जन्तु, जो पैदा भर हो जाय अर्थात् निरीह, असहाय । वस्तुत यह शब्द वनेचर के अतिसाधारण बौद्धिकस्तर को व्यक्त करने के लिए प्रयुक्त किया गया है । **क्व**—कहाँ (पहले क्व की टिप्पणी देखे) । **विद्विषाम्**—विद्वेषिजनानाम्, शत्रुओ का । द्विषन्ति द्वेष कुर्वन्ति इति द्विष शत्रव । विशेषेण द्विष इति विद्विष॰ (सुप्सुपा) तेषाम् । **निगूढतत्त्वम्**—छिपे हुए रहस्यो वाले (नयवर्त्म का विशेषण) निगूढ तत्त्व यस्य तत् (बहु॰ समास) अर्थात् जिसका तत्त्व या स्वरूप अच्छी तरह छिपा हुआ हो (नि+गुह+क्त) **नयवर्त्म**—नीतिपथम्, नीतिमार्ग को । नीयते अनेन इति नय (नी+अच्—अनियमित रूप से घञ् के स्थान पर अच् प्रत्यय हो गया है) नयस्य वर्त्म इति नयवर्त्म । नयवर्त्म के लिए आचार्य मल्लिनाथ ने 'षाड्गुण्य-प्रयोग' शब्द रखा है । षाड्गुण्य का अर्थ

नीतिशास्त्र के अनुसार इस प्रकार है—सन्धि, विग्रह, अभियान, आसन(अवसर देखना) द्वैधीभाव तथा सश्रय (आत्मसमर्पण)। **यन्मया अवेदि**—जो मेरे द्वारा जान लिया गया (विद् ज्ञाने+कर्मणि लुङ्)। **अय तव अनुभाव.**—यह आपका प्रभाव है। भवनम् इति भाव , अनुगत भाव इति अनुभाव (अनु+भू+घञ्) प्रादितत्पुरुष ।

सम्प्रति यद्वक्तव्य तदाह —

**विशङ्कमानो भवत: पराभवं**
**नृपासनस्थोऽपि वनाधिवासिनः ।**
**दुरोदरच्छद्मजिता समीहते**
**नयेन जेतु जगती सुयोधनः ॥७॥**

विशङ्कमान इति। सुखेन युध्यते सुयोधन 'भाषाया शासियुधिदृशिधृषिमृभ्यो युज्वाच्य'। नृपासनस्थ सिंहासनस्थोऽपि। वनमधिवसतीति तस्माद् वनाधिवासिनो वनस्थात् राज्यभ्रष्टादपीत्यर्थ। भवतस्त्वत्त पराभव पराजय विशङ्कमान उत्प्रेक्षमाण सन्। दुष्टमुदरमभ्येति दुरोदर द्यूतम्। पृषोदरादित्वात्साधु। 'दुरोदरे द्यूतकारे पणे द्यूते दुरोदरम्' इत्यमर। तस्य छद्मना मिषेण जिता लब्धा दुर्नयार्जिता जगती महीम्। 'जगती विष्टपे मह्या वास्तुच्छन्दोविशेषयो' इति वैजयन्ती। नयेन नीत्या जेतु वशीकर्तु समीहते व्याप्रियते। न तूदास्त इत्यर्थ। बलवत्स्वामिकमविशुद्धागमञ्च जन भुञ्जानस्य कुतो मनसो समाधिरिति भाव। अत्र 'दुरोदरच्छद्मजिताम्' इति विशेषणपदार्थस्य चतुर्थपदार्थ प्रति हेतुत्वेनोपन्यासाद् द्वितीयकाव्यलिङ्गमलङ्कार। तदुक्तम्—'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्ग निगद्यते' ॥७॥

**श्लोकान्वय**—नृपासनस्थ अपि सुयोधन वनाधिवासिन भवत. पराभव विशङ्कमान दुरोदरच्छद्मजिता जगती नयेन जेतु समीहते।

**अनुवाद**—सिंहासनासीन होते हुए भी (वह) सुयोधन, वनवासाश्रयी (अतएव विपन्न) आपसे (अपनी) पराजय की आशङ्का करता हुआ द्यूतक्रीड़ा के बहाने जीती गई पृथ्वी को (अब) नीति से जीतना चाह रहा है।

**भावार्थ**—महाराज! सोऽसौ सुयोधन साम्प्रत राज्यासनम् अलङ्करोति विजानाति च वनवासाश्रयिणो भवतो विपन्ना दशाम्। हन्त! एवम्भूतेऽपि

दशाविपर्यये सबलोऽपि स निरन्तरमेव पाण्डुनन्दनाद् भवत स्वपराजय विशङ्कते एव । अनयैव विशङ्कया दन्द्रम्यमाणो वराक स द्यूतक्रीडाच्छलेन सकपटमुररीकृता पृथ्वीमधुना स्वनीत्या प्रजोपकारकरणादिभिश्च वशीकर्तु प्रयतते ।

**टिप्पणी—नृपासनस्थ अपि सुयोधन**—सिंहासन पर सुशोभित होता हुआ भी दुर्योधन । जो मनुष्यो की रक्षा करे वह नृप है—नॄन् पातीति नृप (नृ+पा+क कर्त्तरि) जिस पर बैठा जाय वह आसन है— आस्यते अस्मिन् इति आसनम (आस्+ल्युट् अधिकरणे) नृप के आसन को 'नृपासन' कहते है—नृपस्य आसनम् = नृपासनम् ( षष्ठीतत्पुरुष ) जो नृपासन पर बैठे वही नृपासनस्थ है—नृपासने तिष्ठति इति नृपासनस्थ ( नृपासन+स्था+क कर्त्तरि ) । अपि शब्द का प्रयोग निन्दा के अर्थ मे है । भारवि ने दुर्योधन के लिए 'सुयोधन' नाम का प्रयोग किया है । प्रभूत बलशाली एव अप्रतिम होने के कारण ही ज्येष्ठ धृतराष्ट्रपुत्र का नाम दुर्योधन रखा गया था परन्तु चूँकि महाबली भीम मल्लयुद्ध मे दुर्योधन को तृणवत् समझते थे अत वे उसे 'सुयोधन' ही कहते थे । सुयोधन का अर्थ है—जिससे सुखपूर्वक युद्ध किया जा सके । सु सुखेन युद्ध्यते इति सुयोधन ( सु+युध्+युच् प्रत्यय उपपदतत्पु० ) । **वनाधिवासिन भवत**—वन मे निवास करने वाले आपसे । वनम् कान्तारम् अधिवसतीति वनाधिवासी, तस्मात् ( वन+अधि+वस्+णिनिकर्त्तरि ) उपपद तत्पु० । **पराभवम्**—पराजय को ( परा+भू+अप् भावे द्वितीया एकवचन ) । **विशङ्कमान**—उत्प्रेक्षमाण । आशङ्का करता हुआ (वि+शङ्क्+शानच् कर्त्तरि प्रथमा एकवचन) **दुरोदरच्छद्मजिता जगतीम्**—द्यूतव्याजेन वशीकृता पृथ्वीम् । जुआ खेलने के बहाने अथवा छल मे जीते गए साम्राज्य को । दुरोदर कहते है जुए को, जिसका उदर दुष्ट हो । जुआ बडे-बडे करोडपतियो को क्षण भर मे हजम कर लेता है—दुष्टम् उदर यस्य तत दुरोदरम् ( दु+उदरम् = होना चाहिए 'दुरुदरम्' किन्तु रूप बनता है 'दुरोदरम्') इस असगत प्रयोग को पारम्परिक मान्यता दे दी गई है—'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम' कह कर । दुरोदरे यत् छद्म यत् कैतव ( सुप्सुपा ) तेन जिता जगतीम् ( तृतीया तत्पु० ) । 'दुरोदरे द्यूतकारे पणे द्यूते दुरोदरम्' इत्यमर । 'त्रिष्वथो जगती लोको विष्टर भवन जगत्' इत्यमर । **नयेन**—नीत्या, नीति से, सद्व्यवहार से ( 'औष श्लोषे नयो न्याये' इत्यमर ) । **जेतुम्**—वशीकर्तुम्, जीतने के लिए (जि+तुमुन् ) । **समीहते**—वाञ्छति, प्रयतते । इच्छा करता है । (सम्+ईह चेष्टायाम्, प्रथमपुरुष ए०, लट्लकार) ।

इस पद्य मे काव्यलिंग अलङ्कार है— हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्ग निगद्यते' अर्थात् जब वाक्य या पद के अर्थ मे किसी कारण का उपन्यास किया जाय तो वहाँ काव्यलिङ्ग अलकार होता है। यहाँ 'दुरोदरच्छद्मजिताम्' इस विशेषण पद का अर्थ 'नयेन जेतुम्' के अर्थज्ञान का कारण प्रस्तुत कर रहा है।

'नयेन जेतु जगती सुयोधनः समीहते' इत्युक्तम्। तत्प्रकारमाह—

**तथापि जिह्मः स भवज्जिगीषया**
**तनोति शुभ्रं गुणसम्पदा यशः।**
**समुन्नयन्भूतिमनार्यसङ्गमा—**
**द्वरं विरोधोऽपि समं महात्मभिः ॥८॥**

तथापीति। तथापि साशङ्कोऽपि। जिह्मो वक्रः। वञ्चक इति यावत्। स दुर्योधनो भवज्जिगीषया। गुणैर्भवन्तमाक्रमितुमिच्छयेत्यर्थः। 'हेतौ' इति तृतीया। गुणसम्पदा दानदाक्षिण्यादिगुणसम्पत्त्या करणेन। शुभ्रं यशः तनोति। स खलो गुणलोभनीयः त्वत्सम्पदमात्मसात्कर्तु त्वत्तोऽपि गुणवत्तामात्मन प्रकटयती यर्थ। नन्वेव गुणिन सतोऽपि सज्जनविरोधो महानस्त्यस्य दोष इत्याशङ्क्य सोऽपि सत्ससर्गात्मना नीचसङ्गमाद्वरमुत्कर्षावहत्वादित्याह—समितिः। तथा हि भूतिं समुन्नयन्नुत्कर्षमापादयन्। 'लटः शतृशानचौ' इत्यादिना शतृप्रत्ययः पुनर्लड्ग्रहणसामर्थ्यात् प्रथमासमानाधिकरण्यम्। महात्मभिः समम्। सहेत्यर्थः। 'साकं सत्रा समं सह' इत्यमरः। अनार्यसङ्गमाद् दुर्जनससर्गात् 'पञ्चमी विभक्ते' इति पञ्चमी। विरोधोऽपि वरं मनाक्प्रियः। 'दवाद्वृते वरः श्रेष्ठेत्रिषु क्लीबं मनाक्प्रिये' इत्यमरः। अत्र मैत्र्यपेक्षया मनाक्प्रियत्वं विरोधस्य। 'भूतिं समुन्नयन्' इत्यस्य पूर्ववाक्यान्वये समाप्तस्य वाक्यार्थस्य पुनरादानात्समाप्तपुनरात्ताख्यानदोषापत्तिः। तदुक्तं काव्यप्रकाशे—समाप्तपुनरादानात्समाप्तपुनरात्तकम्' इति। न च वाक्यान्तरमेतत्, येनोक्तदोषपरिहारः स्यात्। अर्थान्तरन्यासालङ्कारः। स च भूतिं समुन्नयनस्य पदार्थविशेषणद्वारा विरोधवरत्वं प्रति हेतुत्वाभिधानरूपकाव्यलिङ्गानुप्राणित इति ॥८॥

**श्लोकान्वय**—तथापि जिह्मः स भवज्जिगीषया गुणसम्पदा शुभ्रं यशः तनोति। भूतिं समुन्नयन् महात्मभिः समं विरोधः अपि अनार्यसङ्गमात् वरम्।

**अनुवाद**—फिर भी (अर्थात् विशङ्कित होते हुए भी) कुटिल प्रवृत्तिवाला वह ( दुर्योधन ) आपको जीत लेने की लालसा वश ( दानदाक्षिण्यादि अपनी ) गुणसम्पत्ति से धवल कीर्ति का विस्तार कर रहा है। ऐश्वर्य का अभ्युत्थान करने वाला, महापुरुषो के साथ किया गया विरोधभाव भी दुष्टो के ससर्ग की अपेक्षा अच्छा है।

**भावार्थ**—राजन् ! स दुर्योधनो नाह धर्मराजयुधिष्ठिर इव अस्य राज्यासनस्य न्यायत अधिकारी न च प्रजा मयि अनुरक्ता। तत्कथमह त प्रजाप्राणभूत नरपति न्यक्कर्तुं समर्थोऽस्मि ? इत्येव नक्तन्दिवमनुशोचन्निव भवन्तम् आक्रमितुम् इच्छया बहुविधप्रजोपकारकरणै स्वकीय धवल यश दिक्षु वितनोति ! भवता साध विहितो विग्रहोऽपि तावत तस्य भूषणायैव न तु दूषणाय। यत अनेनैव विरोधेन दुर्योधन महदैश्वयमुपगमित। अतएव दुष्टजनससर्गापेक्षया अय विरोधोऽपि मनाक्प्रिय एव वर्तते।

**टिप्पणी—तथापि**—साशङ्कोऽपि, तदवस्थोऽपि—अर्थात् आपसे पराजय की आशङ्का करता हुआ भी ( तत्+थाल् प्रत्यय—'प्रकारवचने थाल्' सूत्र से+अपि ) यद्यपि दुर्योधन अपनी स्थिति को डावाँडोल ही समझ रहा है ( क्योकि एक तो उसने द्यूतच्छल से राज्यासन पा लिया है, धर्मत वह उसका अधिकारी नही, और दूसरे, उसका शत्रु वर्ग भी कुछ कम शक्तिशाली नही) फिर भी अपनी स्थिति को सुदृढ करने मे वह प्रयत्नशील है। 'तथापि' का यही भाव है। **जिह्म स**—वञ्चक दुर्योधन अर्थात् कुटिल वह दुर्योधन। जो सरलमार्ग छोड दे, कुटिलमार्ग अपना ले उसे 'जिह्म' कहते हैं। जहाति परित्यजति सरलमार्गम् इति जिह्म अथवा हीयते सरलमार्गात् इति जिह्म, ( हा=ह=जिह्+मन् प्रत्यय औणादिक=जिह्म ) 'जिह्मस्तु कुटिले मन्दे' इति हैम। 'जिह्मस्तु कुटिलेऽलसे' इत्यमर। **भवज्जिगीषया**—आपको जीतने की इच्छा से। जीतने की इच्छा को 'जिगीषा' कहते है—जेतुम् इच्छा जिगीषा ( जि+सन्+अ+टाप् स्त्रियाम् )। भवत जिगीषा इति भवज्जिगीषा ( षष्ठीतत्पु० ), तया ( हेतौ तृतीया )। **गुणसम्पदा**—गुणसम्पत्ति से। गुणाना सम्पत् इति गुणसम्पत् ( षष्ठीतत्पु० ), तया ( करणे तृतीया )। **शुभ्रम्**—निर्मलम्, निष्कलङ्कम् (यश का विशेषण)। जो शोभित हो उसे शुभ्र कहते हैं। शोभते इति शुभ्रम् (शुभ्+रक् कर्त्तरि ) 'शुक्लशुभ्रशुचिश्वेतविशदश्येतपाण्डुरा' इत्यमर। **यश**—कीर्तिम्, कीर्ति को। 'यश

कीर्ति समज्ञा च इत्यमर । **तनोति**—विस्तारयति, फैला रहा है। (तन् धातु, लट् लकार प्रथमपुरुष, एकवचन )। **भूति समुन्नयन्**—ऐश्वर्यम् आपादयन, समृद्धि वृद्धि गमयन् अर्थात् ऐश्वर्य या वैभव को बढाता हुआ । भूति का अर्थ है—ऐश्वर्य ( भू + क्तिन् भावे + अम् ) 'भूतिर्भस्मनि सम्पदि इत्यमर । समुन्नयन् (सम् + उत् + नी + शतृ कर्तरि प्रथमा एकवचन ) समुन्नयन् का सबन्ध 'विरोध' से है। **महात्मभि समम्**—श्रेष्ठपुरुषो के साथ। महान् आत्मा येषा ते महात्मान ( बहुव्रीहिसमास ), तै सह। कर्मधारय एव बहुव्रीहि समास मे समानाधिकरण अथवा जातीय शब्द परे रहने पर 'महत्' के स्थान मे महा' आदेश हो जाता है। सूत्र है—'आन्महत समानाधिकरण-जातीययो'। 'महान् आत्मा' मे भी आत्मा समानाधिकरण शब्द है, अत 'महान्' ( महत् ) के स्थान पर 'महा' हो गया। 'महात्मभि' मे तृतीया 'सहयुक्तेऽप्रधाने' सूत्र से हुई है ( अर्थात् सह, साक सार्ध एव समम् के योग मे अप्रधान मे तृतीया होती है )। **विरोध अपि**—विग्रह अपि, वैमनस्य भी। विरुध्यते इति विरोध ( वि + रुध् + घञ् भावे) अपि समुच्चय के अर्थ मे है। **अनार्यसङ्गमात्**—दुष्टजनससर्गात्, दुष्टो के साहचर्य या सङ्गति की अपेक्षा। प्रकृत या सभ्य आचरणवाला व्यक्ति आर्य कहा जाता है। जो इस प्रकार का न हो वही अनार्य है। आर्य शब्द की व्युत्पत्ति—अर्य्यन्ते गम्यन्ते आचारपूतत्वात् आश्रीयन्ते इति आर्या ( ऋ + ण्यत् कर्मणि )। आर्य का लक्षण—कर्त्तव्यमाचरन् काममकर्त्तव्यमनाचरन्। तिष्ठति प्रकृताचारे स वै आर्य इति स्मृत ॥ न आर्या अनार्या ( नञ् तत्पु० ), अनार्याणा सङ्गम ( सम् + गम् + अप् भावे ) इति अनार्यसगम ( षष्ठीतत्पु० ), तस्मात्। 'नीचोऽनार्योऽकुलीनोऽपि शठो दुर्वृत्त' इत्यमर। **वरम्**—मनाक्प्रियम् कुछ प्रिय ( ही ) है। 'देवाद्वृते वर श्रेष्ठे त्रिषु क्लीब मनाक्प्रिय' इत्यमर ।

प्रस्तुत पद्य मे 'सामान्य से विशेष का समर्थन' रूप अर्थान्तरन्यास अलङ्कार सुस्पष्ट है। साथ ही साथ 'वर विरोधोऽपि सम महात्मभि, रूप कार्य का हेतु 'भूति समुन्नयन्' पद से व्यक्त होने के कारण काव्यलिंग अलङ्कार भी है। इनके लक्षण पूर्व-व्याख्यात पद्यो मे देखे ।

ननु 'कातर्य केवला नीति' इत्याशङ्क्य नीतियुक्तपौरुषमस्येत्याह —

**कृतारिषड्वर्गजयेन मानवी-**
**मगम्यरूपा पदवी प्रपित्सुना ।**

विभज्य नक्तन्दिवमस्ततन्द्रिणा
वितन्यते तेन नयेन पौरुषम् ॥९॥

कृतेति । षण्णा वर्ग षड्वर्ग । अरीणामन्त शत्रूणा कामक्रोधादीना षड्वर्गोऽरिषड्वर्ग शिवभागवतवत्समास । तस्य जय कृतो येन तेन तथोक्तेन विनीतेनेत्यर्थ । विनीताधिकार प्रजापालनमिति भाव । अगम्यरूपा पुरुषमात्रदुष्प्राप्याम् । मनोरिमा मानवीम् । मनूपदिष्टसदाचारक्षुण्णामित्यर्थ । पदवी प्रजापालनपद्धति प्रपित्सुना प्रपत्तुमिच्छुना । प्रपद्यते सन्नन्तादुप्रत्यय 'सनिमीमा'— इत्यादिनेसादश । अत्र 'लोपोऽभ्यासस्य' इत्यभ्यासलोप । अस्ता तन्द्रिरालस्य यस्य तेनास्ततन्द्रिणा । अनलसेनेत्यर्थ । तदि सौत्रो धातु । तस्माद् 'वट्क्रयादयश्च' इत्यौणादिक क्रिन् प्रत्यय 'कृदिकारादक्तिनो वा ङीप्' इति । 'वन्दीघटीतरीतन्द्री' इति ङीषन्तोऽपि इति क्षीरस्वामी । तथा रामायणे प्रयोग 'निस्तन्द्रिरप्रमत्तश्च स्वदोपपरदोपवित' इति । तेन—दुर्योधनेन । पुरुषस्य कर्म पौरुष पुरुपकार । उद्योग इति यावत् । युवादित्वादण् प्रत्यय । 'पौरुष पुरुपस्योक्ते भावे कर्मणि तेजसि' इति विश्व । नक्त च दिवा च नक्तन्दिवम् । अहोरात्रयोरित्यर्थ । 'अचतुर—' इत्यादिना सप्तम्यर्थवृत्योरव्ययोर्द्वन्द्वनिपातेऽच्समासान्त । विभज्यास्या वेलायामिद कर्मेति विभाग कृत्वा नयेन नीत्या विस्तार्यते ॥ ॥

**श्लोकान्वय—**कृतारिषड्वर्गजयेन अगम्यरूपा मानवी पदवी प्रपित्सुना अस्ततन्द्रिणा तेन नक्तन्दिव विभज्य नयेन पौरुष वितन्यते ।

**अनुवाद—**( कामक्रोधादि ) अन्त शत्रुओ के षड्वर्ग पर विजय प्राप्त करने वाले, अगम्य रूपवाली—मनूपदिष्ट प्रजापालनपद्धति को चरितार्थ करने की आकाक्षा वाले ( अतएव ) आलस्यविहीन अर्थात् उत्साहसम्पन्न उस दुर्योधन द्वारा ( कार्योचित ) समय का विभाजन करके, नीतिपूर्वक पुरुषार्थ का विस्तार किया जा रहा है ।

**भावार्थ—**राजन् ! प्रजानुकूल्य लोकप्रियत्व च समवाप्तु कि कि न क्रियते तेन दुर्योधनेन ! प्रथममेव तेन कामक्रोधमोहलोभमदमात्सर्यप्रभृतिषट्सख्यका अन्तश्शत्रव वशीकृता यतो हि विनीताधिकार प्रजापालनमिति । अथ साम्प्रत पुरुषमात्रदुरापा भगवता मनुना समुपदिष्टा सदाचारयुक्ता प्रजापालन-

पद्धति चरितार्थयितुम् आलस्यादिक विरुद्धभावमपहाय तेन स्वपौरुष विस्तार्यते। स्वामिन् ! स्वोद्योगप्रकाशनेऽपि दुर्योधनो नीतिमेवावलम्बते। अथ च पूर्वमेव निश्चिनोति यदस्या वेलायामिद कर्म करणीयम् इति। न तस्य कार्ये समयोपरोध जायते इत्यर्थ ।

**टिप्पणी—कृतारिषड्वर्गजयेन**—कर लिया है शत्रुओ के षड्वर्ग पर विजय जिसने। मल्लिनाथ इन शत्रुओ को 'अन्त शत्रु' कहते है। वस्तुत ये मानवमात्र मे विद्यमान विघटनकारी प्रवृत्तियाँ है जिनकी सख्या छ बताई गई है—काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद एव मात्सर्य ( ईर्ष्या )। इन्ही छहो का समूह 'षड्वर्ग कहा जाता है। इस प्रकार—कामक्रोधादिकाना षण्णा वर्ग इति षर्डवर्ग, अरीणा षड्वर्ग, इति अरिषड्वर्ग, तस्य जय इति अरिषड्वर्ग-जय (सर्वत्र षष्ठीतत्पु०), कृत अरिषड्वर्गजय येन स तेन दुर्योधनेन(बहुब्रीहि-समास)। **अगम्यरूपाम्**—अगम्य अर्थात् जटिल स्वरूपवाली, अगम्य रूप यस्या सा ताम् ( बहुव्रीहि ) अथवा अतिशयेन अगम्या इति अगम्यरूपा, ताम्—( अगम्य+रूपम् प्रत्यय+टाप् स्त्रियाम्—'प्रशसाया रूपम्)। 'शाकुन्तलम् प्रथमाङ्क' मे भी इसी प्रकार का प्रयोग द्रष्टव्य है—जन्म यस्य पुरोर्वंशे युक्तरूपमिद त्वयि १।११॥ **मानवीम्**—मनूपदिष्टाम्, सदाचार-क्षुण्णामित्यर्थ अर्थात् मनुस्मृतिकार भगवान् मनु की। मनुस्मृति के टीका-कार श्री कुल्लूकभट्ट 'मनु' शब्द का व्याख्यान करते है—सकलवेदार्थ-मननात् मनु। तस्य इयम् इति मानवी, ताम् ( मनु+अण्+ङीप् स्त्रियाम् )। **पदवीम्**—प्रजापालनपद्धतिम्, मार्ग को। 'अयन वर्त्म मार्गाध्वपन्थान पदवी सृति इत्यमर। **प्रपित्सुना**—प्रपत्तुमिच्छुना, अपनाने की इच्छा रखने वाले के द्वारा ( प्र+पद्+सन्+उ कर्त्तरि, तन )। **अस्ततन्द्रिणा**—निरलसेन, आलस्यहीन। तन्द्रि का तात्पर्य आलस्य से है। अस्त या विनष्ट हो गई है 'तन्द्रि' जिसकी वह अस्ततन्द्रि है—अस्ता विनिहता तन्द्रि तन्द्रा आलस्य वा यस्य स तेन ( बहुव्रीहि ) तन्द्रा तन्द्रि अथवा तन्द्री, तीनो ही शब्द एकार्थक तथा स्त्रीलिंग है। 'तन्द्रि' शब्द ( ह्रस्वइकारान्त ) की व्युत्पत्ति इस प्रकार है--तदि—क्रिन् भावे, औणादिक प्रत्यय। परन्तु क्षीरस्वामी इसे दीर्घ ईकारान्त भी स्वीकार करते है = 'तन्दी-घटीतरीतन्द्रीति ङीषन्तोऽपि'। रामायण का एक प्रयोग आचार्य मल्लिनाथ प्रस्तुत करते हैं--'निस्तन्द्रिरप्रमत्तश्च स्वदोषपरदोषवित्' इति। **तेन** = उस

दुर्योधन के द्वारा। **नक्तन्दिव विभज्य**--रातदिन का विभाजन करके। नक्त एव दिवा--ये दोनो शब्द अव्यय है। नक्तञ्च दिवा च इति नक्तन्दिवम् अहोरात्रमित्यर्थ (नक्त+दिव+समासान्त अच् अत्यय, द्वन्द्वसमास) विभज्य (वि+भज्+ल्यप्) का अर्थ है--कार्यानुसार समय का विभाजन करके। आचार्य मल्लिनाथ की व्याख्या देखे--'अस्या वेलायाम् इद कर्म इति विभाग कृत्वा।' **नयेन**--नीतिपूर्वकम्, नीति से। **पौरुषम्**--पुरुपार्थ को। पुरुप के कर्म को 'पौरुष' कहते हे--पुरुषस्य कर्म पौरुप पुरुषकार उद्योग इति यावत् (पुरुष+अण प्रत्यय, उक्ते कर्मणि प्रथमा)। **वितन्यते**-- विस्तार्यते, प्रसार्यते। फैलाया जा रहा है, प्रकाशित किया जा रहा है, (कर्मवाच्य) वि+तन्+लट्--त कर्मणि।

सम्प्रति भृत्यानुरागमाह--

**सखीनिव प्रीतियुजोऽनुजीविनः**
**समानमानान् सुहृदश्च बन्धुभिः।**
**स सन्तत दर्शयते गतस्मयः**
**कृताधिपत्यामिव साधु बन्धुताम् ॥१०॥**

सखीनिवेति। गतस्मयो निरहङ्कारोऽत एव स दुर्योधन सन्ततमनारत साधु सम्यक् अकपटमित्यर्थ। अनुजीविन भृत्यान्। प्रीतियुज स्निग्धान् सखीनिव मित्राणीव। दर्शयते। लोकस्येति शेष। 'हेतुमति च' इति णिच्। 'णिचश्च' इत्यात्मनेपदम्। शोभन हृदय येषा तान्सुहृदो मित्राणि च। 'सुहृद्-दुर्हृदौ मित्रामित्रयो' इति निपात। बन्धुभिर्भ्रात्रादिभि। समानमानास्तुल्य-सत्कारान् दर्शयते। बन्धूना समूहो बन्धुता ताम्। ग्रामजनबन्धुसहायेभ्यस्तल्'। कृतमाधिपत्य स्वाम्य यस्यास्ता कृताधिपत्यामिव दर्शयते। बन्धूनधिपतीनिव दर्शयतीर्थ। यथा भृत्यादिषु सख्यादिबुद्धिर्जायते लोकस्य तथा तान् सम्भावय-तीत्यर्थ। अनुजीव्यादीनाम् 'कर्तुरीप्सिततम कर्म' इति कर्मत्वम्। पूर्वे त्वस्मिन्नेव पदान्वये वाक्यार्थमित्थ वर्णयन्ति--स राजाऽनुजीव्यादीन् सखीनिव दर्शयते। सख्यादय इव ते तु त पश्यन्ति। सख्यादिभावेन पश्यतस्तास्तथा दर्शयते। स्वमेव छन्दानुवर्तितया स्वदर्शन तेभ्य प्रयच्छतीत्यर्थ। अर्थात्तस्ये-प्सितकर्मत्वम्। अणिकर्तुरनुजीव्यादे 'अभिवादिदृशोरात्मनेपदे वेति वाच्यम्'

इति पाक्षिक कर्मत्वम् । एव चात्राण्यन्तकर्मणो राज्ञो ण्यन्ते कर्तृत्वेपि 'आरोहयते हस्ती स्वयमेव' इत्यादिवदश्रूयमाणकर्मान्तरत्वाभावान्नाय णेरणादिसूत्रस्य विषय इति मत्वा णिचश्च' इत्यात्मनेपद प्रतिपेदिरे । भाष्ये तु णेरणादिसूत्र—विषयत्वमप्यस्योक्तम् । यथाऽऽह—'पश्यन्ति भृत्या राजानम्' 'दर्शयते भृत्यान् राजा', 'दर्शयते भृत्यै राजा' अत्रात्मनेपद सिद्ध भवति इति । अत्राह कैयट—ननु कर्मान्तरसद्भावादत्रात्मनेपदेन भाव्यम् । उच्यते—अस्मादेवोदाहरणाद्भाष्यकारस्यायमेवाभिप्राय ऊह्यते । अण्यन्तावस्थाया ये कर्तृकर्मणी तद्व्यतिरिक्तकर्मान्तरसदभावादात्मनेपद न भवति । यथा—'स्थलमारोहयति मनुष्यान्, इति । इह त्वण्यन्तावस्थाया कर्तृणा भृत्याना णौ कर्मत्वमिति भवत्येव आत्मनेपदमिति ॥१०॥

**श्लोकान्वय**—गतस्मय स सन्तत साधु अनुजीविन प्रीतियुज सखीनिव, सुहृदश्च बन्धुभि समानमानान् इव, बन्धुता कृताधिपत्यामिव दर्शयते ।

**अनुवाद**—अभिमान से रहित वह ( दुर्योधन ) सदैव निष्कपट भाव से अनुचरो को स्निग्ध मित्रो की भाँति, मित्रो को सहोदरो के समान आदरपात्र और बन्धुओ को ( अपने ) अधिपतियो के समान सम्भावित किया करता है ।

**भावार्थ**—अहो ! सुयोधनस्य व्यवहारनैपुण्यम् । तस्य अनुजीविन भृत्यादय तत्कृते स्नेहसवलिता सुहृद । सुहृदश्च ते तादृशमेव सत्कार प्राप्नुवन्ति यादृश तस्य बन्धव । अर्थात् मित्रसहोदरयो न कोऽपि व्यवहारभेदो वर्तते । एवमेव कुरुराज बन्धुता कृताधिपत्यामिव सम्भावयति अर्थात् एव दर्शयते यथा तस्य बन्धव एव स्वामिन वर्तन्ते न खलु दुर्योधनस्तेषामधिपति । व्यवहारोऽय दुर्योधनस्य सम्यक् रूपेण सततमेव प्रवर्तते, न चाय समयापेक्ष स्थानापेक्ष पात्रापेक्षश्च ।

**टिप्पणी**—**गतस्मय. स**—निरहङ्कारो दुर्योधन, अभिमानशून्य वह ( सुयोधन ) गत स्मय ( स्मि+अच् भावे ) यस्य स ( बहुव्रीहिसमास ) अमरकोष के अनुसार—'दर्पोऽवलेपोऽवष्टम्भश्चित्तोद्रेक स्मयो मद ।' **सन्ततम्**—निरन्तर, सदैव । 'सन्तत एव सतत' दोनो शब्द एकार्थक है । इसकी व्युत्पत्ति है—सम्+तन्+क्त कर्मणि (सन्ततम्) परन्तु कभी-कभी 'सम्' उपसर्ग का 'म्' विकल्प से लुप्त हो जाता है ( समो वा ततहितयो ) तत और हित शब्द आगे रहने पर । उस दशा मे 'सतत' रूप ही बनता है । **साधु**—सम्यक्,

अकपटमित्यर्थ अर्थात् सहजभाव से। **अनुजीविन**--भृत्यान्, अनुचरो या सेवको को ( द्वितीया बहुवचन ) अनुजीवन्ति इति अनुजीविन तान् (अनु+जीव्+णिनि कर्त्तरि, ताच्छील्ये)। **प्रीतियुज सखीन् इव**--स्निग्धान् मित्राणीव, प्रीतिपगे मित्रो की भाति। प्रीत्या स्नेहेन युज्यन्ते इति प्रीतियुज स्तान् ( प्री+क्तिन् भावे=प्रीति, प्रीति+युज्+क्विन् कर्त्तरि ) यह शब्द सखीन् का विशेषण है। वयस्य स्निग्ध सवया अथ मित्र सखा सुहृत्' इत्यमर। **सुहृदश्च**--और मित्रो को। शोभन हृदय है जिनका उन्हे सुहृद् कहते है--शोभन हृदय येषा ते सुहृद तान्। सुहृत् रूप निपातन से सिद्ध हुआ है। आचार्य मल्लिनाथ लिखते हैं--सुहृद्दुहृदौ मित्रामित्रयो' इति निपात। **बन्धुभि**--भ्रात्रादिभि स्वजनो से, सह के अथ मे तृतीया विभक्ति। जो प्रेम से बाँध ले उन्हे बन्धु कहते है--बध्नन्ति प्रेम्णा इति बन्धव तै बन्धुभि ( बन्ध्+उण् )। **समानमानान् इव**--तुल्यसत्कारानिव अर्थात् समान आदर वाले के समान। समान है मान या आदर जिनका उन्हे। समान तुल्य मान ( मन्+भावे घञ् ) आदर येषा ते समानमाना तुल्यादरास्तान् इव। **बन्धुताम्**--स्वजन-समूह को। बन्धुसमूह को बन्धुता कहते हैं--बन्धूना समूहो बन्धुता ताम् ( बन्धु+तल् समूहार्थे +टाप् स्त्रियाम्, ताम् = 'ग्रामजनबन्धुसहायेभ्यस्तल्' सूत्र से तल् प्रत्यय ) यह शब्द 'दर्शयते' का कर्म है। अमरकोष के अनुसार--सगोत्रबान्धवज्ञातिबन्धुस्वजना समा --ज्ञातेय बन्धुता तेषा क्रमाद्भावसमूहयो। **कृताधिपत्यामिव**--चरितार्थ हो रहा है आधिपत्य जिसका, उसकी भाँति। कृत विहित आधिपत्यम् ( अधिपति+यक् भावे ) यस्या सा ताम्। अधिपति ( अधि+पा+डति कर्त्तरि ) शब्द मे यक् प्रत्यय 'पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक्, सूत्र से लगा है इसका अर्थ है--पत्यन्त तथा पुरोहितादि गण के शब्दो से भाव के अर्थ मे यक् प्रत्यय होता है। परन्तु चूँकि 'अधिपति' शब्द का परिगणन स्पष्टत ब्राह्मणादि गण मे किया गया है, अतएव 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्य कर्मणि च' सूत्र से इसमे ष्यञ् प्रत्यय भी लग जायेगा। दोनो ही रूप सभव है। **दर्शयते**--सम्भावयति। प्रदर्शित करता है--दृश्+णिच्+लट्--त। यहाँ 'णिचश्च' नियम से आत्मनेपद का प्रयोग विहित है। णिजन्त धातु आत्मनेपदी तभी होती है जब क्रियाफल कर्तृगामी हो। यहाँ भी 'दर्शनव्यापार' कर्त्ता अर्थात् दुर्योधननिष्ठ है, फलत आत्मनेपद प्रयोग हुआ है।

न चाय त्रिवर्गात्प्रमाद्यतीत्याह —

**असक्तमाराधयतो यथायथ**
**विभज्य भक्त्या समपक्षपातया ।**
**गुणानुरागादिव सख्यमीयिवान्**
**न बाधतेऽस्य त्रिगणः परस्परम् ॥११॥**

असक्तमिति । यथायथ यथास्व विभज्य । असकीर्णरूप विविच्येत्यर्थ । 'यथास्वे यथायथम्' इति निपातनाद् द्विर्भावो नपु सकत्व च । 'ह्रस्वो नपु सके प्रातिपदकस्य' इति ह्रस्वत्वम् । पक्षे पात पक्षपात आसक्तिविशेष समस्तुल्यो यस्या तया समपक्षपातया (तुल्यादरया) भक्त्याऽनुरागविशेषेण । पूज्येष्वनुरागो भक्तिरित्युपदश । पूज्यश्चाय त्रिवर्ग इति । असक्तमनासक्तम् । अव्यमनितयेति यावत् । आराधयत मेवमानस्यास्य दुर्योधनस्य त्रयाणा धर्मार्थकामाना गणस्त्रिगणस्त्रिवर्ग । 'त्रिवर्गो धर्मकामार्थैश्चतुर्वर्ग समोक्षकै' इत्यमर । गुणानुरागात्तदीयगुणेष्वनुरागात् । गुणवदाश्रयलोभादित्यर्थ । सख्य मैत्रीम् । 'सख्युर्य' इनि यप्रत्यय । उपयिवानुपगतवानिवेत्युत्प्रेक्षा । 'उपेयिवाननाश्वाननूचानश्च' इति क्वसुप्रत्ययान्तो निपात । नात्रोपसर्गस्तन्त्रम् इति काशिकाकार आह स्म । परस्पर न बाधते । समवर्तित्वादस्य धर्मार्थकाम परस्परानुपमर्देन वर्वन्त' इत्यर्थ । उक्त च — धर्मार्थकामा सममेव सेव्या यो ह्येकसक्त स जनो जघन्य' इति ॥११॥

**श्लोकान्वय—**यथायथ विभज्य समपक्षपातया भक्त्या असक्तम् आराधयत अस्य त्रिगण गुणानुरागात् सख्यम् ईयिवानिव परस्परम् न बाधते ।

**अनुवाद—**यथोचित रूप से विवेचन करके, समान पक्षपातयुक्त अनुरागभाव मे, बिना (किसी) आसक्ति के सेवन करते हुए इस दुर्योधन के (धर्म, अर्थ एव काम के) त्रिवर्ग परस्पर विरोध नही करते हे मानो दुर्योधन के गुणो पर लुब्ध होकर वे परस्पर मित्रता को प्राप्त हो गए हो ।

**भावार्थ—**राजन् ! धर्मार्थकामा परस्परानुपमर्देन वर्वन्ते । उक्तञ्च— धर्मार्थकामा सममेव सेव्या यो ह्येकसक्त स जनो जघन्य । किन्तु दुर्योधनोऽसौ न जघन्य यतो हि तस्य धर्मार्थकामाना त्रिवर्ग निरन्तरमेव वर्धते । गुणवदाश्रयलोभात् परस्पर मैत्रीभाव गतवान् इव प्रतिदिन समुज्जृम्भते । दुर्योधनोऽपि

तावदय धर्म अयमर्थ अय काम इत्यनेन रूपेण सम्यक् विवेचन विधाय तुल्यादरपूर्वक तान्निषेवते ।

**टिप्पणी—यथायथम् विभज्य**—यथास्व विभज्य, असङ्कीर्णरूप विविच्य इत्यर्थ । यथोचित रूप से । वीप्सा के अर्थ मे निपातनात् यथा शब्द को द्वित्व हो गया है । 'यथास्वे यथायथम्' नियम स नपु सकलिङ्ग तथा ह्रस्वो नपु सके प्रातिपदिकस्य, सूत्र मे अन्तिम 'यथा' के आकार को ह्रस्व हो गया है । विभज्य का अर्थ है—विभाजन या विवेचन करके (वि+भज्+ल्यप्) । **समपक्षपातया भक्त्या**—तुल्यादरेण अनुरागविशेषेण । समान पक्षपातवाली भक्ति के साथ । पक्षे पात इति पक्षपात ( सुप्सुपा-समास ) सम तुल्य पक्षपात आसक्ति-विशेष यस्या सा समपक्षपाता तया समपक्षपातया ( बहुव्रीहिसमास ) भक्त्या, अनुरागपूर्वकम् । **असक्तम्**—अनासक्तम्, अव्यसनितया अर्थात् बिना किसी आसक्ति के, निस्सङ्ग भाव से । सञ्ज्+क्त कर्तरि=सक्त, न सक्त असक्त ( नञ् तत्पुरुष ) तत् यथा स्यात्तथा असक्तम् ( क्रियाविशेषण ) । **आराधयत अस्य**—सेवमानस्य दुर्योधनस्य । आ+राध् + लट् लकार—शतृ प्रत्यय, षष्ठी एकवचन । अर्थात् सेवन करते हुए उस दुर्योधन का । **त्रिगण**—त्रिवर्ग । त्रयाणा, धर्मार्थकामाना गण ( षष्ठी तत्पु० ) इति त्रिगण । धर्म, अर्थ एव काम-इन तीनो को त्रिवर्ग कहते है । नाटक से इन्ही तीनो की सिद्धि बताई गई है—'त्रिवर्गसाधन नाट्यम् ।' त्रिवर्ग मे 'मोक्ष' को भी सयुक्त कर देने पर 'पुरुषार्थचतुष्टय' सज्ञा बनती है । त्रिवर्गो धर्मकामार्थैश्चतुर्वर्ग समोक्षकै इत्यमर । **गुणानुरागात्**—गुणवदाश्रयलोभात । गुणो मे अनुराग होने के कारण अथवा (दुर्योधन के) गुणानुरोधवश । गुणेषु अनुराग ( अनु+रञ्ज्+घञ् भावे ) इति गुणानुराग ( सुप्सुपा ), तस्मात् । 'हेतौ पञ्चमी' इस नियम से हेतु ( कारण ) के अर्थ मे पञ्चमी विभक्ति हुई है किन्तु 'विभाषा गुणेऽस्त्रियाम्' नियम स वह वैकल्पिक ही है । सूत्र का अर्थ यह है कि – स्त्रीलिङ्ग से भिन्न लिङ्ग वाले गुणवाचक शब्दो मे हेत्वर्थक पञ्चमी विभक्ति विकल्प स ही होती है । **सख्यम्**—मैत्रीभावम् । मित्रता को । सख्युर्भाव सख्यम् (सखि+य प्रत्यय—'सख्युर्य' सूत्र से । ) **ईयिवान् इव**—प्राप्तवान् इव । प्राप्त किये हुये से । इण् गतौ+लिट्क्वसु सु विभक्ति । **परस्परम्**—अन्योऽन्यम् । एक दूसरे को । परम्-परम् इति परस्परम् । 'कर्म का व्यतिहार, अर्थात् क्रिया की अदलाबदली सूचित करने के लिये प्राय सर्वनाम शब्द का द्वित्व हो जाता है और प्राय उनमे समास भी

कर दिया जाता है' ऐसा वार्तिककार आचार्य कात्यायन का मत है—'कर्म-व्यतिहारे सर्वनाम्नो द्वे वाच्ये समासवच्च बहुलम्'। परन्तु आचार्य भट्टोजि दीक्षित अन्य तथा पर शब्दो मे समासवद्भाव मानते ही नही 'अन्यपरयो न समामवत्'। इस प्रकार कर्मव्यतिहार के कारण सवनाम 'पर' को द्वित्व तो हुआ परस्परम्' किन्तु समास नही हुआ ( अन्यथा 'परपरम्' रूप बनता ) अब, जब 'परम्-परम्' के बीच समास नही हुआ तो पूर्वपदस्थ (पहले पर मे स्थित ) सुप् को सु हो गया, वार्तिक है—असमासवद्भावे पूर्वपदस्थस्य सुप सुर्वक्तव्य ' इस प्रकार—पर + सु + परम् = परस्परम्। **न बाधते**—विरोध नही करता है ( बाध् धातु, लट्लकार प्रथमपुरुष, एकवचन )।

प्रस्तुत श्लोक मे 'ईयिवान् इव' आदि शब्दो द्वारा एक सम्भावना व्यक्त की गई है, अतएव वहाँ उत्प्रेक्षा अलङ्कार है—'सम्भावनमथोत्प्रेक्षा'।

अथ श्लोकत्रयेण उपायकौशल दर्शयन्नादौ मामदाने दर्शयति —

**निरत्यय साम न दानवर्जित**
**न भूरिदान विरहय्य सत्क्रियाम्।**
**प्रवर्तते तस्य विशेषशालिनी,**
**गुणानुरोधेन विना न सत्क्रिया ॥१२॥**

निरत्ययमिति। तस्य दुर्योधनस्य निरत्यय निर्बाधम्' अमायिकमित्यर्थ, अन्यथा जनाना दुर्ग्रहत्वादिति भाव। साम सान्त्वम्। 'साम सान्त्वमुभे समे' इत्यमर। **दानवर्जित न प्रवर्तते**। अन्यथा लुब्धाच्चावर्जनस्य शुष्कप्रियैर्वाक्यैर्दुष्करत्वादिति भाव। उक्तञ्च—'लुब्धमर्थेन गृह्णीयात्साधुमञ्जलिकर्मणा। मूर्ख छन्दानुरोधन तत्त्वार्थेन च पण्डितम् ॥' इति। यथा भूरि प्रभूतम्। न तु कदाचित्स्वल्पमित्यर्थ। दान धनत्याग। सदित्यादरार्थेऽव्ययम्। 'आदरानादरयो सदसती' इति निपातसज्ञास्मरणात्। तस्य क्रिया सत्क्रिया विरहय्य विहाय। 'ल्यपि लघुपूर्वात्, इत्ययादेशो न प्रवर्तते। अनादरे दानवैफल्यादिति भाव। न चैव सर्वत्र, येनाविवेकित्व कोशहानिश्च स्यादित्याह—प्रति। विशेषशालिन्यतिशययोगिनी सत्क्रियाऽऽदरक्रिया गुणानुरोधेन गुणानुरागेण विना न प्रवतते। पृथग्विना—'इत्यादिना तृतीया। गुणेष्वादरो भूरिदान चेति नोक्तदोषावकाश इत्यर्थ। अत्रोत्तरोत्तरस्य पूवपूर्वविशेषणतया स्थापनादेका-

वल्यलङ्कार । तदुक्त काव्यप्रकाशे—'स्थाप्यतेऽपोह्यते वापि यथापूर्व परपरम् । विशेपणतया वस्तु यत्र सैकावली द्विधा इति' ।।१२।।

**श्लोकान्वय**—तस्य निरत्यय साम दानवर्जित न, भूरिदान सत्क्रिया विरहय्य न, विशेषशालिनी सत्क्रिया गुणानुरोधेन बिना न प्रवतते ।

**अनुवाद**—उसका निष्कपट सान्त्ववचन बिना दान के, प्रभूत-प्रचुर दान बिना सत्कार के ( और ) वैशिष्ट्यपूण सत्कार बिना गुणानुरोध के प्रवृत्त नही होता ।

**भावार्थ**—दुर्योधनस्य सान्त्ववचन कापट्यादिदोषविरहितम् अथच दानादिभि ससमलङ्कृत भवति । न च स वाङ्माधुरीमात्रेण कम-पि जन छलयति । दानमपि तस्य तावत् सापमान न भवति प्रत्युत सत्कारपूर्वकमेव प्रवर्तते । एवमेव वैशिष्ट्यमय तस्य सत्कारकर्मापि गुणानुरोधेना विना न प्रवर्तते । एव हि नयज्ञो दुर्योधनो गुणशालिनाम् एव जनाना समादर बिदधाति, समादृत्य च तान् समुपायनादिभि परितोपयति परितोष्य च मधुरवचनामृतैस्तान् सभाज-यति । शोभन सत्क्रियाकौशलम् ।।

**टिप्पणी**—**तस्य**—दुर्योधनस्य, उस दुर्योधन का । **निरत्ययम्**—निर्बाधम्, अमायिकम् अर्थात् कपट आदि से विहीन । अत्यय का अर्थ है दोप । अमरकोश के प्रमाण्यानुसार—'अत्योऽतिक्रमे कृच्छ्रे दोपे दण्डेऽपि' । इस प्रकार, अत्यय या दोप जिससे निकल जाय उसे निरत्यय कहते ह—निर्गत अत्यय ( अति + ई + अच्भावे ) अस्मात् इति निरत्ययम् । (बहुव्रीहिसमास ) । **साम**—सान्त्ववचनम् । अर्थात् मधुर-वचन । किसी मनुष्य को वशीभूत करने के लिये नीतिविदो ने चार उपाय बताए है—साम-दान-दण्ड और भेद । साम अथवा मधुरवचन प्रथमचरण है उस क्रम मे । अमरकोश के अनुसार—'साम सान्त्वमुभे समे' । **दानवर्जित न**—अर्थात् दान से विहीन नही होता । आचार्य मल्लिनाथ लिखते हैं—यदि दुर्योधन केवल मीठी बातो से ही सबका सत्कार करता तो सफल न होता क्योकि लोभी व्यक्ति को केवल शुष्क-प्रिय-वाक्यो से वशीभूत करना असम्भव होता है । नीति भी यही है—लुब्धमर्थेन गृह्णीयात् साधुमञ्जलिकर्मणा । मूर्ख छन्दानुरोधेन तत्त्वार्थेन च पण्डितम् ।। दानेन ( दा + ल्युट् भावे + टा ) वर्जित (वृज् + णिच् + क्त कर्मणि) इति दानवर्जितम् ( तृ० तत्पुरुष ) । **भूरिदानम्**—प्रभूत धनदानम् । भूरि का अर्थ है बहुत । 'पुरहु पुरु भूयिष्ठ स्फार भूयश्च भूरि च' इत्यमर ।

**सत्क्रियाम्**—आदरक्रियाम्। सत् एक आदरार्थक अव्यय है। आदर तथा अनादर के लिए क्रमश सत् एव असत् शब्दो का प्रयोग होता है। इस प्रकार सत् या आदर की क्रिया को सत्क्रिया कहते है। आचार्य मल्लिनाथ लिखते है—सदित्यादरार्थेऽव्ययम्। 'आदरानादरयो सदसती' इति निपातसज्ञा-स्मरणात्। तस्य क्रिया सत्क्रियाम्। सती (अस्+लट्+शतृ स्त्रियाम्) क्रिया इति सत्क्रिया, ताम् (कर्मधारय समास)। **विरहय्य**—विहाय। विरहित करके, छोड करके (वि+रह्+णिच्+ल्यप्)। **विशेष-शालिनी**—अतिशययोगिनी अर्थात् वैशिष्ट्य-युक्त। विशेषेण (वि+शिष्+घञ् भावे तृ० एकवचन) अतिशयेन शालते शोभते इति विशेषशालिनी (विशेष+शाल्+णिनि कर्त्तरि, ताच्छील्ये) **सत्क्रिया**—आदरभाव। **गुणानुरोधेन विना**—गुणानुरागेण विना अर्थात् बिना गुणानुराग के। गुणानाम् अनुरोध (अनु+रुध्+घञ् भाव) इति गुणानुरोध, तेन। विना के योग मे तृतीया विभक्ति हुई—'पृथग्विनानानाभिस्तृतीयान्यतरस्याम्'। अर्थात् पृथक् बिना एव नाना के योग मे विकल्पत तृतीया होती है। **न प्रतते**—न प्रयुज्यते। नही प्रवृत्त होती हे।

प्रस्तुत श्लोक मे एकावली अलङ्कार है, जिसका लक्षण है—स्थाप्यतेऽपोह्यते वापि यथापूर्व पर परम्—विशेषणतया वस्तु यत्र सैकावली द्विधा। अर्थात् जहाँ पूर्व-पूर्व कथन के विशेषण रूप मे उत्तरोत्तर कथन का विधान हो वहाँ एकावली होती है। साम दान के बिना नही होता, दान सत्कार के बिना नही होता, सत्कार गुणानुरोध के बिना नही होता, यह क्रम उपर्युक्त कथन की ही पुष्टि करता है।

अथ दण्डप्रकारमाह—

> **वसूनि वाञ्छन्न वशी न मन्युना**
> **स्वधर्म इत्येव निवृत्तकारणः।**
> **गुरूपदिष्टेन रिपौ सुतेऽपि वा**
> **निहन्ति दण्डेन स धर्मविप्लवम्॥१३॥**

वसूनीति। वशी दुर्योधनो वसूनि धनानि वाञ्छन्न **लोभान्नेत्यर्थ**। 'वसु तोये धने मणौ' इति वैजयन्ती। निहन्तीति शेष। तथा मन्युना कोपेन न च।

'मन्युर्दैन्ये ऋतौ क्रुधि' इत्यमर ' धर्मशास्त्रानुसारेण 'क्रोधलोभविवर्जित ' इति स्मरणादित्यथ । किन्तु निवृत्तलोभादिनिमित्त सन्स्वधर्म इत्येव । स्वस्य राज्ञ सतो ममाय धर्मो ममेद कर्तव्यमित्यस्मादेव हेतोरित्यर्थ 'अदण्ड्यान् दण्डयन् राजा दण्ड्याश्चैवाप्यदण्डयन् । अयशो महदाप्नोति नरक चैव गच्छति ।' इति स्मरणादिति भाव । गुरुपदिष्टेन प्राड्विवाकोपदिष्टेन । "धर्मशास्त्र पुरस्कृत्य प्राड्विवाकमते स्थित । समाहितमति पश्येद् व्यवहाराननुक्रमात् ।।" इति नारदस्मरणात् । दण्डेन दमेन । शिक्षयेत्यर्थ । रिपौ सुतेऽपि वा । स्थितमिति शेष । एतेनास्य समदर्शित्वमुक्तम् । धर्मविप्लव धर्मव्यतिक्रमम् । अधर्ममिति यावत् । निहन्ति निवारयति । दुष्ट एवास्य शत्रु शिष्ट एव बन्धु । न तु सम्बन्धनिबन्धन पक्षपातोस्तीत्यर्थ ।।१३।।

**श्लोकान्वय**—वशी स वसूनि वाञ्छन् न, मन्युना न, (किन्तु) निवृत्तकारण स्वधर्म इत्येव गुरूपदिष्टेन दण्डेन रिपौ सुतेऽपि वा धर्मविप्लव निहन्ति ।

**अनुवाद**—जितेन्द्रिय दुर्योधन न धनसम्पत्ति की आकाक्षावश ( और ) न ही क्रोधवश ( प्रत्युत ) 'यह मेरा धर्म है' बस यही मान कर, पूर्वाग्रहो से मुक्त होकर, न्यायाधिकरण द्वारा निर्दिष्ट दण्ड से शत्रु अथवा पुत्र के भी सम्बन्ध मे धर्म के व्यतिक्रम का निवारण करता है ।

**भावार्थ**—दुष्ट एव दुर्योधनस्व शत्रु शिष्ट एव बन्धु । न तु सम्बन्धनिबन्धन पक्षपात विद्यते तस्य । रिपु सुतो वा, य कोऽपि धर्मव्यतिक्रममाचरति तमेव दुर्योधन गुरूपदिष्टेन दण्डेन नियमयति । तस्य दण्डप्रयोग न धनापेक्षया न वा कोपापेक्षया प्रत्युत लोभादिकै सर्वै पूर्वाग्रहैर्विमुक्त सन्नेव प्रवर्तते । दुर्योधन स्वयमेवानुभवति ममेद कर्त्तव्यमिति ममाय धर्म इति, पश्चाच्च यथोचितमनुवर्तते ।

**टिप्पणी**—**वशी स**.—जितेन्द्रिय दुर्योधन, इन्द्रियजयी दुर्योधन । वश का अर्थ है अधिकार या नियन्त्रण । यह नियन्त्रण जिसके पास हो वही वशी है--वश अस्यास्तीति वशी ( वश + इनि, मत्वर्थे ) । **वसूनि**---धनानि, धनसम्पत्ति को । वैजयन्ती-कोश के अनुसार---'वसु तोये धने मणौ ।' 'वसूनि' वसु शब्द का द्वितीया बहुवचन का रूप है । **वाञ्छन् न**—अभिलषन् न अर्थात् न चाहता हुआ ( वाञ्छ् धातु + लट् + शतृ प्रत्यय प्रथमा विभक्ति

एकवचन )। **मन्युना न**—कोपेन न अर्थात् न ही क्रोधवश। मन्यु का अर्थ है क्रोध--'मन्युर्दैन्ये क्रतौ क्रुधि' इत्यमर.। हेतो तृतीया। **निवृत्तकारण**— अपगतहेतु अर्थात् पूर्वाग्रहो से मुक्त, बिना किसी विशेष कारण के। आचार्य मल्लिनाथ लिखते है--निवृत्तलोभादिनिमित्त सन्। निवृत्त (नि+वृत्+क्त) अपगत कारण लोभादिहेतु यस्य स निवृत्तकारण ( बहु० समास )। **स्वधर्म.**—अपना धर्म है, स्वस्य आत्मन धर्म इति स्वधर्म ( षष्ठी तत्पु० )। **इत्येव**—अस्मादेव हेतोरित्यर्थ, अर्थात् इसी कारण से। **गुरूपदिष्टेन**— प्राड्विवाकोपदिष्टेन, अर्थात् धर्माधिकारियो द्वारा निर्दिष्ट किये गए। गुरुणा+ उपदिष्ट ( उप+दिश्+क्त कर्मणि ) इति गुरूपदिष्ट तेन (तृतीया तत्पु०)। राजा का धर्म है कि वह समुचित न्याय की व्यवस्था करे अन्यथा वह अपयश का भागी होता है। नीति भी यही कहती है—'अदण्ड्यान् दण्डयन् राजा दण्ड्याश्चैवाप्यदण्डयन्। अयशो महदाप्नोति नरक चैव गच्छति।' अतएव महर्षि नारद के मतानुसार--'धर्मशास्त्र पुरस्कृत्य प्राड्विवकमते स्थित। समाहितमति पश्येत् व्यवहाराननुक्रमात्॥' **दण्डेन**—दमेन, दण्ड द्वारा। **रिपौ सुतेऽपि वा**--शत्रौ पुत्रेऽपि वा अर्थात् शत्रु अथवा पुत्र ही क्यो न हो किन्तु उसमे भी। **धर्मविप्लवम्**—धर्मव्यतिक्रमम् अधर्ममिति यावत्। धर्म के उल्लघन को या अतिक्रमण को। जो मानवसमाज को धारण करे, उसे स्थिरता दे, वही धर्म है। ध्रियतेऽनेन इति धर्म ( धृ+म करणे )। धर्मस्य विप्लव ( वि+प्लु+अप् भावे ) इति धर्मविप्लव, तम् ( षष्ठी तत्पु० )। **निहन्ति**—निवारयति, रोकता है ( नि+हन्, लट् लकार प्रथमपुरुष एकवचन )।

सम्प्रति भेदकौशल दर्शयति —

**विधाय रक्षान् परितः परेतरा-**
**नशङ्किताकारमुपैति शङ्कितः।**
**क्रियापवर्गेष्वनुजीविसात्कृताः**
**कृतज्ञतामस्य वदन्ति सम्पदः॥१४॥**

विधायेति। शङ्का सञ्जाताऽस्य शङ्कितोऽविश्वस्त सन्परित सर्वत्र स्वपर-मण्डले परेतरानात्मीयान्। अवञ्चकानिति यावत्। यद्वा परानितरयन्ति

भेदेनात्मसात्कुर्वंर्तति परेतरान् । 'तत्करोतीति' ण्यन्तात्कर्मण्यण्प्रत्यय । रक्षन्तीति रक्षान् रक्षकान् । मन्त्रगुप्तिसमर्थानित्यर्थ । 'नन्दिग्रही' त्यादिना पचाद्यच् । विधाय कृत्वा । नियुज्येत्यर्थ । अशङ्किताकारमुपैति । स्वयमविश्वस्तोऽपि विश्वस्तवदेव व्यवहरन्परमुखेनैव परान् भिनत्तीत्यर्थ । न तान्रक्षानुपेक्षते येन तेऽपि विकुर्वीरन्नित्याह--क्रियेति । क्रियाऽपवर्गेषु कर्मसमाप्तिष्वनुजीविसात्कृता भृत्याधीना कृता । अपरावर्तितया दत्ता इत्यार्थ । 'देये त्रा च' इति सातिप्रत्यय । सम्पद अस्य राज्ञ कृतज्ञतामुपकारित्व वदन्ति । प्रीतिदानैरेवास्य कृतज्ञत्व प्रकाश्यते, न तु वाङ्मात्रेणेत्यर्थ । कृतज्ञे राजन्यनुजीविनोऽनुरज्यन्तेऽनुरक्ताश्च त रक्षन्तीति भाव ॥१४॥

**श्लोकान्वय**--शङ्कित परित परेतरान् रक्षान् विधाय अशङ्किताकारम् उपैति । क्रियापवर्गेषु अनुजीविसात्कृता सम्पद अस्य कृतज्ञता वदन्ति ।

**अनुवाद**--सशङ्क होता हुआ भी वह दुर्योधन, चारो ओर आत्मीय रक्षको को नियुक्त करके, निश्शङ्क व्यक्तियो जैसा स्वभाव बनाये रहता है । कार्य की समाप्ति हो जाने पर सेवको के अधीन की गई (अर्थात् उन्हे दी गई) सम्पत्तियाँ उसकी कृतज्ञता को सूचित करती है ।

**भावार्थ**--राजन् ! पूर्वमेव मयोक्त यदसौ दुर्योधन निरन्तरमेव भवत पराभव बिशङ्कते । तथापि नयज्ञोऽसौ सर्वासु दिक्षु अवञ्चकान् नियुज्य स्वकीयान् रक्षकान् आत्मान वीतचिन्तमिव प्रदर्शयति । स्वभावेन सर्वथा असन्दिहान इव परिलक्ष्यते । वस्तुतस्तु तस्य निखिल वैभव सेवकायत्तमेव । अतएव दुर्योधनोऽपि कार्यावसानेषु तेभ्योऽनुचरेभ्यो बहुविधपारितोषिकादिसम्पत्तिप्रीतिदानानि वितीर्य स्वोपकारित्व सूचयति ।

**टिप्पणी**--**शङ्कित**--अविश्वस्त, अर्थात् शङ्कालु होता हुआ । शङ्का जिसमे उत्पन्न हो जाय उसे शंकित कहते है--शका सञ्जाता अस्य इति शङ्कित (शङ्का + इतच्--तदस्य सञ्जातमिति तारकादिभ्य इतच्) । **परित**--सर्वत्र, सर्वत, चारो ओर । 'समन्ततस्तु परित सर्वतो विष्वगित्यपि' इत्यमर । **परेतरान्**--आत्मीयान् अवञ्चकान् इति यावत् । विश्वस्त, आत्मीय । जो 'पर' अर्थात् शत्रु से इतर हो वे परेतर हैं अर्थात् स्वपक्षीय अथवा मित्रगण । परेभ्य शत्रुभ्य इतरे इति परेतरे, तान् परेतरान् (पञ्चमी तत्पु०) । अथवा पर शत्रु इतर अन्य येभ्यस्ते परेतरा तान् परेतरान् ( बहुव्रीहिसमास ) परेतर मे जब पञ्चमी तत्पुरुष समास होगा तब 'इतर' शब्द सर्वनाम होगा किन्तु बहुव्रीहि मे

( 'न बहुव्रीहौ' सूत्र से ) उसका निषेध हो जाने से 'इतर' एक अकारान्त सञ्ज्ञा शब्द की भाँति होगा। **रक्षान्**—रक्षन्ति इति रक्षान् रक्षकान्, मन्त्रगुप्ति-समर्थान् इत्यर्थ ( रक्ष् + अच् प्रत्यय )। रहस्य को गोपनीय रखने वाले रक्षकवर्ग। **विधाय**—कृत्वा, नियुज्य अर्थात् नियुक्त करके। ( वि + धा + ल्यप् ) **अशङ्कितकारम्**—अशकित ( व्यक्ति ) के आकार को ( प्राप्त होता है ) अशङ्कितस्य असन्दिग्धानस्य आकार ( आ + कृ + घञ् ) इति अशङ्कितकार ( षष्ठी तत्पु० ) तम्। आचार्य मल्लिनाथ का स्पष्टीकरण—'स्वयमविश्वस्तोऽपि विश्वस्तवदेव व्यवहरन्।' **उपैति**—प्राप्त करता है (उप + इ + लट्लकार प्रथम-पुरुष ए० व० )। **क्रियापवर्गेषु**—कर्मसमाप्तिषु अर्थात् कार्यो की समाप्ति होने पर। क्रियाणा कार्याणाम् अपवर्ग ( अप + वृज् + णिच् + घञ् भावे ) इति क्रियापवर्ग ( षष्ठी—तत्पुरुष ), तेषु। 'सतिसप्तमी' ( यस्य च भावेन भावलक्षणम् ) का प्रयोग द्रष्टव्य। **अनुजीविसात्कृता**—भृत्याधीना कृता अर्थात् अनुजीवियो ( सेवको ) द्वारा प्राप्त की गई ( अनुजीविन् + साति = अनुजीविसात् + कृ + क्त कर्मणि, टाप्-स्त्रियाम् )। **सम्पद**—सम्पत्तियाँ ( प्रथमा विभक्ति बहुवचन का रूप )। **अस्य**—दुर्योधनस्य, उस दुर्योधन की। **कृतज्ञताम्**—उपकारित्वम् अर्थात् उपकार - भावना को। जो किए गए उपकार को जाने, आभार माने वह 'कृतज्ञ' है। कृतज्ञ के भाव को कृतज्ञता कहते है—कृत जानाति इति कृतज्ञ. ( कृत + ज्ञा + क कर्त्तरि ), कृतज्ञस्य भाव कृतज्ञता ( कृतज्ञ + तल् + टाप् ), ताम्।

अथ उपायप्रयोगस्य फलवत्ता दर्शयति —

**अनारत तेन पदेषु लम्भिता**
**विभज्य सम्यग् विनियोगसत्क्रियाः।**
**फलन्त्युपायाः परिबृंहितायती—**
**रुपेत्य सङ्घर्षमिवार्थ सम्पदः ॥१५॥**

अनारतमिति। तेन राज्ञा पदेषूपादेयवस्तुषु। 'पद व्यवसितत्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु' इत्यमर। सम्यगसकीर्णमव्यस्त च विभज्य विविच्य। विनियोगसत्क्रिया। विनियोग एव सत्क्रियाऽनुग्रह सत्कार इति यावत्। यासा

त्ता. लम्भिता स्थानेषु सम्यक्प्रयुक्ता इत्यर्थ । उपायविशेषण वा । उपाया सामादय । सङ्घर्ष परस्परस्पर्धामुपेत्येवेत्युत्प्रेक्षा । परिबृहितायती प्रचितोत्तर-काला । स्थिरा इत्यर्थ । अर्थसम्पद अनारतमजस्र फलन्ति । प्रसुवत इत्यर्थ ॥१५।

**श्लोकान्वय**—तेन पदेषु सम्यक् विभज्य विनियोगसत्क्रिया लम्भिता उपाया सङ्घर्षम् उपेत्य इव परिबृहितायती अर्थसम्पद अनारत फलन्ति ।

**अनुवाद**—दुर्योधन द्वारा, यथोचित विवेचन करके, प्राप्य या उपादेय वस्तुओ मे प्रयोग रूपी सत्कार को प्राप्त कराए गए सामादि उपाय मानो परस्पर स्पर्धा करते हुए चिरकाल तक अक्षुण्ण रहने वाली अथसम्पत्तियो को निरन्तर फला करते हैं ।

**भावार्थ**—दुर्योधन यथोचित विविच्यैव सामादीनाम् उपायाना प्रयोग करोति । यतो हि प्रयोगवैषम्ये न तेषा फलवत्त्वम् । यथोचितसन्दर्भेषु यदि सामाद्युपायाना विनियोगः क्रियते तत् स एव तेषा सत्क्रिया भवति । सोऽसौ सुयोधन एवमेव विदधाति । फलतश्च ते सामादिका उपाया परस्परस्पर्धा-भावम् उपेत्यइव प्रभूत सम्पत्तिराशि निरन्तरमेव फलन्ति । स च सम्पत्तिराशि चिरकालावस्थायी भवति ।

**टिप्पणी—तेन**—उस दुर्योधन द्वारा । **पदेषु**—उपादेयवस्तुषु, कर्मसु इत्यर्थ । यथोचित स्थानो मे । उदा० दण्डनीय व्यक्ति के सन्दर्भ मे साम का प्रयोग अथवा मित्र के प्रति भेद का प्रयोग उचित नही है । सामाद्युपाय तभी सफल होते है जब उनका उचित प्रयोग हो अन्यथा प्रयोक्ता का ही विनाश करते है । पद का सामान्य अर्थ है स्थान--'पद व्यवसितत्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु' इत्यमर । **सम्यक् विभज्य**—असङ्कीर्ण विविच्य, अर्थात् भलीभाँति विवेचन करके, अच्छी तरह समझबूझ करके । **विनियोगसत्क्रिया**—प्रयोगानुग्रहान् अर्थात् प्रयोग रूपी सत्कार या समादर को । विनियोग ( वि+नि+युज् +घञ् भावे ) एव सत्क्रिया इति विनियोगसत्क्रिया ता ( द्वितीयाबहुवचन, कर्मधारयसमास ) । आचार्य मल्लिनाथ लिखते है—'उपायविशेषण वा' अर्थात् इस शब्द को 'उपाया' का विशेषण भी माना जा सकता है । तब इसकी व्याख्या इस प्रकार होगी—विनियोग सत्क्रिया येषा ते, उपाया ( बहु० समास ) **लम्भिताः**—प्रापिता, स्थानेषु सम्यक् प्रयुक्ता इत्यर्थ

अर्थात् प्राप्त कराए गए ( लभ्+णिच्+क्त कर्मणि )। **उपाया**—सामादय, साम, दान, दण्ड और भेद ये चार उपाय। जिसके द्वारा किसी के समीप पहुँचा जाय उसे उपाय कहते है—उपैति उपायते वा एभि इति उपाया ( उप + इ+अच् अथवा उप + अय् + घञ्—करणे )। नीतिशास्त्र मे ये उपाय चतुर्विध बताए गए है। **सङ्घर्षमुपेत्य इव**—मानो सघर्ष को प्राप्त करते हुए। इव का प्रयोग यहाँ उत्प्रेक्षा ( सभावना ) के अर्थ मे हुआ है। सघर्ष ( सम्+घृष्+घञ् भावे ) का अर्थ है—'परस्पर-स्पर्धाभाव' तथा उपेत्य ( उप+इ+ल्यप् ) का अर्थ है प्राप्त करके। **परिबृंहितायती**—प्रचितोत्तरकाला स्थिरा इत्यर्थ, अर्थात् जिनकी 'आयति' ( भोगकाल, जीवन की अवधि, कालक्षमता ) 'परिबृंहित' ( वृद्धियुक्त या अक्षुण्ण हो। परिबृंहिता ( परि+वृह्+णिच्+क्त कर्मणि, स्त्रियाम् ) आयति ( आ+यम्+क्तिन् भावे ) यासा ता परिबृंहितायती ( द्वितीया बहुवचन ) यह शब्द अर्थसम्पद का विशेषण है। **अर्थसम्पद**—अर्थसम्पत्तियो को अर्थात् प्रभूत धनराशि को, सम्पन्न अर्थराशि को। अर्थाना सम्पत् इति अर्थसम्पत्, ता ( द्वितीया बहुवचन )। **अनारतम्**—निरन्तरम् ( 'सततानारताश्रान्तसन्तताविरतानिशम्' इत्यमर ) अर्थात् जो आरत या विच्छिन्न न हो—आ+रम्+क्त कर्तरि = आरतम् ( विच्छिन्नम् ) न आरतम् अनारतम् (अविच्छिन्नम् इत्यर्थ ) नञ्तत्पुरुष समास। यहाँ क्रियाविशेषण के रूप मे प्रयुक्त हुआ है। **फलन्ति**—उत्पन्न करते है।

प्रस्तुत पद्य मे 'उपेत्य इव' प्रयोग के कारण उत्प्रेक्षा अलङ्कार है। सामादि यथार्थत कभी प्रतिस्पर्धा नही करते तथापि अर्थसौन्दर्य उत्पन्न करने के लिए कवि उनकी प्रतिस्पर्धा की एक सम्भावना मात्र कर लेता है, और यही 'सम्भावना' उत्प्रेक्षालङ्कार का प्राणतत्त्व है—'भवेत् सम्भावनोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य परात्मना।'

अर्थसम्पदमेवाह —

**अनेकराजन्यरथाश्वसङ्कुल**
**तदीयमास्थाननिकेतनाजिरम्।**
**नयत्ययुग्मच्छदगन्धिरार्द्रता**
**भृश नृपोपायनदन्तिनां मदः ॥१६॥**

अनेकेति । अयुग्मच्छदस्य सप्तपर्णपुष्पस्य गन्ध इव गन्धो यस्यासावयुग्मच्छदगन्धि । 'सप्तम्युपमान'-इत्यादिना बहुव्रीहिरुत्तरपदलोपश्च । 'उपमानाच्च' इति समासान्त इकार । नृपाणामुपायनान्युपहारभूता ये दन्तिनस्तेषा नृपोपायनदन्तिना मद । 'उपायनमुपग्राह्यमुपहारस्तथोपदा' इत्यमर । राज्ञामपत्यानि पुमासो राजन्या क्षत्रिया । 'राजश्वसुराद्यत्' इति यत्प्रत्यय । राज्ञोऽपत्ये जातिग्रहणादन् । रथाश्चाश्वाश्च रथाश्वम् सेनाङ्गत्वादेकवद्भाव । अनेकेषा राजन्याना रथाश्वेन सकुल व्याप्त अनेकराजन्यरथाश्वसकुल तदीयम् आस्थाननिकेतनाजिर सभामण्डपाङ्गण भृशमत्यर्थमार्द्रता पङ्किलत्व नयति । एतेन महासमृद्धिरस्योक्ता । अतएवोदात्तालङ्कार । तथा चालङ्कारसूत्रम्—'समृद्धिमद्वस्तुवर्णनमुदात्त' इति ॥१६॥

**श्लोकान्वय**—अयुग्मच्छदगन्धि नृपोपायनदन्तिना मद अनेकराज्यन्यरथास्वसकुलम् तदीयम् आस्थाननिकेतनाजिरम् भृशम् आर्द्रता नयति ।

**अनुवाद**—नरपतियो द्वारा उपहारस्वरूप अर्पित किए गए गजराजो का, सप्तपर्णपुष्पो की गन्धवाला मदजल, अनेक क्षत्रियराजपुत्रो के रथो एव अश्वो से सकुल, उसके ( सुयोधन के ) सभामण्डप के प्राङ्गण को अत्यधिक पङ्किल बनाए रहता है ।

**भावार्थ**—राजन् ! निरन्तरमेव तस्य सुयोधनस्य सभामण्डपप्राङ्गण पकक्लिन्न दृश्यते । ये खलु राजपुत्रा अधीश्वर त प्रसादयितु मत्तगजराजान् समुपायनीकुर्वन्ति तेषामेव मत्तमतङ्गजाना सप्तपर्णपुष्पपरिमलेन मदजलेन तत्प्राङ्गणमार्द्रत्व नेनीयते । प्राङ्गणञ्चापि सुयोधनस्य समागतराजपुत्राणा रथैस्तुरगैश्च परिव्याप्त भवति । ईदृशी खलु वर्तते अर्थसम्पत्ति सुयोधनस्य !

**टिप्पणी—अयुग्मच्छदगन्धि:**—सप्तपर्णपुष्पसुरभि , अर्थात् सप्तपर्ण पुष्प के समान गन्धवाला (मद का विशेषण) । 'अयुग्मच्छद' का अर्थ है जिसके 'छद' या पत्ते 'युग्म' (जोडे या जूँस) न हो अर्थात् एक, तीन, पाँच या सात, इस तरह के हो । चूँकि सतौनावृक्ष (सप्तपर्ण) की प्रत्येक टहनी मे सात ही पत्ते होते हे और चूँकि 'सात' युग्म या जूँस सख्या नही है, अत इस वृक्ष का दूसरा नाम 'अयुग्मच्छद' भी है । अमरकोश मे इसी को विषमच्छद भी कहा गया है—सप्तपर्णो विशालत्वक् शारदो विषमच्छद । न युग्म अयुग्म (नञ् तत्पु०) अयुग्मा (—सप्त) छदा पत्राणि अस्येति अयुग्मच्छद ( बहु० समास ) तस्य विकार

पुष्पम् इति अयुग्मच्छदम् ( अयुग्मच्छद + अण प्रत्यय )। ध्यान देने योग्य तथ्य यह है कि इस अण्प्रत्यय का यहाँ लोप हो गया है 'पुष्पमूलेषुबहुलम्' वार्तिक से तथा 'द्वहीन प्रसवैसर्वम्, (अर्थात् पुष्प एव फल सूचक शब्द सदैव नपुसकलिङ्ग मे ही प्रयुक्त होते है) नियम से क्लीबत्व की प्राप्ति हुई। इस प्रकार 'अयुग्मच्छदम्' का अर्थ हुआ 'सप्तपर्णपुष्पम्' । आगे की प्रक्रिया इस प्रकार है—अयुग्मच्छदस्य गन्ध इत्ययुग्मच्छदगन्ध (षष्ठी-तत्पुरुष ) अयुग्मच्छदगन्ध इव गन्ध अस्य इति अयुग्मच्छदगन्धि (बहुव्रीहि) प्रस्तुत विग्रह मे दो 'गन्ध' शब्द आए है जिनमे समास होने पर दूसरे 'गन्ध' शब्द का लोप हो गया है । वार्त्तिक है—सप्तम्युपमानपूर्वस्योत्तरपदलोपश्च वक्तव्य । अर्थात् सप्तमी मे प्रयुक्त तथा उपमान पूर्वपद से बहुव्रीहि समास हो, साथ ही साथ उत्तरपद का लोप हो । उपर्युक्त विग्रह मे 'अयुग्मच्छदगन्ध ' उपमान पूर्व पद था अत बहुव्रीहि समास हुआ, साथ ही उत्तरपद यानी दूसरे 'गन्ध' शब्द का लोप भी हो गया । अब 'उपमानाच्च' (अर्थात् उपमान पद के बाद अन्त मे आने वाले शब्द को इकार अन्तादेश हो) नियम से 'गन्ध' शब्द के अन्त मे 'इ' आदेश हो गया और शब्द बना- अयुमच्छदगन्धि ' । **नृपोपायनदन्तिनाम्**—राजाओ द्वारा उपहार-स्वरूप दिए गए हाथियो का । उपायन का अर्थ है भेट, उपहार—उपायनमुपग्राह्यमुपहारस्तथोपदा इत्यमर (उप + इ + ल्युट् भावे) दन्ती का अर्थ है हाथी, जिसके प्रशस्त दाँत हो—प्रशस्तौ दन्तौ एषा स्त इति दन्तिन (दन्त + इनि मत्वर्थे, प्रशसायाम् आतिशय्येवा) उपहार-स्वरूप हाथियो को 'उपायनदन्तिन ' कहेगे—उपायनानि एव दन्तिन इति उपायनदन्तिन (कर्मधारय) । नृपाणाम् उपायनदन्तिन इति नृपोपायनदन्तिन (ष० तत्पु०) तेषाम् मद । मदजल या दानवारि । गण्ड करो मदो दानम् इत्यमर । **अनेकराजन्यरथाश्वसङ्कुलम्**—अनेक क्षत्रियनरेशो के रथो एव अश्वो मे परिव्याप्त। अनेक का अर्थ है—बहुत, अगणित । राजा की सन्तति को 'राजन्य' कहते है—मूर्धाभिषिक्तो राजन्यो बाहुज क्षत्रियो विराट् इत्यमर । राज्ञाम् अपत्यानि पुमासो राजन्या क्षत्रिया (राजन् + यत्) राजन्य शब्द मे अपत्यार्थक यत् प्रत्यय 'राजश्वशुराद्यत्' (जातावेव इति वाच्यम्) सूत्र से जाति सूचित करने के लिए हुआ है । 'रथाश्व' शब्द मे समाहार-द्वन्द्व समास है—रथाश्च अश्वाश्च इति रथाश्वम् ('द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम्' सूत्र से समाहार द्वन्द्व तथा नपुसकलिङ्गता । इस सूत्र का अर्थ है-प्राणी, तूर्य एव सेना के अङ्गो का समस्तपद समाहार द्वन्द्वसमास होने से नपुसकलिंग होता है) सङ्कुल का अर्थ है भरा हुआ—सम् + कुल + क कर्त्तरि । अब सम्पूर्ण शब्द की व्याख्या देखे—

न एके इति अनेके (नञ् तत्पु०)अनेके राजन्या इति अनेकराजन्या (कर्मधारय) अनेकराजन्याना रथाश्वम् इति अनेकराजन्यरथाश्वम् ( षष्ठी तत्पु० ) अनेकराजन्यरथाश्वेन सङ्कुलम् इति अनेकराजन्यरथाश्वसङ्कुलम् ( तृतीया तत्पु० ) **तदीयम्**—दुर्योधनस्य, दुर्योधन के । तस्य इदम् इति तदीयम् (तद् + छ = ईय) **आस्थाननिकेतनाजिरम्**—सभामण्डपप्रागणम्, सभाभवन के आँगन को । जिसमे स्थित हुआ जाय वह 'आस्थान' है—आस्थीयते अस्मिन् इति आस्थानम् (आ + स्था + ल्युट् अधिकरणे) । अमरकोश के अनुसार—'आस्थानी क्लीबमास्थान स्त्रीनपु सकयो सद ।' जिसमे निवास किया जाय वह 'निकेतन' है—निकित्यते अस्मिन् इति निकेतनम् (नि + किन् + ल्युट् अधिकरणे) 'गृह गेहोदवसित वेश्म सद्म निकेतनम्' इत्यमर । अजिर का तात्पर्य है 'आँगन' । 'अङ्गन चत्वराजिरे' इत्यमर । पूरी व्याख्या इस प्रकार होगी-आस्थानस्य निकेतनम् इति आस्थाननिकेतनम् (षष्ठी तत्पु०), तस्य अजिरम् (पुन षष्ठी तत्पु०) तत् । **भृशम्**—अत्यर्थम् अत्यधिकम् । **आर्द्रताम्**—पकिलत्वम् अर्थात् गीलेपन को । **नयति**—प्रापयति, गमयति, प्राप्त करा देता है ।

प्रस्तुत पद्य मे सुयोधन के लोकातिशायी वैभव का वर्णन होने के कारण 'उदात्त अलकार है । परिभाषा है—'लोकातिशयसम्पत्तिवर्णनोदात्तमुच्यते ।' आचार्य मल्लिनाथ अलकारसूत्र का उद्धरण प्रस्तुत करते है—समृद्धिमद्वस्तुवर्णनमुदात्त इति ।

सम्प्रति जनपदक्षेमकरत्वमाह —

> **सुखेन लभ्या दधतः कृषीवलै-**
> **रकृष्टपच्या इव सस्यसम्पद. ।**
> **वितन्वति क्षेममदेवमातृका-**
> **श्चिराय तस्मिन् कुरवश्चकासति ॥१७॥**

सुखेनेति । चिराय तस्मिन् दुर्योधने क्षेम वितन्वति क्षेमकरे सति । देव पर्जन्य माता येषा देवमातृका वृष्ट्यम्बुजीविनो देशा । ते न भवन्ति इति 'अदेवमातृका' नदीमातृका इत्यर्थ । "देशो नद्यम्बुवृष्ट्यम्बुसम्पन्नव्रीहिपालित । स्यान्नदीमातृको देवमातृकश्च यथाक्रमम् ।" इत्यमर । एतेनास्य कुल्यादिपूर्तप्रवर्त्तकत्वम उक्तम् । कुरूणा निवासा कुरवो जनपदविशेष ।

कृष्टेन पच्यन्ते इति कृष्टपच्या । "राजसूय०—" इत्यादिना कर्मकर्त्तरि क्यप्प्रत्यान्तो निपात । तद्विपरीता अकृष्टपच्या इव । कृषिर्येषामस्तीति कृषीवलै । कर्षकैरित्यर्थ । "रज कृषि—" आदिना वलच् प्रत्यय । 'वले' इनि दीर्घ । सुखेनाक्लेशेन लभ्या लब्धु शक्या सस्यसम्पदो दधतो धारयन्त । "नाभ्यस्ताच्छतु" इति नुमागमप्रतिषेध । 'जक्षित्यादय षट्' इत्यभ्यस्तसज्ञा । सपन्नजनपदत्वादसतापकरत्वाच्च दु साध्योऽयमिति भाव ॥१७॥

**श्लोकान्वय—**चिराय तस्मिन् क्षेम वितन्वति अदेवमातृका कुरव अकृष्टपच्या इव कृषीवलै सुखेन लभ्य सस्यसपद दधत चकासति ।

**अनुवाद**—चिरकाल से दुर्योधन द्वारा प्रजा का कल्याण करते रहने की स्थिति मे, वर्षाजल के भरोसे न रहने वाला कुरुप्रदेश, बिना जोती हुई भूमि मे ही पकी हुई सी (तथा) कृषको को अनायास प्राप्त होने वाली सस्यसम्पदा को धारण करता हुआ सुशोभित हो रहा है ।

**भावार्थ—**सुर्योधनेन किन्न मङ्गल कृत प्रजोपकाराय । कुरुजाङ्गलप्रदेशे तेन कूपकुल्यादीनि सेचनसाधनानि विधाय निखिलमेव भौतिक भव्य प्रदत्तम् । फलतश्च कुरुप्रदेश न साम्प्रत वर्षाजलमपेक्षते कृषिकर्मणे । एव प्रतीयते यत् कृषाणा कर्षण विनैव निरायास सस्यसम्पदमाप्नुवन्ति, सर्वोत्कर्षेण च वर्तन्ते ।

**टिप्पणी—चिराय**—चिरकाल से, द्वितीया के अर्थ मे प्रयुक्त सुबन्तप्रतिरूपक अव्यय । 'चिराय चिररात्राय चिरस्याद्याश्चिरार्थका' इत्यमर । **तस्मिन्**—दुर्योधने, उस (दुर्योधन) के द्वारा ('यस्य च भावेन भावलक्षणम्'— 'सति-सप्तमी' का प्रयोग है यहाँ) । **क्षेमम्** —भव्यम्, कल्याण को । **वितन्वति**— आवहति (सति), वितरित करते रहने पर । आचार्य मल्लिनाथ लिखते है— 'क्षेमङ्करे सति' अर्थात् कल्याणसाधक बने रहने पर (वि + तन् + शतृ, सप्तमी एकवचन) । **अदेवमातृका** —अवृष्ट्यम्बुजीविन , वर्षाजल के भरोसे न रहने वाले । इन्द्र को वर्षा का देवता माना जाता है । यदि प्राकृतिक वर्षा न हो तो कृषिकार्य का होना सर्वथा असम्भव हो जाता है । अतएव 'वर्षा का देवता' ( इन्द्र या पर्जन्य ) ही किसानो के लिए माता के समान है । क्योकि माँ ममतामयी होती है, शिशु को भूखा मरता नही देख सकती । इस प्रकार वर्षा-देव ही जिनकी माँ हो उन किसानो को 'देवमातृक' कहा जायेगा और जो वृष्टिदेवता के भरोसे न रहकर स्वय खेतीबारी कर ले, राजकीय

सेचनसाधनो से वे 'अदेवमातृक' है। अमरकोष ऐमे प्रदेश को 'नदीमातृक' की सज्ञा देता है—'देशो नद्यम्बुवृष्ट्यम्बुसम्पन्नब्रीहिपालित । स्यान्नदीमातृको देवमातृकश्च यथाक्रमम् ।' यद्यपि देवमातृक प्रदेश नदीमातृक प्रदेशो से कही अधिक सुख-सम्पन्न होते है फिर भी सुयोधन ने अपने साम्राज्य मे सिचाई आदि का इतना सुखद प्रबन्ध किया है कि कुरुप्रदेश मे कोई कष्ट नही है। यह भी उसकी लोकप्रियता का परिचायक है। देव वृष्टिरूप माता येषा ते देवमातृका ( बहुव्रीहिसमास, समासान्त कप् प्रत्यय ) न देवमातृका इति अदेवमातृका (नञ् तत्पु०) **कुरव** —कुरूणा निवासा कुरवो जनपदविशेपा सुयोधन द्वारा प्रशासित कुरुजाङ्गल-प्रदेश (कुरु+अण्+जनपदे लुप)। **अकृष्टपच्या इव**—अयत्नपरिणता इव। कर्षणादि ( जुताई ) के बिना ही पकी हुई, ( सस्यसम्पद का विशेषण ) खेत की जुताई आदि करके जो फसल पकाई जाय, प्राप्त की जाय उसे 'कृष्टपच्या' कहते है—कृष्टेन ( कृष् + क्त कर्मणि + टा ) कर्षणेन पच्यन्ते इति कृष्टपच्या ( कृष्ट + पच् + क्यप् कर्मकर्त्तरि—'राजसूयसूर्यमृषोद्यरुच्यकुप्यकृष्टपच्याव्यथा' सूत्र से निपातनात् क्यप् प्रत्यय का प्रयोग ) न कृष्टपच्या इति अकृष्टपच्या ( नञ् तत्पु० )। इव का प्रयोग उत्प्रेक्षा के अर्थ मे हुआ है। **कृषीवलै**—कर्षकै इत्यर्थ अर्थात् कृषकगणो द्वारा। जिनके पास खेतीबारी हो वे कृषीवल हे—कृषि अस्ति एषाम् इति कृषीवला ( कृषि+वलच् प्रत्यय मत्वर्थीय ), तै कृषीवलै ( अनुक्ते कर्त्तरि तृतीया ) मत्वर्थीय वलच् प्रत्यय यहॉ 'रज कृष्यासुतिपरिषदो वलच्' सूत्र से हुआ है। तात्पर्य है— रजस् कृषि, आसुति और परिषद--इन शब्दो से मत्वर्थ मे वलच् प्रत्यय होता है। वस्तुत इस नियम से भी रूप बनना चाहिये था—'कृषिवलै'। परन्तु कृषि का ह्रस्व इकार दीर्घ हो गया है 'वले' सूत्र से, जिसका अर्थ है—वलच् प्रत्यय परे रहने पर पूर्ववर्त्ती स्वर दीर्घ हो जाता है। कृषीवल का अर्थ है किसान—'क्षेत्राजीव कर्षकश्च कृषकश्च कृषीवल.' इत्यमर। **सुखेन लभ्या**—बिना किसी आयास या क्लेश के प्राप्त होने योग्य। सुखेन अक्लेशेन लभ्या ( लभ्+यत् कर्मणि ) लब्धु शक्या। 'प्रकृत्यादिभ्य उपसख्यानम्' इस नियम से 'सुखेन' मे तृतीया विभक्ति। **सस्यसम्पद**—सम्पन्नानि सस्यानि, अर्थात् कृषि समृद्धियो को। सस्याना ( सस् + क्यप् ) सम्पद इति सस्यसम्पदस्ता ( षष्ठी तत्पु० )। 'वृक्षादीना फलं सस्यम्' इत्यमर। **दधत**—धारयन्त, धारण करते हुए ( धा + लट् + शतृ प्रथमा बहुव० ) **चकासति**--

सर्वोत्कर्षेण वर्तन्ते अर्थात् शोभित हो रहे है ( चकास + लट् लकार, प्रथमपुरुष बहुवचन ) ।

ननु एव जनपदानुवर्तिन कथमर्थलाभ इत्यत आह —

**उदारकीर्तेरुदय दयावतः**
**प्रशान्तबाध दिशतोऽभिरक्षया**
**स्वय प्रदुग्धेऽस्य गुणैरुपस्नुता**
**वसूपमानस्य वसूनि मेदिनी ॥१८॥**

उदारेति । उदारकीर्तेर्महायशस । 'उदारो दातृमहतो' इत्यमर । दयावत परदु खप्रहाणेच्छो अतएव प्रशान्तबाध प्रशमितोपद्रव यथा स्यात्तथेति क्रियाविशेषणम् उदयविशेषणम् वा । 'वा दान्तशान्त'—इत्यादिना शमिधातोण्यन्तान्निष्ठान्तो निपात । अभिरक्षया सर्वतस्त्राणेनोदय वृद्धि दिशत सम्पादयतो वसूपमानस्य कुबेरोपमस्य । 'वसुर्मयूखाग्निधनाधिपेषु' इति विश्व । अस्य दुर्योधनस्य गुणैर्दयादाक्षिण्यादिभिरुपस्नुता द्राविता मेदिनी वसूनि धनानि । 'वसु तोये धने मणौ' इति वैजयन्ती । स्वय प्रदुग्धे अक्लेशेन दुह्यत इत्यर्थ । दुहे कर्मकर्त्तरि लट् । 'न दुहस्नुनमा यक्चिणौ' इति यक्प्रतिषेध । यथा केनचिद्विदग्धेन नवप्रसूता रक्षिता च गौ स्वय प्रदुग्धे तद्वदिति भाव । अलकारस्तु—'विशेषणमात्रसाम्यादप्रस्तुतस्य गम्यत्वे समासोक्ति' इति सर्वस्वकार । अत्र प्रतीयमानया गवा सह प्रकृताङ्गया भेदलक्षणातिशयोक्तिवशाद्दोह्यत्वेनोक्तिरिति सङ्क्षेप ॥१८॥

**श्लोकान्वय**—उदारकीर्ते प्रशान्तबाधम् अभिरक्षया उदय दिशत वसूपमानस्य अस्य गुणै उपस्नुता मेदिनी वसूनि स्वय प्रदुग्धे ।

**अनुवाद**—महायशस्वी दयावान्, निर्विघ्न प्रजासरक्षण द्वारा वृद्धि, प्राप्त करने वाले, कुबेर के समान इस सुयोधन के गुणो से द्रवीभूत पृथ्वी स्वयमेव सम्पदाओ को प्रस्तुत कर रही है ।

**भावार्थ**—राजन् ! अनारतमेव प्रजासरक्षणतत्परस्य जनपदानुवर्तिनस्तस्य सुयोधनस्य कोषागार न कदापि रिक्त भवति । यद्यपि प्रजामङ्गलसाधने तस्य प्राज्य धन व्ययमुपयाति तथापि रत्नगर्भा सेय धरित्री धनदोपमस्य तस्य सद्गुणै

द्रवीभूता इव स्वयमेव धनानि प्रसूते। यथा खलु स्ववत्सवात्सल्याभिभूता धेनु स्वयमेव दुग्धं विमुञ्चति तथैव वत्सायमानस्य सुयोधनस्यापि कृते पृथ्वीयम् आनुकूल्यमुपगता।

**टिप्पणी—उदारकीर्तेः**—महायशसः अर्थात् महायशस्वी। उदार कीर्ति हो जिसकी वह उदारकीर्ति है—उदारा ( उद् + ॠ + घञ् भावे, स्त्रीलिंग ) कीर्तिः ( कृत् + क्तिन् भावे ) यस्य सः ( बहु० समास )। **दयावतः**—परदुःखप्रहाणेच्छोः अर्थात् दूसरे के दुःख को विनष्ट करने की इच्छा वाला, दयावान। जो दया सम्पन्न हो वह दयावान् है—दया अस्ति अस्य इति दयावान् ( दया + मतुप् ), तस्य। **प्रशान्तबाधम्**—प्रशमितोपद्रवम् यथा स्यात्तथा इति क्रियाविशेषणम्। निर्विघ्न रूप से। प्रशान्ता ( प्र + शम् + क्त कर्मणि स्त्रियाम् ) बाधा ( बाध् + अ भावे + टाप् ) यस्मिन् कर्मणि, तत् यथा स्यात्तथा प्रशान्तबाधम्। आचार्य मल्लिनाथ 'प्रशान्तबाधम्' को 'उदयम्' का विशेषण भी मानने का विकल्प प्रस्तुत करते है। उस स्थिति मे व्याख्या इस प्रकार होगी। प्रशान्ता बाधा यस्मिन् सः प्रशान्तबाधः ( उदयः ), तम् ( बहुव्रीहि ) **अभिरक्षया**—सर्वतस्त्राणेन अर्थात् सार्वत्रिक सुरक्षा के साथ। अभि + रक्ष् + अ भावे + टाप् स्त्रियाम् ( तृतीया, एकवचन ) **उदयम्**—वृद्धिम्, अभिवृद्धि को, विकास को ( उत् + इ + अच् भावे, द्वितीया एकवचन ) **दिशतः**—सम्पादयतः अर्थात् सम्पन्न करते हुए ( दिश् + लट् + शतृ षष्ठी एकवचन )। **वसूपमानस्य अस्य**—कुबेरसदृशस्य, धनदकुबेर के समान सुयोधन के। वसु अर्थात् कुबेर जिसके उपमान हो वह वसूपमान है। वसुः कुबेरः उपमानं यस्य सः ( बहुव्रीहि ) तस्य वसूपमानस्य। 'वसुर्मयूखाग्निधनादिपेषु, इति विश्वकोशः। **गुणैः**—दयादाक्षिण्यादिभिः अर्थात् दया, दाक्षिण्य आदि गुणो से ( अनुक्ते कर्त्तरि तृतीया ) **उपस्नुता**—द्राविता, प्लाविता। द्रवित की गई, समाकृष्ट की गई ( उप + स्नु + क्त कर्मणि टाप् स्त्रियाम् )। **मेदिनी**—पृथ्वी। 'गोत्रा कुः पृथिवी पृथ्वी क्ष्मावनिर्मेदिनी मही' इत्यमरः। मेद का अर्थ है—मॉस, मज्जा। अतएव मेदिनी का अर्थ है—मासमज्जादि से युक्त—मेदः अस्ति अस्यामिति मेदिनी ( मेद + इनि मत्वर्थे, स्त्रियाम् ) पौराणिक आख्यान के अनुसार विष्णु द्वारा मधु-कैटभ नामक दानवो का जब वध किया गया तो उनके अपार मेद-समूह से पृथ्वी आच्छन्न हो गई, फलतः इसे 'मेदिनी' कहा गया। मार्कण्डेय-पुराण मे द्रष्टव्य—"मधुकैटभयोस्त्वासीन्मेदमासपरिप्लुता। तेनेयं मेदिनी देवी प्रोच्यते ब्रह्मवादिभिः।"

**वसूनि**—धनानि, सम्पत्तियो को। 'वसु तोये धने मणौ' इति वैजयतीकोश। **स्वयंप्रदुग्धे**—अपने आप दुह देती है अर्थात् स्वय प्रस्तुत कर देती है ( प्र + दुह + लट् ते कर्मकर्त्तरि )।

प्रस्तुत पद्य मे 'पृथ्वी' उपमेय पक्ष है। 'दोहन' पृथ्वी का एक ऐसा काय है जो कि गाय के पक्ष मे समान रूप से घटित हो जाता है जो कि उपमान-पक्ष है। जब समान काय, लिङ्ग अथवा विशेषण द्वारा प्रस्तुत पदार्थ मे ( उपमेयपक्ष ) अप्रस्तुत पदार्थ ( उपमानपक्ष ) के व्यवहार का आरोप हो तो अलङ्कारशास्त्र मे उसे 'समासोक्ति' अलङ्कार कहते है—समासोक्ति समैयत्र कार्यलिङ्गविशेषणै। व्यवहारसमारोप प्रस्तुतेऽन्यस्य वस्तुन॥ इस पद्य मे भी समासोक्ति अलङ्कार है।

वीरभटानुकूल्यमाह —

**महौजसो मानधना धनार्चिता**
**धनुर्भृतः सयति लब्धकीर्तयः।**
**नसहतास्तस्य नभिन्नवृत्तयः**
**प्रियाणि वाञ्छन्त्यसुभिः समीहितुम्॥१९॥**

महौजस इति। महौजसो महाबला। अन्यथा दुर्बलानामनुपकारित्वादिति भाव। मान कुलशीलाद्यभिमान एव धन येषा ते मानधना अन्यथा कदाचिद् बलदर्पाद्विकुर्वीरन्निति भाव। धनार्चिता धनैर्चिता सत्कृता। अन्यथा दारिद्र्यादेन जह्यु रिति भाव। सहता मिथ सङ्गता स्वार्थनिष्ठा न भवन्तीति नसहता। नञर्थस्य नशब्दस्य सुप्सुपेति समास। भिन्नवृत्तयो मिथो विरोधात्स्वामिकार्यकरा न भवन्तीति नभिन्नवृत्तय पूर्ववत्समास। अन्यथा स्वामिकार्यविघातकतया स्वामिद्रोहिण स्युरित्युभयत्रापि तात्पर्यार्थ। धनुर्भृतो धानुष्का। आयुधीयमात्रोपलक्षणमेतत्। प्राधान्याद्धनुर्ग्रहणम्। तस्य दुर्योधनस्यासुभि प्राणै प्रियाणि समीहितु कर्तुं वाञ्छन्ति। आनृण्यार्थं प्राणान्दातुमिच्छन्ति। अन्यथा दोषस्मरणादिति भाव। अत्र महौजसादिपदार्थाना प्राणदानकर्त्तव्यता प्रति विशेषणगत्या हेतुत्वाभिधानात्काव्यलिङ्गमलङ्कार। लक्षण तूक्तम्। यथा साभिप्रायविशेषणत्वात्परिकरालङ्कार इति द्वयोस्तिलतण्डुलवद्विभक्ततया स्फुरणात्ससृष्टि॥१९॥

**श्लोकान्वय—**महौजस मानधना धनार्चिता सयति लब्धकीर्तय नसहता नभिन्नवृत्तय धनुर्भृत असुभि तस्य प्रियाणि समीहितु वाञ्छन्ति ।

**अनुवाद—**महाबलशाली, स्वाभिमानी, धन से सम्मानित, रणभूमि मे यश प्राप्त करने वाले, ( स्वार्थसिद्धि के लिए परस्पर ) सगठित न होने वाले ( तथा ) अविरुद्ध व्यवहार वाले धनुर्धर सैनिक प्राणपण से सुयोधन का प्रिय सम्पन्न करने की आकाक्षा रखते है ।

**भावार्थ—**शोभन तावत् सुयोधनस्य वीरभटानुकूल्यम् । राजन् ! महाबल-शालिन स्वाभिमानिन, पारितोषिकादिभिस्सतत सम्मानिता, समरभूमिषु च अमोघपराक्रमा सुयोधनसैनिका प्राणान् अपि सन्त्यज्य निजस्वामिनो मनोऽभि-लषित सम्पादयितु समीहन्ते । न च ते क्वचिदपि स्वार्थसिद्ध्यर्थं मिथ सङ्गता भवन्ति न च इतरेतरविरोधिन सञ्जायन्ते अन्यथा स्वामिकार्यविघातकतया राजद्रोहिण स्यु ।

**टिप्पणी—महौजस**—महाबला अर्थात् महा ओजस्वी । ओजस् का अर्थ है बल—महत् ओज येषा ते महौजस ( बहुव्रीहि ) । **मानधना**—मान रूपी धन वाले, स्वाभिमानी । मान कुलशीलाद्यभिमान एव धन येषा ते मानधना, बहुव्रीहि । **धनार्चिता**—द्रव्यसत्कृता अर्थात् धन से, पारितोषि-कादि से अर्चित, सम्मानित । धनेन अर्चिता इति धनार्चिता ( तृतीया तत्पु० ) । **सयति**—सङ्ग्रामे । युद्ध मे । सम् + यम् + क्विप् अधिकरणे-सयत् तस्याम् सयति । अमरकोश—'समुदाय स्त्रिया सयत् समित्याजि-समिद्युध ।' **लब्धकीर्तय**—बहुयशस अर्थात् यश प्राप्त करने वाले । लब्धा कीर्ति यै ते लब्धकीर्तय ( बहुव्रीहि ) । **नसहता**—जो सहत या सगठित न हो । मनुष्य अपने स्वार्थ के लिए ही सगठित होते है । यहाँ भी कुछ वैसा ही आशय है । अर्थात् स्वार्थसिद्धि के लिए संगठित न होने वाले । आचार्य मल्लिनाथ का व्याख्यान देखे—'सहता मिथ सगता, स्वार्थनिष्ठा न भवन्ति इति नसहता.' । (सम्+हन्+क्त कर्त्तरि+जस् ) सहता इति नसहता ( सुप्सुपा समास ) । **नभिन्नवृत्तय**—अर्थात् जिनकी वृत्ति या व्यवहार भिन्न न हो । कोई तीरघाट तो कोई मीरघाट, ऐसी वृत्ति न हो अन्यथा स्वामिकार्य मे विघात होगा । आचार्य मल्लिनाथ लिखते हैं—'मिथ विरोधात् स्वामिकार्यविघातकरा न भवन्ति इति नभिन्नवृत्तय' पूर्ववत्समास (अर्थात् सुप्सुपा समास ) । भिन्ना वृत्ति येषा ते भिन्नवृत्तय (भिद्+क्त कर्त्तरि

+टाप् स्त्रियाम् । वृत्+क्तिन् भावे ) बहुव्रीहि समास । न भिन्नवृत्ताय इति नभिन्नवृत्ताय । **धनुर्भृत**—धानुष्का., धनुर्धर सैनिकगण । धनूषि बिभ्रति इति-धनुर्भृत (धनुष्+भृञ्+क्विप् कर्त्तरि, प्रथमा बहुवचन) । **असुभि**—प्राणै अर्थात् प्राणो की बाजी लगा कर । 'असव प्राणा' इत्यमर । असु, प्राण, दार, अक्षत्, लाज आदि शब्द नित्य पुलिङ्ग बहुवचनान्त है । **तस्य**—उस सुयोधन का । **प्रियाणि**—मनोऽभिलषितानि, अभीष्ट कार्यो को । जो अपने को रुचे वही प्रिय है—प्रीणन्ति इति प्रियाणि ( प्री+क कर्त्तरि ) **समीहितु**—कर्तुम्, सम्पन्न करने के लिए ( सम्+ईह्+तुमुन् ) **वाञ्छन्ति**—इच्छन्ति । चाहते ह ।

प्रस्तुत पद्य मे काव्यलिङ्ग और परिकर—इन दो अलङ्कारो की तिलतण्डुलवत् ससृष्टि हे । वाक्यार्थ रूप या पदार्थरूप हेतु के उल्लिखित होने पर 'काव्यलिङ्ग' अलङ्कार होता है—हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्ग निगद्यते' इस पद्य मे प्राण देकर भी प्रिय करना चाहते हैं' यह एक कार्य है ( वाक्यार्थ रूप ) जिसका कि कारण ( उनका महाबली, मानधन, धनार्चित होना आदि ) उल्लिखित है, बता दिया गया है । फलत यहाँ काव्यलिङ्ग अलङ्कार है । इसी प्रकार साभिप्राय विशेषणो के उक्त होने पर 'परिकर' अलङ्कार होता है—'उक्तै विशेषणै साभिप्राय परिकरो मत ।' प्रस्तुत पद्य मे समागत सभी विशेषण ( महौजस मानधना आदि ) साभिप्राय है साथ ही साथ उक्त है, अत परिकरालङ्कार भी हुआ । साभिप्राय का तात्पर्य यह है कि प्रत्येक विशेषण कुछ 'सकेत' करता है जैसे 'महौजस' का शाब्दिक अर्थ तो हुआ 'महाबलशाली' किन्तु अभिप्राय कुछ और भी है—'महाबलशाली ही स्वामी का कल्याण साधने मे समर्थ है, निर्बल सैनिको से कुछ भी होने का नही ।'

सप्रति स्वराष्ट्रवत्परराष्ट्रवृत्तान्तमपि वेत्तीत्याह—

**महीभृता सच्चरितैश्चरैः क्रियाः**
**स वेद निःशेषमशेषितक्रियः ।**
**महोदयैस्तस्य हितानुबन्धिभिः**
**प्रतीयते धातुरिवेहितं फलैः ॥२०॥**

महीभृतामिति । अशेषितक्रिय समापितकृत्य । आफलोदयकर्मेत्यर्थ । स दुर्योधन । सच्चरितै शुद्धचरितै· अवञ्चकैरित्यर्थ., चरन्तीति चरास्तैश्चरै ।

प्रणिधिभि । पचाद्यच् । महीभृता क्रिया प्रारम्भान्नि शेष वेत्ति । 'विदो लटो वा' इति णलादेश । स्वरहस्य तु न कश्चिद्वेदेत्याह—महोदयैरिति धातुरिव तस्य दुर्योधनस्येहितमुद्योगो महोदयैर्महावृद्धिभि हितमनुबध्नन्त्यनुरुन्धन्तीति हितानुबन्धिभि स्वन्तैरित्यर्थ । फलै कार्यसिद्धिभि प्रतीयते ज्ञायते । फलानुमेयास्तस्य प्रारम्भा इत्यर्थ ॥२०॥

**श्लोकान्वय—**अशेषितक्रिय स सच्चरितै चरै महाभृता क्रिया नि शेषम् वेद । धातुरिव तस्य ईहित महोदयै हितानुबन्धिभि फलै प्रतीयते ।

**अनुवाद—**कार्यो को समाप्त कर लेने वाला वह सुयोधन सच्चरित्र गुप्तचरो द्वारा ( शत्रु ) नरपतियो की गतिविधि को पूर्णरूप से जान लेता है । ( किन्तु ) विधाता की भाँति सुयोधन का (भी) उद्योग, अतिशय उन्नति वाली, शुभपरिणाममयी कार्यसिद्धियो से ( ही ) ज्ञात हो पाता है ।

**भावार्थ—**दुर्योधन किञ्चिदपि कार्यं समारम्य असमाप्त न परित्यजति । अथ च समापितकृत्य स शत्रुभूतभूपालाना समग्रान् प्रारम्भान् अपि स्वगूढचरै साकल्येन विजानाति । को भूपाल कदा केन प्रकारेण कस्मात् कारणात् दुर्योधन-विषयक किं विचिन्तयति इति निखिलमेव वृत्त सुयोधनस्य हस्तामलकवत् सुस्पष्टम् । किन्तु दुर्योधनस्य सङ्कल्पा उद्योगा वा फलानुमेया एव भवन्ति स्रष्टु उद्योगा इव । यदा हि महोदयसम्पन्ना शुभपरिणामा प्रकटीभवन्ति तदैव सर्वै ज्ञायते—हन्त ! सुयोधनेन तावदिद चिन्तितमासीत् इति ।

**टिप्पणी—अशेषितक्रिय.**—समापितकृत्य, अर्थात् जिसने क्रियाओ को अशेषित ( पूर्ण ) कर लिया हो । कार्यो को अधूरा न छोडने वाला । शेषित का तात्पर्य है—बाकी-अधूरा-छोड देना ( शिष् + णिच् + क्त कर्मणि स्त्रियाम् = शेषिता अथवा शेष + इतच् तारकादिभ्य + टाप् = शेषिता अथवा शेष नामधातु + क्त कर्मणि स्त्रियाम् = शेषिता) न शेषिता इति अशेषिता ( नञ् तत्पु० ) अशेषिता क्रिया येन स अशेषितक्रिय (बहुव्रीहि ) । **स**—वह दुर्योधन । **सच्चरितै.**—शुद्धचरितै अवञ्चकैरित्यर्थ । शोभन चरित वाले । जिनका चरित सत् हो वे सच्चरित हैं । सत् ( अस् + शतृ ) चरित ( चर् + क्त भावे ) येषा ते सच्चरिता, तै । **चरै**—गुप्तचरो द्वारा । **महीभृताम्**—राजाओं के । महीं बिभ्रति इति महीभृत ( मही + भृञ् + क्विप् कर्त्तरि, उपपद तत्पु० ), तेषा महीभृताम् । **क्रिया**—प्रारम्भान् उद्योगो को, कार्यो को । **नि शेषम्**—साकल्येन, पूर्णरूप से । जो बच जाय वही शेष

है, और जिसमे कुछ शेष रहे उसे 'नि शेष' कहेगे। शिष्+घञ् शेष, निर्गत शेष यस्मात् तत् यथास्यात्तथा (बहुव्रीहि)। यहाँ के रूप मे प्रयोग हुआ है। **वेद**—वेत्ति, जानता है। विद् + लट्लकार तिप = विद्+णल् (अ) = वेद। यहाँ णल् प्रत्यय 'विदो लटो वा' सूत्र से हुआ है। इसका आशय यह है कि 'विद्' धातु मे विकल्प से लिट् और लट् के पाँच प्रत्यय लगते है।' इस प्रकार 'वेद' रूप लट् तथा लिट् दोनो ही लकारो मे समीचीन है। **धातुरिव**—प्रजापतेरिव अर्थात् ब्रह्मा की भाँति। जो सृष्टि को धारण करे, वही धाता है—दधाति इति धाता (धा+तृच् कर्त्तरि) तस्य, धातु। **तस्य ईहितम्**—दुर्योधनस्य चेष्टितम् अर्थात् दुर्योधन की चेष्टाएँ, उसके मनसूबे। ईह्+क्त भावे नपु सके (उक्ते कर्मणि प्रथमा)। **महोदयै**—महर्द्धिभि, अतिशय समृद्धिशाली। महान् उदय येभ्यस्तानि महोदयानि (फलानि) तै (बहुव्रीहि)। **हितानुबन्धिभि**—हित या कल्याण को बाँध लेने वाले अर्थात् शुभपरिणाम देने वाले। हित कल्याणम् अनुबध्नन्तीति हितानुबन्धीनि (हित+अनु+बन्ध्+णिनि-कर्त्तरि ताच्छील्ये, उपपदतत्पुरुष) तै। **फलै**—कार्यसिद्धिभि अर्थात् परिणमनसिद्धियो द्वारा। **प्रतीयते**—ज्ञायते, जाना जाता है, प्रति + इ + लट्+त कर्मणि।

मित्रबलमाह—

**न तेन सज्यं क्वचिदुद्यत धनुः**
**कृतं न वा कोपविजिह्ममाननम्।**
**गुणानुरागेण शिरोभिरुह्यते**
**नराधिपैर्माल्यमिवास्य शासनम्॥२१॥**

नेति। तेन राज्ञा क्वचित्कुत्रापि। सह ज्यया मौर्व्या सज्यम्। 'मौर्वी ज्या शिञ्जिनी गुण' इत्यमर। 'तेन सहेति तुल्ययोगे' इति बहुव्रीहि। धनु नोद्यत नोऽर्वीकृतम्। आनन वा कोपविजिह्म कोपेन कुटिल न कृतम्। यस्य कोप एव नोदेति कुतस्तस्य युद्धप्रसक्तिरिति भाव। कथ तर्ह्याज्ञा कारयति राज्ञ इत्यत्राह—गुणेति। गुणेषु दयादाक्षिण्यादिष्वनुरागेण प्रेम्णा माल्यपक्षे सूत्रानुषङ्गेण। यद्वा सौरभ्यगुणलोभेन। नराधिपैरस्य शासनमाज्ञा। मालैव

माल्य तदिव । 'चातुर्वर्ण्यादिवत्स्वार्थे ष्यञ्' इति क्षीरस्वामी । शिरोभिरुह्यते धार्यते । 'वचिस्वपियजादीना किति' इति यकि सम्प्रसारणम् । अत्रोपमा स्फुटैव ॥२१॥

**श्लोकान्वय**—न तेन क्वचित् सज्य धनु उद्यतम् न वा आनन कोप-विजिह्म कृतम् । गुणानुरागेण नराधिपै अस्य शासन माल्यमिव शिरोभि-उह्यते ।

**अनुवाद**—सुयोधन ने न तो कहीं प्रत्यञ्चाबद्ध धनुष् उठाया अथवा न ही मुखमण्डल को क्रोध के कारण विकृत किया । ( उसके दयादाक्षिण्यादि ) गुणानुरागवश नृपतिगण उसकी आज्ञा को माला के समान शिरोधार्य करते हैं ।

**भावार्थ**—राजन् ! पूर्वमेव मयोदित यत् सुयोधनधानुष्का प्राणैरपि तस्य प्रिय कर्तु समीहन्ते । पश्यन्तु तावद्भवन्त तस्य मित्रबलमपि । सुयोधनेन क्वचिदपि प्रत्यञ्चालग्न शरासन नोर्ध्वीकृतम् । न च तेन औरस खेदमनुभूय कदापि स्वानन कोपकुटलि कृतम् । कापेक्षा वर्तते एषा व्यापाराणाम् ? यत सर्वमेव सिध्यति मित्रबलेनैव । यथा खलु पुष्पमाला शिरोभिरुह्यते नागरजनै तथैव सुयोधनस्य आज्ञा मित्रनृपतिभि शिरोभि धार्यते । न राजभयेन प्रत्युत तस्य दयादाक्षिण्यादिगुणानुरागेण । सुभगम्मन्योऽसौ सुयोधन

**टिप्पणी—न तेन**—न ( तो ) सुयोधन द्वारा । **क्वचित्**—कुत्रापि, कहीं भी । **सज्यं धनु**—प्रात्यञ्चा या डोरी चढा हुआ धनुष् । ज्या का तात्पर्य है धनुष की डोरी—'ज्यया मौर्व्या सह इति सज्यम्' ( बहुव्रीहि ) तृतीयान्त शब्द के साथ तुल्ययोग होने पर 'सह' का बहुव्रीहि-समास होता है । सूत्र है—'तेन सहेति तुल्ययोगे ।' इस नियम से 'सज्यम्' मे बहुव्रीहि समास हुआ । समस्तपद मे 'सह' के स्थान पर 'स' आदेश हो गया है—'वोपसर्ज-नस्य' नियम से । 'मौर्वी ज्या शिञ्जिनी गुण' इत्यमर । सज्य 'धनु' का विशेषण है—'धनुश्चापो धन्वशरासनकोदण्डकार्मुकम्' इत्यमर । **उद्यतम्**—ऊर्ध्वीकृतम् उत्तोलितम् अर्थात् उठाया गया । उद्+यम्+क्त कर्मणि **न वा**—अथवा न ही । **आननम्**—वदनम्, मुख को । 'वक्त्रास्ये वदन तुण्डमानन लपन मुखम्' इत्यमर । **कोपविजिह्मम्**—कोपेन कुटिलम् अर्थात् क्रोधवश विकृत । जिह्म का अर्थ है कुटिल ( जिह्मस्तु कुटिले मन्दे—

दनिकोश ) कोपेन ( कुप्+घञ् भावे+टा ) विजिह्मम् ( विशेषेण जिह्म+ विजिह्मम् प्रादितत्पुरुष ) इति कोपविजिह्मम् ( तृतीया तत्पु० ) कृतम्—किया गया। **गुणानुरागेण**—दयादाक्षिण्यादिप्रेम्णा। सुयोधन के गुणो के प्रति अनुरागभाव होने के कारण। गुणेषु अनुराग इति गुणानुराग तेन, हेतौ तृतीया ( सप्तमी तत्पु० )। माला के पक्ष मे गुणानुराग का तात्पर्य होगा--गुण अर्थात् सूत्र मे अनुषङ्ग ( प्रवेश ) होने के कारण अथवा सौरभ्यगुण के अनुराग ( लोभ ) वश। **नराधिपै**—भूपालै राजाओ द्वारा। **अस्य शासनम्**—सुयोधनस्य आज्ञा। शासन (शास्+ल्युट् भावे) का अर्थ है आज्ञा, नियोग। सुयोधन की आज्ञा। **माल्यमिव**—मालेव, माला की भाँति। माला एव माल्यम् (माला+ष्यञ् स्वार्थे) जैसे चातुर्वर्ण्य शब्द 'चातुवर्ण' के ही अर्थ मे ष्यञ् प्रत्यय मे निष्पन्न होता है, ठीक वैसे ही 'माल्यम्' मे भी ष्यञ् प्रत्यय स्वार्थ मे है—'चातुर्वर्ण्यादित्वात् स्वार्थे ष्यञ्'। **शिरोभिरुह्यते**—शीर्षै धार्यते। अर्थात् सिर-माथे लगाई जाती है ( वह्+लट्=त कर्मणि )।

'माल्यम् इव' अश मे 'इव' साधर्म्य ( साम्य ) प्रस्तुत करता है—माल्य तथा शासन के बीच। अतएव प्रस्तुत पद्य मे उपमालङ्कार मान्य है—'साधर्म्यम् उपमाभेदे।'

सम्प्रति अस्य धार्मिकत्वमाह—

**स यौवराज्ये नवयौवनोद्धतं**
**निधाय दुःशासनमिद्धशासनः।**
**मखेष्वखिन्नोऽनुमतः पुरोधसा**
**धिनोति हव्येन हिरण्यरेतसम् ॥२२॥**

स इति इद्धशासनोऽप्रतिहताज्ञ स दुर्योधनो नवयौवनोद्धतं प्रगल्भम्। धुरन्धरमित्यर्थ। दु खेन शास्यत इति दु शासनस्तम् 'भाषाया शासियुधि'—इत्यादिना खलर्थे युच्प्रत्यय। यौवराज्ये युवराजकर्मणि। ब्राह्मणादित्वात्ष्यञ्। निधाय नियुज्येत्यर्थ। पुरोधसा पुरोहितेनानुमतोऽनुज्ञात। तस्मिन्याजके सतीत्यर्थ। तदुल्लङ्घने दोषस्मरणादिति भाव। 'निष्ठा' इति भूतार्थे क्त।

न तु 'मतिबुद्धि' इत्यादिना वर्तमानार्थे। अन्यथा 'पुरोधसा' इत्यत्र क्तस्य च वर्तमाने' इति षष्ठी स्यात्। अखिन्नोऽनलसो मखेषु क्रतुषु हव्येन हविषा। हिरण्य रेतो यस्य त हिरण्यरेतसमनल धिनोति प्रीणयति। धिन्वे प्रीणनार्थाद् धिन्वकृण्व्योर च' इत्युप्रत्यय। अकारश्चान्तादेश ॥२२॥

**श्लोकान्वय**—इद्धशासन स नवयौवनोद्धतम् दु शासन यौवराज्ये निधाय पुरोधसा अनुमत अखिन्न मखेषु हव्येन हिरण्यरेतसम् धिनोति।

**अनुवाद**—अप्रतिहत आज्ञा वाला वह सुयोधन, नई अवस्था के कारण उद्दण्ड दुश्शासन को युवराजपद पर अभिषिक्त करके ( स्वय ) पुरोहित से अनुमति प्राप्त करके, अश्रान्तभाव से यज्ञो मे हवि-सामग्री द्वारा अग्निदेव को प्रसन्न करता है।

**भावार्थ**—न खलु जनपदक्षेमकरत्वम् आत्मोन्नयनमेव वा सुयोधनस्य अभीष्टम्। धार्मिकत्वमपि तस्य प्रख्यातम्। नाममात्रेणैव राज्यकार्य तेन क्रियते। वस्तुतस्तु अभिनवयौवनेन प्रगल्भस्वभाव स्वानुज दुश्शासनमेव युवराज-कर्मणि सस्थाप्य सुयोधन स्वयमेव परलोक सिद्धि भजते। पुरोहितेन अनुमोदन-मवाप्य स अविश्रान्त सन् निरन्तरमेव यज्ञयागादिषु हव्यप्रदानेन भगवन्त हिरण्यरेतमम् अनुकूलयति।

**टिप्पणी—इद्धशासन**—अप्रतिहताज्ञ। अनुल्लघनीय शासन या आज्ञा वाला। 'शासन' का अर्थ है आज्ञा। शिष्यते इति शासनम् ( शास्+ल्युट् भावे ), इद्ध (इन्ध्+क्त कर्त्तरि ) शासन यस्य स इद्धशासन (बहुव्रीहि )। **स**—वह ( सुयोधन )। **नवयौवनोद्धतम्**—युवावस्थयातिप्रगल्भम्। अर्थात् नवयौवन के कारण उद्दण्ड या उद्धत ( को ) यूनो भाव यौवनम् ( युवन्+अण्), नव यौवनम् इति नवयौवनम् (कर्मधारय स०) तेन उद्धत ( उद्+हन्+क्त कर्मणि, तृतीया तत्पु०),। तम्। **दुशासनम्**—दु शासन को, अपने अनुज को ( दुर्+शास्+युच् कर्मणि, द्वितीया एकवचन )। **यौवराज्ये**—युवराजकर्मणि, अर्थात् युवराज के कर्त्तव्य मे, युवराज पद पर। युवराज का अर्थ है युवक राजा और उसका कर्म है यौवराज्य—युवा चासौ राजा चेति युवराज ( कर्मधारय स० ) तस्य कर्म यौवराज्यम् ( युवराज+ष्यञ् कर्मणि), तस्मिन्। युवराज शब्द ब्राह्मणादि गण मे पठित है, अत ष्यञ् प्रत्यय यहाँ 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्य कर्मणि च' सूत्र से प्रयुक्त हुआ है।

**निधाय**—नियुज्य, नियुक्त करके ( नि + धा + ल्यप् ) । **पुरोधसा**—पुरोहित द्वारा । धार्मिक कार्यो मे अग्रेसर अथवा पुरोगामी जो हो वही पुरोधा या पुरोहित है-पुर वर्त्ते धीयते वा इति पुरोधा (पुरस् + धा + असि कर्त्तरि कर्मणि वा ) तेन पुरोधसा । 'पुरोधास्तु पुरोहित' इत्यमर ( अनुक्ते कर्त्तरि तृतीया ) । **अनुमत**—अनुज्ञात, अर्थात् अनुमोदित होकर, समर्थित होकर (अनु + मन् + क्त कर्मणि) । **अखिन्न**—अनलस, आलस्य अथवा श्रान्ति-विहीन होकर, अर्थात् सोत्साह । न खिन्न ( खिद् + क्त कर्त्तरि) इति अखिन्न (नञ् तत्पु०) । **मखेषु**—क्रतुषु, यज्ञो मे । अमरकोषे—'यज्ञ सवोऽध्वरो याग सप्ततन्तुर्मख क्रतु' । **हव्येन**—हविषा, पुराडाशादि हवन सामग्री द्वारा । जिसका अग्नि मे हवन (दान) किया जाय वही हव्य है—हूयते भक्ष्यत्वेन दीयते इति हव्यम् (हु + यत् कर्मणि), तेन । करणे तृतीया । **हिरण्यरेतसम्**—अनलम् । अग्निदेव को । हिरण्य अथवा स्वर्ण ही जिसका रेतस् हो वह । हिरण्य रेतो यस्य स हिरण्यरेता, (बहु०) तम् अग्निम् । 'हिरण्यरेता हुतभुग्दहनो हव्यवाहन' इत्यमर । **धिनोति**—प्रीणयति । प्रसन्न करता है ( धिवि = धिन्व + लट् प्रथमपुरुष एकवचन ) ।

धकार, शकार एव हकार की आवृत्तिवश अनुप्रास अलङ्कार द्रष्टव्य है । 'वर्णसाम्यमनुप्रास' आदि लक्षण ।

सचेत् तादृश उद्योगी तर्हि अस्माभिर्निरुद्योगैर्भाव्यमित्याशङ्क्य उद्योगाशा दर्शयति —

**प्रलीनभूपालमपि स्थिरायति**
**प्रशासदावारिधि मण्डलं भुवः ।**
**स चिन्तयत्येव भियस्त्वदेष्यती-**
**रहो दुरन्ता बलवद्विरोधिता ॥२३॥**

प्रलीनेति । स दुर्योधन प्रलीनभूपालम् नि सपत्नमित्यर्थ । स्थिरायति चिरस्थायीत्यर्थ । भुवो मण्डलम् आवारिधिभ्य आवारिधि 'आङ्मर्यादाभिविध्यो' इत्यव्ययीभाव । प्रशासदाज्ञापयन्नपि । 'जक्षित्यादय षट्' इत्यभ्यस्तसज्ञा । 'नाभ्यस्तच्छतु' इति नुमागमप्रतिषेध । त्वत्त्वत्त एष्यतीरागमिष्यती । धातूनामनेकार्थत्वादुक्त र्थसिद्धि । अथवाङ् पूर्व पाठ । 'एत्येधत्यूठ् सु' इति

वृद्धि । 'लृट सदा' इति शतृप्रत्यय । 'उगितश्च' इति ङीप् । आच्छीर्नद्योर्नुम्' इति विकल्पान्नुमभाव भियो भयहेतून् । विपद इत्यर्थ । चिन्तयत्यालोचयत्येव । स एवाह—अहो । बलवद्विरोधिता दुरन्ता दुष्टावमाना । सार्वभौमस्यापि प्रबलै सपत्नै सह वैरायमाणत्वमनर्थपर्यवसाय्येवेति तात्पर्यम् । सामान्येन विशेष-समर्थनरूपोऽर्थान्तरन्याम ।।२३।।

**श्लोकान्वय**—स प्रलीनभूपाल स्थिरायति भुवो मण्डलम् आवारिधि प्रशासत् अपि त्वदेष्यती भिय चिन्तयत्येव । अहो बलवद्विरोधिता दुरन्ता ।

**अनुवाद**—शत्रु-विहीन, सुस्थिर भविष्यवाले, भूमण्डल को समुद्रपर्यन्त प्रशासित करता हुआ भी सुयोधन, आपकी ओर से आने वाली विपत्तियो को गुनता ही रहता है । हन्त ! बलवान् के साथ किया गया वैर-विरोध अनर्थ-पर्यवसायी होता है ।

**भावार्थ**—किन्न समवाप्त सुयोधनेन ! निखिलमेव शत्रुनृपतिमण्डल विनाशमुपगमितम् । भविष्यमपि साम्राज्यस्य अक्षुण्ण कृतम् । आसमुद्र भूचक्र स्वपौरुषेण स्वायत्तीकृतम् । किन्तु सञ्जातेऽपि ईदृक्सुखजलदवर्षणे न सुखमनु-भूयते वराकेण तेन । राजन् ! भवत्सकाशात् आगमिष्यती विपद स चिन्त-यत्येव । 'न जाने कदा पाण्डवा प्रसह्य रणबलेन साम्राज्यमिद ग्रहीष्यन्ति' इत्यनया चिन्तयाऽनिशमेव दन्दह्यते तच्चेत । प्रबलै सपत्नै सह वैरायमाणत्वम् अनर्थकारकमेव भवतीति महच्चित्रम् ।

**टिप्पणी—स**—दुर्योधन । **प्रलीनभूपालम्**—नि सपत्नम् । शत्रु-रहित । प्रलीन हो गए हो, उच्छिन्न हो गए हो नृपतिगण जिसमे ऐसे भूमण्डल को-प्रलीना ( प्र + ली + क्त कर्त्तरि ) विनष्टा भूपाला (भुव पालयन्ति इति भूपाला , भू + पाल् + णिच् + अण् कर्त्तरि) यस्मिन् तत् (बहुव्रीहिसमास ) । **स्थिरायति**—चिरस्थायि । स्थिर हो आयति(भविष्य) जिसकी—स्थिरा आयति यस्यतत् (बहुव्रीहि ) कुछ हिन्दी व्याख्याकारो ने 'स्थिरायति' को क्रियाविशेषण मानकर 'प्रशासत्' के साथ सयुक्त करने का सुझाव प्रस्तुत किया है जब कि आचार्य मल्लिनाथ इसे 'भुवोमण्डलम्' का विशेषण मानते है । वस्तुत आचार्य का मत ही तर्कसगत एव ग्राह्य है क्योकि—'पाण्डव जैसे प्रबल शत्रुओ के कारण दुर्योधन के साम्राज्य का भविष्य वास्तव मे स्थिर नही है ।' फिर भी

अपने विश्वस्त गुप्तचरो, मित्रो, सैनिको एव दया-दाक्षिण्यादि गुणो के कारण सुयोधन ने साम्राज्य का भविष्य यथाकथञ्चित् स्थिर बना ही लिया है। ऐसे ही 'स्थिरायतिभुवोमण्डलम्' की बात आचार्य मल्लिनाथ करते है। अत व्याख्याकारो का यह कथन सार्थक नही प्रतीत होता—'दुर्योधन राज्य करेगा तब भी भूमण्डल कल्पान्त तक स्थिर रहेगा, न राज्य करेगा तब भी आदि।' कल्पान्तस्थायी साम्राज्य का प्रश्न ही कहाँ उठता है ? यहाँ तो कवि दुरोदरच्छद्मजित साम्राज्यम्' की बात कर रहा है। **भुवोमण्डलम्**—पृथिव्याश्चक्रम्, पृथ्वीमण्डल को। **आवारिधि**—आसमुद्रम्। समुद्रपर्यन्त, जो जलराशि का निधान हो वह 'वारिधि' है, आङ् मर्यादा सूचित करने के लिए प्रयुक्त हुआ है—वारि धीयते अस्मिन् इति वारिधि (वारि+धा+कि अधिकरणे) वारिधे आ इति आवारिधि (अव्ययीभावसमास) यहाँ 'आङ्' 'मर्यादायाम्' है। **प्रशासत् अपि**—आज्ञापयन्यपि, प्रकृष्ट रूप से शासन करता हुआ भी (प्र + शास् + शतृ, प्रथमैकवचन)। अपि का अर्थ है भी'। **त्वदेष्यती**—त्वत्त आगमिष्यती, आगामिनी इति यावत्। तुम्हारी ओर से आने वाली को ('भिय' का विशेषण) त्वत् (युष्मत् शब्द, पञ्चमी एकवचन) एष्यती (आ + इ + लृट्—स्यतृ, स्त्रियाम् द्वितीया बहुवचन) इति त्वदेष्यती, सुप्सुपासमास। एष्यती के निर्वचन मे आ उपसर्ग को स्वीकार करने से 'त्वदैष्यती' पाठ स्वीकार करना होगा जैसा कि आचार्य मल्लिनाथ ने भी निर्देश किया है। वस्तुत यही तर्कसगत भी प्रतीत होता है। अन्यथा 'एष्यती' का अर्थ 'आनेवाली' के बजाय 'जानेवाली' ही होगा। हाँ धातुओ को अनेकार्थक मान कर भले ही हम आगमनपरक अर्थ निकाल ले। **भिय**—भयहेतून् भय के कारणो को अथवा विपत्तियो को। **चिन्तयत्येव**—आलोचयत्येव। सोचता ही है। 'एव' का अर्थ यह है कि बेचरा सुयोधन पाण्डवभय को भूलने की लाख चेष्टा करता है परन्तु करे क्या ? बाध्य होकर उसे सोचना ही पडता है, क्योकि 'बलवद्विरोध' है न। **अहो**—आश्चर्य है (अव्ययपद)। **बलवद्विरोधिता**—बलवान् के साथ किया गया विरोधभाव। जिसके पास बल या शक्ति हो वह बलवान् है—बलम् अस्ति अस्य इति बलवान् (बल+मतुप् + सु) जो विरोध करे वह 'विरोधी' है—विरूणद्धि इति विरोधी (वि + रुध् + णिनि कर्त्तरि) तस्य भाव विरोधिता (विरोधिन्+तल् स्त्रियाँ, टाप्) बलवता विरोधिता इति बलवद्विरोधिता (सुप्सुपा)।

दुरन्ता—दुष्टावसाना अर्थात् अनर्थपर्यवसायिनी । जिसका अन्त दुष्ट या दु खद हो उसे 'दुरन्ता' कहेंगे—दुष्ट अन्त यस्या सा (बहु०) ।

श्लोक की अन्तिम पक्ति एक सामान्यकथन है जिससे एक विशेप तथ्य 'स चिन्तयत्येव भियस्त्वदेष्यती ' का समर्थन किया गया है फलत अर्थान्तरन्यास अलकार है ।

ननु गूढाकारेङ्गितस्य तस्य भय त्वया कथ निरधारि —

**कथाप्रसङ्गेन जनैरुदाहृता—**
**दनुस्मृताखण्डलसूनुविक्रमः ।**
**तवाभिधानाद्व्यथते नतानन**
**स दुःसहान्मन्त्रपदादिवोरगः ॥२४॥**

कथेति । कथाप्रसङ्गेन गोष्ठीवचनेन जनै, तत्रस्थैरित्यर्थ । अन्यत्र कथाप्रसङ्गेन विषवैद्येन । 'कथाप्रसङ्गो वार्ताया विषवैद्येऽपि वाच्यवत्' इति विश्व । एकवचनस्यातन्त्रत्वाज्जनविशेषणम् । उदाहृतादुच्चारितात्तवाभिधानान्नामधेयात्स्मारकाद्धेतो । 'हेतौ' इति पञ्चमी । 'आख्याह्वे अभिधान च नामधेय च नाम च' इत्यमर । अन्यत्र तवाभिधानात् । 'नामैकदेशग्रहणे नाममात्रग्रहणम्' इति न्यायात् तश्च वश्च तवौ तार्क्ष्यवासुकी तयोरभिधान यस्मिन्पदे तस्मात् । यद्वा, कथाप्रसङ्ग इनाश्च ते जनाश्चेत्येक पदम् । अनुस्मृताखण्डलसूनुविक्रम स्मृतार्जुनपराक्रम सन् दु सहात् मन्त्रपदान्मन्त्रशब्दात्स्मारकाद्धेतो । आखण्डलसूनुरिन्द्रानुज । उपेन्द्रो विष्णुरिति यावत् । 'सूनु पुत्रेऽनुजे रवौ, इति विश्व । तस्य वि पक्षी । गरुड इत्यर्थ । तस्य क्रम पादविक्षेप । सोऽनुस्मृतो येन स तथोक्त स्मृतगरुडमहिमा । उरग इव नतानन सन् । व्यथते दु खायते । 'पीडा बाधा व्यथा दु खम्' इत्यमर । अत्युत्कटभयदोषादिविकारा दुर्वारा इति भाव । 'सर्वतो जयमन्विच्छेत्पुत्रादिच्छेत्पराजयम्' इति न्यायादर्जुनोत्कर्षकथन युधिष्ठिरस्य भूषणमेवेति सर्वमवदातम् ॥२४॥

**श्लोकान्वय—**कथाप्रसङ्गेन जनै उदाहृतात् तव अभिधानात् अनुस्मृताखण्डलसूनुविक्रम स दु सहात् मन्त्रपदात् उरग इव नतानन व्यथते ।

**अनुवाद—**श्रेष्ठविषवैद्यो द्वारा उच्चारित किये गए, गरुड एव वासुकि के नामो से युक्त, अत्यन्त दुस्सह मन्त्रपदो द्वारा ( पक्षिराज ) गरुड के माहात्म्य

का स्मरण करके अधोमुख (निस्तेज) हो जाने वाले विषधर की ( ही ) भाँति वार्तालाप के प्रसग मे तत्रोपस्थित जनो द्वारा उच्चारित तुम्हारे ( युधिष्ठिर ) नाम मे, इन्द्रपुत्र अर्जुन के पराक्रम का अनुस्मरण करके वह सुयोधन अधोमुख होकर व्यथित हो जाता है। श्लेष व उपमा

**भावार्थ**—राजन् ! यथा खलु कोऽपि विषधर पक्षिराजगरुडस्य सर्पराजवासुकेश्च नामधेयैस्सयुत विषवैद्येन च विषोपचाराय समुच्चारित मत्रपदमनुश्रूय वैनतेयमाहात्म्यमनुस्मृत्य भूयोभूय अधोमुखस्सन् विकलीभवति तथैव हस्तिनापुरे साम्प्रतम् वार्तालापप्रसङ्गे तत्रस्थै जनै यथाकथञ्चित् 'युधिष्ठिर' इत्युच्चारणादेव अनुजसम्बन्धेन महाधनुर्धरस्य पार्थस्य अमोघपराक्रम स्मार-स्मार वराक सुयोधन अधोमुखीभूय नितरा क्लेशमावहते इति यन्मया प्रत्यक्षीकृत तन्निवेद्यते ।

**टिप्पणी**—यह सम्पूर्ण पद्य दो अर्थ देने वाला है। एक तो दुर्योधन-विषयक और दूसरा सर्प-विषयक। पहला अर्थ प्रासङ्गिक या उपमेयार्थ है और दूसरा अप्रासङ्गिक या उपमानार्थ। प्रत्येक शब्द के दोनो अर्थ क्रमश दिये जा रहे है—**कथाप्रसङ्गेनजनै**—दुर्योधन के पक्ष मे—कथाप्रसङ्गेन वार्तालापक्रमेण जनै तत्रस्थै पुरुषै, अर्थात् बातचीत के प्रसङ्गवश वहाँ पर उपस्थित लोगो द्वारा। कथाया प्रसङ्ग इति कथाप्रसङ्ग (षष्ठी तत्पु०) तेन। सर्प के पक्ष मे—विषवैद्यश्रेष्ठजनै। कथाप्रसङ्ग का अर्थ है झाडफूँक करके विषोपचार करने वाला विषवैद्य। विश्वकोष का प्रमाण द्रष्टव्य—'कथाप्रसङ्गो वार्ताया विषवैद्येऽपि वाच्यवत्'। 'इन' का अर्थ होता है श्रेष्ठ। इस प्रकार—इना श्रेष्ठा जना इति इनजना ( कर्मधारय )। कथाप्रसङ्गेषु विषवैद्येषु इनजना इति कथाप्रसङ्गेनजना ( सुप्सुपा ) तै। अर्थात् श्रेष्ठ विषवैद्यो द्वारा। आचार्य मल्लिनाथ 'कथाप्रसङ्गेन' को 'जनै' का विशेषण भी मानते है जो कि खटकता है। क्योकि विशेषण तृतीया एकवचन मे और विशेष्य तृतीया बहुवचन मे है। वस्तुत विशेषण-विशेष्य मे लिङ्ग, वचन एव विभक्ति की पूर्णसमता होनी चाहिये। वैयाकरणो का मत है—'यल्लिङ्ग यद्वचन या च विभक्ति विशेष्यस्य—तल्लिङ्ग तद्वचन सैव विभक्ति विशेषणस्यापि।' इस प्रकार मूल-पाठ दो ही स्थितियो मे ठीक होगा। या तो—'कथाप्रसङ्गेन जनेन' हो या फिर 'कथाप्रसङ्गै जनै'। परन्तु भारवि-प्रदत्त पाठ मे तनिक भी परिवर्तन करने से अभीष्ट दो अर्थ आयेंगे ही नही।

ऐसी स्थिति मे आचार्य मल्लिनाथ 'एकवचनस्य अतन्त्रत्वात् जनविशेषणम्' कह कर 'कथाप्रसगेन-जनै ' के वचनभेद का औचित्य मान लेते है। परन्तु यह सब झझट उठे ही क्यो यदि हम पूरे शब्द को एक समस्तपद मान ले जैसा कि ऊपर व्याख्यात है। **उदाहृतात्**—उच्चारितात् अर्थात् उच्चारित किये गए। (उत् + आ + हृ + क्त कर्मणि, पञ्चमी एकवचन) दोनो पक्षो मे समान अर्थ देता है। **तवाभिधानात्**—दुर्योधनपक्ष मे—तव युधिष्ठिरस्य अभिधानात् नामधेयात् अर्थात् आपके ('युधिष्ठर' इस) नाम से। अभिधान का अर्थ है नाम—अभिधीयते अनेन इति अभिधानम् (अभि + धा + ल्युट् करणे) तस्मात्। हेत्वर्थे **पञ्चमी**। 'आख्याह्वेऽभिधानञ्च नामधेयञ्च नाम च।' इत्यमर। सर्पपक्ष मे—त का अर्थ है तार्क्ष्य या गरुड और व का अर्थ है वासुकि। 'नाम के एक भाग का उच्चारण करने से पूरे नाम का ग्रहण हो जाता है' यह एक मान्यता (न्याय) है। जैसे बजाय 'देवदत्त' कह कर बुलाने के केवल 'दत्त' कह कर ही बुलाया जाय, कोई अन्तर नही है दोनो मे। ठीक इसी प्रकार 'त और व' कह देने से तार्क्ष्य और वासुकि—इन दोनो नामो का साकल्येन बोध हो जाता है। इस प्रकार, तार्क्ष्य एव वासुकि का अभिधान जिसमे हो उस मत्रपद को 'तवाभिधान' कहेगे (मत्रपदात् का विशेषण)। मल्लिनाथ की व्याख्या देखे—अन्यत्र तवाभिधानात्। 'नामैकदेशग्रहण नाममात्र-'ग्रहणम्' इति न्यायात् तञ्च वश्च तवौ तार्क्ष्यवासुकी। तयो अभिधान यस्मिन्पदे, तस्मात् [बहुव्रीहि]। **अनुस्मृताखण्डलसूनुविक्रम**—दुर्योधन पक्ष मे—स्मृतार्जुनपराक्रम अर्थात् अनुस्मृत कर लिया गया है आखण्डल (= इन्द्र) के सूनु (= पुत्र अर्जुन) का पराक्रम जिसके द्वारा, ऐसा दुर्योधन। अनुस्मृत (अनु + स्मृ + क्त कर्मणि) आखण्डलसूनो (षष्ठी तत्पु०) विक्रम (वि० + क्रम् + घञ् भावे) येन स, सुयोधन (बहुव्रीहिसमास)। 'आखण्डल' इन्द्र का नाम है। अमरकोष देखे—'आखण्डल सहस्राक्ष' ऋभुक्षा इत्यमर। 'सूनु' का अर्थ 'पुत्र और भाई' दोनो होता है, किन्तु यहाँ इसका अथ है 'पुत्र'। 'सूनु पुत्रेऽनुजे रवौ' इति विश्वकोश। सर्पपक्ष मे—अनु मृत कर लिया गया है आखण्डल (= इन्द्र) के सूनु (= अनुज वामन अथवा नारायण) के 'वि' अर्थात् पक्षी (वाहनभुत पक्षिराज गरुड) का क्रम अर्थात पादविक्षेप जिसके द्वारा ऐसा सर्प। आखण्डलस्य सूनु अनुज (नारायण), तस्य वि· पक्षी गरुड, तस्य क्रम पादन्यास इति आखण्डलसूनुविक्रम। शेष व्याख्या बहुव्रीहि-परक ऊपर देखे। **स**—वह सुयोधन। **दु सहात्**—

असह्यात् । सहा न जा सकने योग्य मत्रपद द्वारा । दु खेन सह्यते इति दु सह ( दु + सह् + खल् कर्मणि, ) तस्मात् । कही-कही 'सुदु सहात्' पाठ भी स्वीकार किया गया है । **मत्रपदात्**—मत्रशब्दात्, मत्रगत शब्दो से । मत्रस्य पदम् इति मत्रपदम् तस्मात् षष्ठी तत्पु०, हेतौ पञ्चमी । **उरग इव**—सर्प की भाँति । जो पेट के बल चले वह 'उरग' है—उरसा गच्छति इति उरग (उरस् + गम् + ड कर्त्तरि ) यहाँ 'उरस्' का स् 'उरसो लोपश्च' सूत्र से लुप्त हो गया है । **नतानन** —अधोमुख सन् । नत है आनन जिसका अर्थात् अधोमुख । नतम् ( नम् + क्त कर्त्तरि ) आनन यस्य स वहुव्रीहि । **व्यथते**—दु खायते अर्थात् व्यथित होता है ।

प्रस्तुत पद्य मे श्लेष मे अनुप्राणित पूर्णोपमा अलङ्कार है । उपमा के चार अङ्ग है—उपमेय, उपमान, वाचकशब्द और साधारणधर्म । जहाँ ये चारो अङ्ग समवायत प्राप्त हो वही पूर्णोपमा होती है । इस श्लोक मे 'स' ( दुर्योधन ) 'उपमेय' 'उरग' उपमान, 'इव' वाचकशब्द तथा 'नतानन व्यथते' आदि साधारणधर्म है, फलत पूर्णोपमा है । लक्षण—'सा पूर्णा यदि सामान्यधर्म औपम्यवाचि च—उपमेयञ्चोपमानञ्च भवेद्वाच्यम् ।' इति ।

निगमयति—

**तदाशु कर्तुं त्वयि जिह्ममुद्यते**
**विधीयता तत्र विधेयमुत्तरम् ।**
**परप्रणीतानि वचासि चिन्वता**
**प्रवृत्तिसाराः खलु मादृशा गिरः ॥२५॥**

तदिति । तत्तस्मात्त्वयि जिह्म कपट कर्तुमुद्यते । त्वा जिघासावित्यर्थ, । तत्र तस्मिन्दुर्योधने विधेय कर्त्तव्यमुत्तर प्रतिक्रियाऽऽशु विधीयता क्रियताम् । ननु कर्त्तव्यमपि त्वयैवोच्यतामिति चेत्तत्राह-परेति । परप्रणोतानि परोक्तानि वचासि चिन्वता गवेषयता मादृशाम् वार्ताहारिणामित्यर्थ । गिर प्रवृत्तिसारा वार्ता-मात्रसारा खलु । 'वार्ता प्रवृत्तिर्वृत्तान्त' इत्यमर । वार्तामात्रवादिनो वयम्, न तु कर्त्तव्यार्थोपदेशसमर्था. । अतस्त्वयैव निर्धार्य कार्यमिति भाव । सामान्येन विशेषसमर्थनादर्थान्तरन्यास ॥२५॥

**श्लोकान्वय**—तत् त्वयि जिह्म कर्तुम उद्यते तत्र विधेयम् उत्तरम् आशु विधीयताम्। परप्रणीतानि वचासि चिन्वता मादृशा गिर प्रवृत्ति-सारा खलु।

**अनुवाद**—अतएव आपके प्रति कपटाचरण करने के लिए समुद्यत, उस सुयोधन के प्रति करणीय प्रतिक्रिया का विधान ( आप द्वारा भी ) शीघ्र किया जाय। दूसरो द्वारा कही गई बातो का सग्रह मात्र करने वाले मुझ जैसे वार्ता-हरो की बाते निश्चय ही केवल वार्तातत्व वाली होती है ( अर्थात् हम सन्देश-मात्र दे सकते है, कर्तव्योपदेश नहीं )

**भावार्थ**—राजन्! एव हि निश्चप्रचमिद यत् कुटिलोऽसौ सुयोधनस्त्वयि कपटमाचरितु बद्धपरिकरो वर्तते। अतएव तद्विषयेऽपि यत्किञ्चित् समुचितम् उत्तर भवता विचार्यते तदाशु विधीयताम्। एव ब्रुवाणा अपि वय न कर्त्त-व्यार्थोपदेशसमर्था। अपरै जनै समुदितानि वचनानि सङ्कलयताम् अस्मादृशा वार्ताहराणा गिर सन्देशमात्रमावेदयितु समर्था सन्ति न पुन कर्त्तव्य निर्देष्टुम्।

**टिप्पणी**—**तत्**—तस्मात्, अस्माद्धेतो अर्थात् इसलिए। **त्वयि जिह्म कर्तुम् उद्यते**—त्वा जिघासौ। आपके प्रति कपट का आचरण करने को उद्यत ( उद् + यम् क्त कर्त्तरि, सप्तमी एकवचन )। **तत्र**—तस्मिन् दुर्योधने, उस दुर्योधन के विषय मे ( तत् + ङि + त्रल् स्वार्थे, विषयाधिकरणे सप्तमी ) अव्यय पद होने के कारण विभक्ति का लोप हो गया है। **विधेयम्**—कर्त्त-व्यम्, करने योग्य। विधातु योग्यम् इति विधेयम् ( वि + धा + यत कर्मणि )। **उत्तरम्**—प्रतिक्रिया, उत्तर या प्रतिकार। अतिशयेन उत् इति उत्तरम ( उत् + तरप् ) उक्ते कर्मणि प्रथमा। **आशु**—शीघ्रता पूर्वक। 'सत्वर चपल तूर्णमविलम्बितमाशु च' इत्यमर। **विधीयताम्**—क्रियताम्, किया जाय। (वि + धा लोट् प्रथमपुरुष, एकवचन, कर्मणि) **परप्रणीतानि**—परोक्तानि, दूसरो द्वारा कही गई। परै प्रणीतानि ( प्र + नी + क्त कर्मणि ) इति परप्रणीतानि। ( तृतीयातत्पु० )। **वचासि**—वचनानि, बातो को। **चिन्वताम्**—गवेषयताम्, सग्रह करने वालो का ( चि + शतृ + षष्ठी बहुवचन ) यद्यपि चि द्विकर्मकधातु है, तथापि प्रस्तुत पद्य मे उसका एक ही कर्म है। **मादृशाम्**—वार्ताहारिणामित्यर्थ मुझ जैसे सदेशवाहको का (अस्मद + दृश् + क्विन् कर्मकर्त्तरि, षष्ठी बहुवचन )। 'यदि दृश् धातु का

देखना अर्थ न हो तो त्यदादि उपपद होने पर उसमे कञ् और क्विन् प्रत्यय होने है (त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ् च) इस नियम से 'अस्मद् शब्द के उपपद रहने पर 'दृश्' धातु से क्विन् प्रत्यय हुआ। यहाँ ध्यान देने योग्य बात है कि अस्मद् शब्द त्यदादिगण मे आने वाला सर्वनाम है और दृश् धातु का उपपद है, साथ ही साथ 'दृश्' धातु का अर्थ यहाँ 'देखना' नही है वरन् वह साम्य के अर्थ मे प्रयुक्त है। दूसरा नियम है—एकवचनार्थक अस्मद् एव युष्मद् शब्द को मपयन्त क्रमश म और त्व आदेश होता है, यदि उत्तर पद मे प्रत्यय हो तो ( प्रत्ययोत्तरपदयोश्च ) इस नियम से उत्तरपद मे क्विन प्रत्यय रहने के कारण 'अस्मद्' के अस्म तक को म आदेश हो गया। रूप बना मद् + दृश् + क्विन्। तीसरा नियम है—सर्वनाम को आकार अन्तादेश होता है यदि दृक् दृश् या वतु परे रहे ( आ सर्वनाम्ने ) तब रूप बना-माद् + दृश् + क्विन् = मादृक्, षष्ठी बहुवचन मे मादृशाम्। **गिर**—वाच, बाते। गीर्यते इति गी ( गॄ + क्विप् कर्मणि, बहुवचने )। **प्रवृत्तिसारा**—वार्त्तामात्रसारा, अर्थात् वृत्तन्तवणन-मात्र जिसका तत्त्व हो, ऐसी। प्रवृत्ति ( प्र + वृत् + क्तिन् भावे ) सारो ( सृ + घञ् भावे ) यासा त प्रवृत्तिसारा ( बहुव्रीहि ) वार्ता प्रवृत्तिर्वृत्तान्त' इत्यमर। **खलु**—निश्चय ही। खलु अव्ययपद साथ ही साथ अनेकार्थक है—'निषेधवाक्यालङ्कारजिज्ञासानुनये खलु' इत्यमर।

प्रस्तुत पद्य मे उत्तरार्ध के सामान्य कथन से पूर्वार्धगत एक विशेष कथन का समर्थन किया गया है। फलत सामा य से विशेष समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है।

**इतीरयित्वा गिरमात्तसत्क्रिये**
**गतेऽथ पत्यौ वनसन्निवासिनाम्।**
**प्रविश्य कृष्णासदन महीभुजा**
**तदाचचक्षेऽनुजसन्निधौ वचः ॥२६॥**

इतीति—वनसन्निवासिना पत्यौ वनेचराधिप इति गिर ईरयित्वोक्त्वाऽत्तसत्क्रिये गृहीतपारितोषिके गते याते सति। 'तुष्टिदानमेव चाराणा हि वेतनम् ते हि तल्लोभात्स्वामिकार्येष्वतीव त्वरयन्ते' इति नीतिवाक्यामृते। अथ मही-

भुजा राज्ञा कृष्णासदन द्रौपदीभवन प्रविश्य अनुजसन्निधौ तद्वनेचरोक्त वचो वाक्यमाचचक्ष आख्यातम्। अथवा कृष्णेति पदच्छेद । सदन प्रविश्यानुजसन्निधौ तद्वच कृष्णाऽचचक्ष आख्यातम्। चक्षिङो दुहादेर्द्विकर्मकत्वादप्रधाने कर्मणि लिट् ॥२६॥

**श्लोकान्वय**—वनसन्निवासिना पत्यौ इति गिरम् ईरयित्वा आत्तसत्क्रिये गते अथ महीभुजा कृष्णासदन प्रविश्य अनुजसन्निधौ तद् वच आचचक्षे ।

**अनुवाद**—इस प्रकार वार्ता निवेदन करके एव पारितोपिक लेकर वनचरराज के चले जाने पर राजा युधिष्ठिर द्वारा, द्रौपदीभवन मे प्रवेश करके भाइयो के समीप वह वृत्तान्त वर्णित किया गया ।

**भावार्थ**—एव हि यावच्छक्यानि सुयोधनविषयकाणि वृत्तान्तसूत्राणि विनिवेद्य तदर्थञ्च महाराजेन युधिष्ठिरेण प्रभूत पारितोषिक समवाप्य यदा वनचराधिपो निजालय प्रतस्थे तदा धर्मराजोऽपि राजमहिष्या भवन प्रविश्य भीमादिभ्रातृणा समीप एव तत्सर्व किरातोक्त वृत्तान्त पुनराख्यातवान् ।

**टिप्पणी—वनसन्निवासिना पत्यौ**—वनेचराधिपे, अर्थात् वनचरराज—के। वने सन्निवसन्ति इति वनसन्निवासिन (वन+सम्+नि+वस्+णिनि कर्त्तरि जस्) तेषाम् (उपपद तत्पुरुष) पति का तात्पर्य स्वामी से है (पा+डति कर्त्तरि, भावे सप्तमी) **इति**—इत्थम्। इस प्रकार से। यह अव्यय पद है तथा वनेचर द्वारा कहे गये सम्पूर्ण सन्देश की ओर इङ्गित करता है। ध्वन्यालोक प्रथमोद्योत की टीका मे लोचनकार आचार्य अभिनवगुप्त ने 'इति पद' का यही वैशिष्ट्य स्पष्ट करते हुए लिखा है—'इति शब्दो निखिलवाक्यपरामर्शको भवति।' **गिरम्**—वाचम्, वाणी को, वृत्तान्त को। **ईरयित्वा**—उक्त्वा, कह कर (ईर्+णिच् चौरादिक+क्त्वा)। **आत्तसत्क्रिये**—गृहीतपारितोषिके, प्राप्त कर ली गई है सत्क्रिया जिसके द्वारा ऐसे उस वनेचर के (चले जाने पर) आत्ता (आङ + दा + क्त कर्मणि स्त्रियाम्) सत्क्रिया (द्रष्टव्य श्लो० १२) येन स, तस्मिन् (बहुव्रीहिः)। यद्यपि 'आङ्+दा + क्त' का रूप सामान्यत 'आदत्त' बनना चाहिए था परन्तु नियम है कि 'यदि दा धातु के पूर्व स्वरान्त उपसर्ग रहे और यदि कोई तादि कित् प्रत्यय उसके परे हो तो ऐसी स्थिति मे दा धातु अपने स्वर के स्थान पर 'त्' ग्रहण करती है (अच उपसर्गात्त) इस प्रकार

अत्र 'आङ् + दा + क्त' का रूप आङ् + त्-त् + क्त = आत्ता बना। **गते**—याने सति, चले जाने पर। **अथ**—अनन्तरम्। किसी नवीन प्रकरणारम्भ के लिए या आनन्तर्य सूचित करने के लिए अथ का प्रयोग होता है। अमरकोश देखे—'मङ्गलानन्तरारम्भप्रश्नकात्स्न्र्येष्वथो अथ'। **महीभुजा**—राज्ञा। राजा युधिष्ठिर द्वारा। **कृष्णासदन प्रविश्य**—द्रौपदीभवनमासाद्य, कृष्णा अर्थात् द्रौपदी के भवन मे पहुँचकर। जिनमे बैठा जाय, रहा जाय वह सदन है-सीदन्ति अस्मिन् इति सदनम् (सद् + ल्युट् अधिकरणे) कृष्णाया सदनम् इति कृष्णासदनम् (षष्ठी तत्पु०) 'निशान्तपस्त्यसदन भवनागारमन्दिरम्' इत्यमर। **अनुजसन्निधौ**—भ्रातृणा समीपे अर्थात् भीमार्जुन प्रभृति भाइयो के समीप। जो अपने बाद पैदा हो वह अनुज है—अनु पश्चात् जाता इति अनुजा• (अनु + जन् + ड कर्त्तरि) तेषा सन्निधि (सम् + नि + धा + कि भावे) इति अनुजसन्निधि (षष्ठी तत्पु०) तस्मिन्। अधिकरणे सप्तमी। 'सन्निधि सन्निकर्षगम् इत्यमर। **तद्वच**—वनेचरोक्त वाक्यम् अर्थात् किरात द्वारा कहा गया वह वृत्तान्त, उसको। **आचचक्षे**—आख्यातम्। पुन कहा गया, दुहराया गया। आ + चक्ष् + लिट् ए कर्मणि।

> **निशम्य सिद्धि द्विषतामपाकृती—**
> **स्ततस्ततस्त्या विनियन्तुमक्षमा।**
> **नृपस्य मन्युव्यवसायदीपिनी—**
> **रुदाजहार द्रुपदात्मजा गिरः ॥२७॥**

निशम्येति। अथ द्रुपदात्मजा द्रौपदी द्विषता सिद्धिम् वृद्धिरूपा निशम्य। ततस्तदनन्तरम्। ततो द्विषद्भ्य आगतास्ततस्त्या। 'अव्ययात्त्यप्' इति त्यप्। अपाकृतीर्विकारान्विनियन्तु निरोद्धुमक्षमा सती नृपस्य युधिष्ठिरस्य मनुव्ययसाययो क्रोधोद्योगयोर्दीपिनी सर्बधिनी गिरो वाक्यान्युदाजहार जगादेत्यर्थ ॥२७॥

**श्लोकान्वय**—तत द्विषता सिद्धि निशम्य ततस्त्या अपाकृती विनियन्तुमक्षमा द्रुपदात्मजा नृपस्य मन्युव्यवसायदीपिनी गिर उदाजहार।

**अनुवाद**—तदन्तर, शत्रुओ की सफलता को सुनकर, उससे समुद्भूत मनोविकारो पर नियन्त्रण पाने मे असमर्थ द्रौपदी ने महाराज युधिष्ठिर मे क्रोध एव उद्योग को उद्दीप्त करने वाली बाते कही।

**भावार्थ**—युधिष्ठिरमुखादनुश्रूय शत्रु समृद्धिकथा दृष्ट्वा च पाण्डवानाम् अनुद्योग द्रुपदतनया महत्कष्टमवाप। स्वभावादेव नारी भावुका भवति। अतस्तच्छ्रवणमात्रेणैव समुद्भूतान् मनोविकारान् नियमयितुमसमर्था सती सा महाराजस्य युधिष्ठिरस्य क्रोधोद्योगयो सर्वाधिनी वाच जगाद।

**टिप्पणी**—**तत**—तदनन्तरम्, उसके बाद। **द्विषता सिद्धि निशम्य**—शत्रूणा साफल्य श्रुत्वा। दुर्योधनप्रभृति अपने शत्रुओ की अभिवृद्धि को सुन कर। जो किसी से द्वेष करे वे 'द्विषन्त' है—द्विषन्ति इति द्विषन्त ( द्विष् + शतृ कर्त्तरि), तेषा द्विषताम्। शेषेषष्ठी। द्विष् धातु मे शतृ प्रत्यय 'द्विषोऽमित्रे' सूत्र मे लगा है जिसका अर्थ यह है कि द्विष् धातु के आगे 'अमित्र' अर्थात् शत्रु अर्थ मे शतृ प्रत्यय लगता है। इस प्रकार बना हुआ 'द्विषत्' शब्द सज्ञा शब्द की तरह प्रयुक्त होता है। सिद्धि का अर्थ है साफल्य ( सिध् + क्तिन् भावे द्वितीया एकवचन )। निशम्य का अर्थ है सुनकर ( नि + शम् + ल्यप् )। 'शम्' दिवादिगणी धातु है जिसके रूप 'शाम्यति—शाम्यत—शाम्यन्ति' आदि चलते है। किन्तु 'नि' उपसर्ग से युक्त होने पर इस धातु ( नि + शम् ) के दो अर्थ होते है—सुनना और देखना। सुनने के अर्थ मे निपर्वक शम् ( दिवादिगणी ) धातु मे णिच् प्रत्यय जोडकर 'मित्' सज्ञा कर दी जाती है और तब 'मितो ह्रस्व' सूत्र से (दिवादिगणी धातु मे आने वाला दीर्घ-स्वर जैसे शाम्यति का 'आ' ) ह्रस्व हो जाता है। इस प्रकार रूप बनता है 'निशमयति' आदि। परन्तु देखने के अर्थ मे णिच् प्रत्यय तो होता है परन्तु मित्सज्ञा और ह्रस्व-विधान नही होता। फलत रूप बनता है निशामयति आदि। एक बात और— शम धातु चुरादिगणी भी है शमन के अर्थ मे (द्रष्टव्य 'शमयति परिताप छायया वारितोष्ण' आदि शाकुन्तलम् मे) नि उपसर्ग जोडने पर इसका भी अर्थ सुनना ही होता है। परन्तु यह भी अमित् धातु है फलत ल्यप् प्रत्यय होने पर इसका रूप 'निशम्य' न बन कर निशमय्य' बनेगा। **ततस्त्या**—द्विषद्भ्य आगता, शत्रुओ से आई हुई अर्थात् शत्रुजनो की सफलता के कारण उत्पन्न होने वाली। तत ( तद् + भ्यस् + तस् स्वार्थे ) आगता इति ततस्त्या ( तत + त्यप्-टाप् स्त्रियाम् द्वितीया बहुवचन ) यहाँ त्यप् प्रत्यय 'अव्ययात्त्यप्' सूत्र से हुआ है जिसका अर्थ है—'उद्भूत होने के अर्थ मे अव्यय से त्यप् प्रत्यय होता है।' **अपाकृती**—विकरान् अर्थात् विकारो को, प्रतिक्रियाओ को। अपकरणम् अपाकृति ( अप + आ + कृ +

